जड़ से मिटाओ फूट लता को। बनाओ जैन चमन गुलज़ार ॥ ४ ॥
वीर के सदृश वीर बनो तुम। मिटाओ जड़ से अत्याचार ॥ ५ ॥
बंसी तेज ताप बढ़े नित मनाओ महावीर अवतार ॥ ६ ॥

---

नं० ३१ [तर्जः—जफाओं के बदले वफा कर रहे हैं]

ए दिल खोल आंखे, कि क्या हो रहा है।
समय बे बहा मुफ़्त में खो रहा है॥ टेर॥
दिखाते मोहब्बत का गैरों को जलवा।
मिटाने को भाई गुमा हो रहा है॥ १॥
लगेगी वो किश्ती किनारे पै क्यों कर।
कि जिस किश्ती का रहनुमा सो रहा है॥ २॥
न होगा कभी साफ़ कपड़ा वो जिसको।
भरा ख़ून से ख़ून में धो रहा है॥ ३॥
उड़ाने को कव्वे है फैंका रतन को।
हुए हाथ खाली अब क्यों रो रहा है॥ ४॥
न कर जिन्दगी ख्वार बदीयों में सोहन।
मुनी बंसी प्रभु से लगा लो रहा है॥ ५॥

---

नं ३२ [तर्जः—ख़िदमते धर्म पर जो कि मर जायेंगे]

भाईयो बे खबर हो के सोना नहीं,
जन्म इन्सान का मुफ़्त खोना नहीं॥ टेर॥
जो भी करना हो कर लो जवानी में तुम।
वीर सुमरन जईफ़ी में होना नहीं॥ १॥
जो रहा वक्त उसमें भलाई करो।
वक्त गुजरे को कर याद रोना नहीं॥ २॥
पैदा होता है दुनियां में मरता वही।
मौत से बचके छुपने को कोना नहीं॥ ३॥
प्रेम और सत्य के सच्चे प्रेमी बनो।

फूट की बेल के बीज बोना नहीं ॥ ४ ॥
"बंशी" महावीर का सच्चा फरमान है।
पाना मक्खन हो पानी बिलौना नहीं ॥ ५ ॥

---

नं० २३ [ तर्जः—दिल साफ तेरा है या नहीं पूछ ले जी से ]

ए जैनियो जागो जरा, जागा है जमाना।
हटना न कभी पीछे, कदम आगे बढ़ाना ॥
जलवा है दिखाना ॥ ध्र ० ॥
परवाह न करो कुछ भी तलवारो तीर की।
कायर न बनो होकर संतान वीर की ॥
लो सीख वही फिर से अहिंसा का तराना ॥१॥
इन फिर्के बन्दियों की बुनियाद मिटादो।
बिछुड़ों से मिलने के लिये सीने को बढ़ादो ॥
मोहब्बत का जाम शोक से है पीना पिलाना ॥२॥
बन वीर धीर दंभियों के दिल को हिलादो।
अहिंसा, सत्य, प्रेम के—यहां फूल खिलादो ॥
आलम में जैन धर्म का डंका है बजाना ॥३॥
महावीर के फरमान को घर २ में सुनादो।
जोहर दिखाके हर बशर को जैन बनादो ॥
कुर्बानियां देकर जहाँसे जुल्म मिटाना ॥ ४ ॥
बातों को छोड़ करके बनो कौम खाकसार।
"बंशी" की इल्तजा करो धर्म पै जां निसार ॥
ताकत है तुम में हिन्द को आजाद कराना ॥५॥

---

## सम्वत् १९९७ की महावीर जयन्ती पर

नं० २४ [ तर्जः—गज़ल ]

फूठ हिंसा हिंद से, बिलकुल मिटाने के लिये।
डूबती किश्ती किनारे पर लगाने के लिये।

बद ख्यालों को बदल अच्छे बनाने के लिये।
वीर की तालीम है सारे जमाने के लिये॥ १॥
पल में मिट जाता यक़ीनन इससे पापों का जहर।
उजड़े गुलशन खिल उठें आबाद हों उजड़े शहर॥
वीर की तालीम से हैवाँ भी हो जाते बशर।
पाक दिल करने का इसमें सबसे बढ़ कर है असर॥
याद कर लो इसको तुम अपने तराने के लिये।
वीर की तालीम है सारे जमाने के लिये॥ २॥
जुल्म के खंजर जमाने पर तने रहते थे जब।
वे जबां से बनके इन्सां जुल्म भी सहते थे तब॥
आओ! बचाओ! इल्तजा कर आह भर क़हते थे तब।
जुल्म के करने में जालिम भी सने रहते थे तब॥
वीर चमके बेकसों का दुःख मिटाने के लिये।
वीर की तालीम है सारे जमाने के लिये॥ ३॥
फूट की बुनियाद को जड़ से मिटाने के लिये।
हर जगह पर प्रेम की गंगा बहाने के लिये॥
रहनुमाये बन जहाँ को राह बताने के लिये।
बेकसों के गर्क बेड़े को तराने के लिये॥
"वंशी" आये वीर सब जग को जगाने के लिये।
वीर की तालीम है सारे जमाने के लिये॥ ४॥

---

नं० ३४ [ तर्जः—रखियां बंधाओ भैया सावन आया रे ]

खुशियां मनाओ मित्रो जयन्ती आई है॥ ध्रु०॥
कुन्दनापुरी में जन्मे सुघड़ी में।
महीना था चैत्र सुन्दर तेरस भाई है॥ १॥
सुर सुरेन्द्र आये सूरत लख हर्षाये।
उत्सव मनाया उनने मेरु पै जाई है॥ २॥
महावीर स्वामी अहिंसा के हामी।

पिता सिद्धार्थ जिनकी त्रिशला माई है ॥३॥
जन्मत कष्ट चूरे धन से कोष पूरे।
वर्द्धमान वृद्धि करता की ही बधाई है ॥४॥
परहित सुख छोड़ा जग से मुंह मोड़ा।
जिन धर्म झंडा यहाँ पर दिया जमाई है ॥५॥
जागो जैन सारे बनो वीर प्यारे।
"बंशी" जयन्ती प्यारा सन्देशा लाई है ॥ ६ ॥

---

नं० ३६ [ रखियां बंधाओ भैया ....... ]

नैया तिराने आओ, सेवक तेरा हूँ ॥ ध्रु० ॥
माया के चक्कर में, फँसे ना भँवर में
बन कर खिवैया आओ, चरणों का चेरा हूँ ॥ १ ॥
भटका हूँ मैं जग में, मोह है रगरग में
पापों से आय छुड़ाओ, दर पर डेरा हूँ ॥ २ ॥
दोषी दोष टारे, पापी कई तारे।
मुझ पर दया दिखाओ, बालक तेरा हूँ ॥ ३ ॥
बंशी अर्ज करता वीर ध्यान धरता।
आवागमन मिटाओ, चाकर तेरा हूँ ॥ ४ ॥

---

नं० ३७ [ तर्जः—कह रहा है आसमां यह सब समां ]

चार सुं यह शोर है आबाद हिन्दुस्तान हो।
यह न मालूम किस कदर आज़ाद हिन्दुस्तान हो ॥
नौजवानों की जबानों पै है नारा इन्कलाब।
चाहते जल्दी से जल्दी शाद हिन्दुस्तान हो ॥
महासभा हिन्दू ने अपने लेक्चरों में यों कहा।
दूसरों का हक है क्या हिन्दू का हिन्दुस्तान हो ॥
मजलिसे लीग में पहुँचा तो सुनी ऐसी सदा।
होके यह आज़ाद हिन्दुस्तान पाकिस्तान हो ॥

भिक्षा हित प्रभु घर २ जाते, वनिता वासी लख हर्षाते।
करते भूप समझ सत्कार, पधारे ॥५॥
कोई गहना आभूषण लाये कोई मोत्यों की थाल सजाये।
कोई लाते कन्या शृङ्गार, पधारे ॥६॥
कोई गजराज अश्वरथ लाते, प्रभु जी देख देख फिर जाते।
हुए बारह माह इस प्रकार, पधारे ॥७॥
सूखता कल्प वृक्ष है प्यारा, सपने बीच यह दृश्य निहारा।
जागृत हुए श्रीयांस कुमार, पधारे ॥८॥
प्रभु लख जाति स्मरण पाया, शुद्ध मन इक्षुरस बहराया।
सुर नर बोले जय जयकार, पधारे ॥९॥
उनकी यादगार में प्यारे, बंशी खुशी मनाओ सारे।
अक्षय तृतिया का त्यौहार, पधारे ॥१०॥



नं० ४१ [ तर्जः—धर्मवीर होश्यार धर्मवीर होश्यार २ ]

जैन वीर तय्यार, जैन वीर तय्यार, जैन वीर तय्यार ॥ध्रु.०॥
जैनी वीरों ने भारत में, क्या कमाल के काम किये।
महावीर की सत्य अहिंसा से, कैसे अंजाम दिये॥
जाँ निसार थे जैन प्राणों की परवाह नहीं करते थे।
जिनका जौहर देख ज़माने वाले ताज्जुब करते थे॥
उनकी तरह अहले आलम मेंजैन शम्स चमका दो तुम।
जैन से बढ़कर धर्म नहीं है, होकर निडर सुना दो तुम ॥१
इसी जेन जाति के गौहर भामाशाह श्रीमान हुए।
वीर धीर और तेज प्रतापी, दानवीर प्रधान हुए॥
दौलत सारी देश धर्म की, खिदमत बीच लुटाई थी।
उनके प्रताप से प्रताप ने, विजय लक्ष्मी पाई थी॥
हो उनकी सन्तान आज भी, करके कुछ दिखला दो तुम।
जैन से बढ़ कर धर्म नहीं है, होकर निडर सुना दो तुम ॥

धर्मवीर लोंकाशाह ने भी, कितना कष्ट उठाया था।
मिथ्यावाद में फंसने वाले, जैनों को समझाया था॥
जड़ पूजा का खंडन करके, सत्य शास्त्र बतलाया था।
मुर्झाया स्थानकवासी गुलशन, सर सब्ज बनाया था॥
उनकी तरह धर्म सेवा पै, सब कुछ दाँव लगा दो तुम।
जैन से बढ़ कर धर्म नहीं है, होकर निडर सुना दो तुम॥३॥
सोना छोड़ो जागो जैनो, होश संभालो काम करो।
वीर प्रभु के वीर पुत्र बन, बीर प्रभु सा नाम करो॥
पक्के जैन अहिंसक बन कर, दुनिया को होश्यार करो।
बनो जहां के प्रेमी वंसी, सारे जहां से प्यार करो॥
चप्पे चप्पे पर जैनों की, फिर से धाक बिठा दो तुम।
जैन से बढ़ कर धर्म नहीं है, होकर निडर सुनादो तुम॥४॥

---

नं० ४२ [ तर्जः—कृष्ण ओ कृष्ण मेरी आंख के ]

नौजवानों के तौर अजब ढंगे देखे हैं।
जाबजा फूट लड़ाई व दंगे देखे हैं॥ध्रु०॥
मोहब्बत करना मुकम्मिल ही भूल बैठे हैं।
वास्ते भाई के सामान जंगे देखे हैं॥१॥
जहां हो जाय गुजारा दो चार कपड़ों से।
दर्जनों सूट दिवारों पै टंगे देखे हैं॥२॥
नई फैशन के दीवानों के मुफ्त खर्चे से।
क़ौम के लाल कई भूखे नंगे देखे हैं॥३॥
इन जरदारों की नफरत का नतीजा सुन लो।
रहम वालों के हाथ खूं में रंगे देखे हैं॥४॥
जरासी चोट पर होती है महीनों मालिश।
तेल मिट्टी से ग़रीबों को चंगे देखे हैं॥५॥
देश और क़ौम की करले तू भलाई वंशी।
वीर के भक्त जमाने में जिन्दे देखे हैं॥६॥

नं० ४३ [ तर्जः—जिन धर्म के झंडे को हम ]

केशरिया रंग वाले झंडे की बोल बाला।
हकीकी शान वाले झंडे की बोल बाला ।।ध्रु०।।
दरिया खुशी का बहता, बनते ही इसके सेवक।
स्वास्तिक चिन्ह वाले, झंडे की बोल बाला ।।१।।
जो सच्चा अहिंसक है, उसका इसी पै हक़ है।
चाहे कोई आज़माले, झंडे की बोल बाला ।।२।।
प्यारा बने जहां का जो इसका पुजारी है।
बे खोफ़ हो उठाले, झंडे की बोल बोला ।।३।।
मोहब्बत कराता सबसे, दिल की हसद मिटाकर।
बिगड़ी बनाने वाले, झंडे की बोल बाला ।।४।।
साया से इसकी पल में, जलते हुए जिगर के।
मिट जाय सारे छाले, झंडे की बोल बाला ।।५।।
आराम की ख्वाहिश हो, दुनिया से दिल हटाले।
महावीर को मना ले, झंडे की बोल बाला ।।६।।
दिखलाने सारे जन को, इस झंडे की शदाक़त।
बंशी क़दम बढ़ाले, झंडे की बोल बाला ।।७।।

---

नं० ४४ [ तर्जः—न जाने क्या है राज़ ]

जहां में किससे करता प्यार। दो दिन की है बहार ।।ध्रु०।।
यह दुनियां है रात का सुपना। क्यों करता है अपना २ ।।
मित्त कोई ना यार ।।१।।
दुनियां दुरंगी के रँग में, दौलत और कुनबे के संग में।
क्यों होता बेज़ार ।।२।।
जाग मुसाफिर क्यों सोता है, मंजिल दूर सुबह होता है।
बंशी हो होशियार ।।३।।

---

नं० ४५ [ तर्ज़ः—यह बहारे बाग़ दुनिया चन्द रोज़ ]

दुनियां फानी में तू फंसना भूल जा।
मुफलिसों पर जुल्म ढाना भूल जा ॥टेर॥
दर हकीक़त इश्क़ सादिक चाहिये।
बुत परस्ती में लुभाना भूल जा ॥१॥
नेकी करके फर्ज़ अपना कर अदा।
दिल बदी से तू लगाना भूल जा ॥२॥
रंग लायेगा विलाशक यह ज़रूर।
खून बेकस का बहाना भूल जा ॥३॥
'बंशी' जिनवर नाम से आराम हो।
इश्के-ईश्वर में ज़माना भूल जा ॥४॥

---

नं० ४६ [ तर्ज़ः—मेरे आंगना में आये आली ]

मेरे आँगना में आये स्वामी, क्यों लोटे अन्तरयामी ॥टेर॥
मन सुमन की कलि खिली थी, दासी की आश फली थी।
अफसोस बदरिया आये, विन बरसे बूँद चली जायें ॥१॥
चन्दन बाला की अर्जी, कर दया सुनो जिनवर जी।
दुःखिनी बाला को पाये, त्रिन कष्ट मिटाये जायें ॥२॥
नयनों में अश्रु निहारे कर दया प्रभु जी पधारे।
सन्मुख जा हाथ फैलाये, सती उड़द पके वहराये ॥३॥
तव दान प्रभावे ततक्षण, बन्धन मिट हो गये भूषण।
सुर वृन्द पुष्प बरसाये, 'बंशी' अति आनन्द पाये ॥४॥

---

नं० ४७ [ तर्ज़ः—नज़रिया लाग रही किस ओर ]

निहारो वीर प्रभु इस ओर ॥टेर॥
सिद्धारथ के सुत सु मनोहर, त्रशला नयन की कोर ॥१॥
चरण कमल में प्रीत है प्रति पल, जैसे चन्द्र चकोर ॥२॥
तव यश वारिधि शब्द सुनत ही, नाचत है मन मोर ॥३॥

जीवन नैया पड़ी भँवर में, सूझत ओर न छोर ॥४॥
पार करो झट कृपा निधि अब, करी विनय पर गोर ॥५॥
ज्ञान रवि तुम बिन छाया है, पाप तिमिर घन घोर ॥६॥
करदो नाश असत्य निशा का, सत्य का करके भोर ॥७॥
ज्ञान लक्ष्मी चाहत 'बंसी' सोहन कहे कर जोर ॥८॥

---

नं० ४८ [ तर्जः—गोवर्धन गिरधारी ]

दो दिन की जिन्दगानी अय मन प्यारे वीर सुमरले ॥टेर॥
खुश किस्मत से इन्सां बनकर, इस दुनियां में आया तू।
यहां गुलशन के रंग बिरंगे, फूलों में लोभाया तू॥
जिससे तू करता है मुहब्बत, वो सब चीजें फानी ॥१॥
आज खिला जो फूल बाग में, कल वोही मुरझायेगा।
सूर्य चढ़ा जो आसमान में, देखत ही ढल जायेगा॥
कर नेकी बंसी' सुख पाये दुनियां आनी जानी ॥२॥

---

नं० ४९ [ तर्जः—जिन्दगी का साज भी क्या साज है ]

महफ़िले क़िस्मत निराला साज़ है।
है छुपा पर्दे में इसका राज़ है ॥ध्रु०॥
जहां खुशी के नाच गाने आज हैं।
कल वहीं पर रोने की आवाज़ है ॥१॥
आज मुफलिस कल वही सरताज़ है।
इसका नग़मा बहुत बे अन्दाज़ है ॥२॥
दूर हो जिसकी महर से रंजोगम।
'बंशी' को महावीर प्रभू पर नाज़ है ॥३॥

---

नं० ५० [ तर्जः—जाने मन जानें मन ]

अय सखी दे बता, अय सखी दे बता ॥टेर॥
मुझे नेम प्रभु छोड़ क्यों चल दिये।
मुझ अभागिन से मुंह मोड़ क्यों चल दिये॥

प्रेम पशुओं के हित तोड़ क्यों चल दिये।
अय सखी दे बता........... ......॥१॥
मैं हूँ सोना मेरा वो नगीना कहां।
मैं हूँ मोती मेरा वो पानी कहां॥
मेरा दिलदार वो सच्चा ज्ञानी कहां।
अय सखी दे बता............ ...॥२॥
मेरे प्यारे की सूरत दिखा दे कोई।
उस प्रभु सांवरे से मिला दे कोई॥
वो जहां वहां की राह बता दे कोई।
अय सखी दे बता..................॥३॥
छोड़ शृंगार सब जो सुखों में पली।
बनी जोगन पिया से मिलने चली॥
गिरनार पे बंसी की किस्मत खिली।
नेम के दर्श पा नेम के दर्श पा॥४॥

---

नं० ५१ [ तर्ज:—मेरा सन्देश ले जा ]

अय आदिनाथ स्वामी, जग को जगाने आओ।
सत के पुजारी भगवन्, सत् पथ दिखाने आओ॥ध्रु०॥
आपस में प्रेम करना, भूले हैं भाई भाई।
घर घर में फूट छाई, अब प्रेम पद सिखाओ॥१॥
पापों की घटा काली, चहुँ ओर छा रही है।
तुम ज्ञान सूर्य जग का, अन्धेर आ मिटाओ॥२॥
जो हैं धर्म के नेता, पर्दे में भेष के वो।
दुष्कृत्य कर रहे हैं, सुमति इन्हें सुझाओ॥३॥
नारी समाज अनपढ़, सन्तान भोग सुख में।
खोती है धर्म हँस हँस, इनका धर्म बचाओ॥४॥
दो ऐसी शक्ति मुझको, जग का सुधार कर दूं।
'बंसी' की प्रार्थना है, अब तो हुक्म लगाओ॥५॥

नं० ९२ [ तर्ज:—तुम्हीं तिरावन हार गांधी ]

जीवन है दिन चार मनुआ ।।टेर।।

जग गुलशन में फूल खिलाये, जूदी २ रंगत हैं पाये ।
रस लोभी कई भंवरे आये, रूप रंग खुशबू पै लुभाये ।।
देख चमन की बहार ।।१।।

अय मन भंवरे तू न लुभाना, बाग तेरा नहीं, है यह बिगाना ।
चटपट रस ले झट उड़ जाना, नहीं माना होगा पछताना ।।
व्यर्थ न वक्त गुजार ।।२।।

फूल खिले वो मुर्झायेंगे, जो आये वो भी जायेंगे ।
वो सब कुछ आनन्द पायेंगे, जो जिन पद में मन लायेंगे ।।
'बंसी' सुखी अपार ।।३।।

---

नं० ९३ [ तर्ज:—मेरा सन्देशा लेजा ]

अय वीर प्रभु मेरी नैया तिराने आओ ।
जग झंझटों से झटपट, जिनवर मुझे बचाओ ।।ध्रु०।।
तुम बिन खिवैया नैया, भव भंवर में पड़ी है ।
इसको किनारे स्वामी, करके कृपा लगाओ ।।१।।
सत्य पथ न सूझता है, अज्ञान अन्धेरे में ।
तुम ज्ञान सूर्य अब तो, जग में आ जगमगाओ ।।२।।
माया का प्रेम बन्धन, नहीं छूटता है भगवन् ।
दे शस्त्र आत्मबल का, इससे मुझे छुड़ाओ ।।३।।
अर्जुन के कष्ट काटे, गौशाले पे दया की ।
चन्दना के दुःख मिटाये, अब मुझ पे दया लाओ ।।४।।
आये न लोट स्वामी, पर उनके नाम बल से ।
हो काम पूर्ण 'वंशी' सोहन हृदय से ध्याओ ।।५।।

---

नं० ९४ [ तर्ज:—अय जंगी नौजवान ]

अयं जैनी नौजवान, कहना मेरा मान मान ।।टेर।।
हो नीन्द से बेदार, ले सत्य शस्त्र धार ।

कष्टों का कर न ग़म, आगे बढ़ा कदम।
डरना तेरा काम नहीं, बढ़ना तेरी शान ॥१॥
जलवा तू दिखादे, जुल्मों को मिटादे।
जिन धर्म फैलादे, 'बंसी' हो तेरा मान॥
डरना तेरा काम नहीं, बढ़ना तेरी शान ॥२॥

---

नं० ५५ [ तर्जः—तुम्हीं ने मुझ को प्रेम सिखाया ]

पिया मिलन मन भाय सजनी ॥टेर॥
ढूँढ़ी गोकुल मथुरा काशी, वृन्दावन गोरखपुर झांसी।
हरिद्वार में रह गई प्यासी, कहीं न पाये हृदय निवासी।
पिया बसे कहां जाय ॥१॥
नदी पहाड़ जंगल में घूमी, जगह जगह की धरती चूमी।
फूल पात कलियों पर लूमी, डाल डाल कोयल सी घूमी।
पिया मिले मोय नाय ॥२॥
देखी दुनियां जल थल सारा, मिला नहीं प्राणों का प्यारा।
सर का ताज नयन का तारा, 'बंशी' के दिल का उजियारा।
पिया मिले दिल माय ॥३॥

---

नं० ५६ [ मुझे राम से कोई मिला दे ]

मुझे नेम से कोई मिला दे।
सांवरी सूरत मोहिनी मूरत उसके दर्श करा दे॥ टेर॥
कोई कहे वो बसे द्वारिका, कोई बतावत है वन में।
कोई कहे गिरनार गुफा में, कोई कहे किसी उपवन में॥
जहां बसे प्राणों का प्यारा, वहां की राह बता दे ॥१॥
पिया बने जो बनवासी तो, बनवासिन बन जाऊँ मैं।
प्राणेश्वर जो योगीश्वर हो, तो योगिन बन जाऊँ मैं।
"बंशी" नेम प्रभु मिल जावे, ऐसी सूरत बना दे ॥२

---

नं० ५७ [ तर्ज:—गोवरधन गिरधारी ]

वीर प्रभु अवतारी, तुम बिन हमरा कौन सहाई ॥ध्रु०॥
जन सेवा को वैभव सारा, तुम्हीं ने तो त्यागा था।
तुमरे वचनामृत से स्वामी सोया भारत जगा था॥
अब भी तुमको याद करत हैं, तेरे सभी पुजारी ॥ १ ॥
अर्जुन से पापी को तिराने तुमने कदम बढ़ाये थे।
चन्दन बाला का दुःख मेटन नाथ तुम्हीं तो आये थे॥
गोशाले की तपन बुझाने, शीतल दृष्टी डारी ॥ २ ॥
मोह भँवर से नैया मोरी जल्दी किनारे पहुँचा दो।
सत्य दयामय जैन धर्म की विजय पताका लहरा दो॥
आनन्द घन मुनि "बंशी", तेरे दर पर रहा पुकारी ॥३॥

——

नं० ५८ [ तर्जः—किससे करता है मूर्ख प्यार ३ तेरा कौन है ]

यह जीवन नदिया धार ३ बही जाय है ॥ ध्रु० ॥
काया माया बादल छाया, पलटत लगे न बार।
चढ़ती देख न भूल पियारे, पल में होय उतार ॥
जाना तुझको पार ३ बही जाय है ॥ १ ॥
जो यार दोस्त और प्यारे हैं, सब मतलब के मतवारे हैं।
ना इनमें होना ख्वार ३ बही जाय है ॥ २ ॥
नदिया गहरी नाव पुरानी, इसका मत कर सोच।
महावीर जिनराज सुमिर कै, चल दे बे संकोच ॥
वोही बने पतवार ३ बही जाय है ॥ ३ ॥
दुनियां की खुशियां पाये तू, "बंशी" प्रभु प्रेम बढ़ाये तू।
वो ही तिरावन हार बही जाय है ॥४॥

——

नं० ५९ [ तर्जः—जाओ २ ए मेरे साधु ]

करले करले ए प्यारे प्रतिदिन वाणी सुधारस पान॥ ध्रु० ॥
जगदोद्धारक जिनवर भाषित, द्वादशाङ्गी है सार।

नं० ६१ [ तर्जः—मुझे राम से कोई मिलादे ]

मोरे आंगन वीर पधारो।
हे जगनाथ जगत पति जिनवर, मुझ दखिनी को तारो ॥टेर॥
पतित पावन मुझ सी पतिता का उद्धार करो जल्दी।
कृपा निधान कृपा करके अब सुख संचार करो जल्दी॥
दुःख मोचन इस दुख सागर से नैया पार उतारो ॥१॥
बन्धन मुक्त करो अबला को निरबन्धन अन्तरयामी।
सुनी विनय क्रन्दन वाला का आये महावीर स्वामी॥
उड़द बाकलों की भिक्षा ले, बिगड़े काज सुधारो ॥२॥
दान प्रभावे सुर सुरेन्द्र मिल सुमन सुनैया बरसाये।
आनन्दित हुई चन्दन बाला पुरवासी सब हर्षाये॥
व्याधि नष्ट कर सुख सम्पति दो, बंसी दास तिहारो ॥३॥

## केशी मुनि और राजा परदेशी का संवाद

नं० ६२ [ तर्जः—जालिम गौ घातिक ]

केशीमुनि—अयभूप परदेशी ! जीव कायाको जुदी जानले,
सच मानले, पहिचान ले ॥ ध्रु० ॥
केशीमुनि—सुनले सुनले महाराया।
परदेशी—फरमाओ प्रभु।
केशीमुनि—मिथ्यात्व में क्यों भरमाया।
परदेशी—समझाओ प्रभु।
केशीमुनि—ज्ञानियों ने यह फरमाया,
परदेशी—दरसाओ प्रभु।
केशीमुनि—है जुदी जीव और काया,
परदेशी—बतलाओ प्रभु॥
केशीमुनि—जीव, पुण्य, पापादि मानकर,
मत प्राणियों के प्राणले ॥१॥
परदेशी—सुनिये प्रभु केशी ! जीव काया क्यों जुदी मान लूं
सच जानलूँ पहिचान लूँ ॥ ध्रु० ॥

परदेशी—एक कथन सुनो मुनिराया,
केशीमुनि—कह भुपति कह।
परदेशी—अपराधी तस्कर आया,
केशीमुनि—कह नरपति कह॥
परदेशी—तन टूक टूक करवाया,
केशीमुनि—प्रजापति कह।
परदेशी—पर जीव कहीं नहीं पाया,
केशीमुनि—कह महिपति कह॥
परदेशी—पीछे मानु सब तत्त्वों को,
पहिले सतासत छान लूँ ॥२॥
केशीमुनि—अरणी से अग्नि मिलती,
परदेशी—मानु स्वामी।
केशीमुनी—किये टूक टूक नहीं जलती,
परदेशी—जानु स्वामी॥
केशीमुनि—नहीं माने उसकी गलती,
परदेशी—हां हां स्वामी।
केशीमुनि—क्योंकि घिसने से जलती,
परदेशी—जी हां स्वामी॥
केशीमुनि—ऐसे जीव पुण्य पापादि,
ज्ञान चक्षु से छान ले ॥३॥
कवि—कई भांति उसे समझाया;
„ देदे सवाल।
„ नास्तिक पन दूर हटाया,
„ मुनिवर दयाल॥
„ दृढ़ धर्मी उसे बनाया,
„ कीना कमाल।
„ नृप ने तज दी मोह माया,
„ कहे वंशीलाल॥

,, तप करके गये स्वर्ग वहां से,
,, होंगे सिद्ध केवल ज्ञान ले ॥४॥
भूपाल परदेशी जीव काया को जुदी जान ली,
पहिचान ली, सच मान ली ॥ ध्रु० ॥

---

नं० ६३ [ तर्ज:—अब सखी ऐसा जतन बना रे ]

अब जिया ऐसे जतन बना रे।
प्रभू दर्श हो मन मन्दिर में; ज्ञान की ज्योति जगा रे ॥टेर॥
जल पत्थर तीर्थों में ईश्वर, को ढूंढन मत जारे।
निजानन्द पाना हो, चेतन आत्म ध्यान लगा रे ॥१॥
पंच इन्द्रियों के नश्वर सुख से, प्रतिपल प्रीत घटा रे।
आशा तृष्णा मार शान्ति से, मन तुरंग वश लारे ॥२॥
पर द्रव्यों में सुख हित भटका, दुःख पाया जहां तहां रे।
हटा अज्ञान ज्ञान केवल से, निज स्वरूप में आरे ॥३॥
जिन वाणी पावन सरिता में, पाप का मैल हटा रे।
'बंशी' सत चित्त आनन्द है तू, सत चित्त आनन्द प्यारे ॥४॥

---

नं० ६४ [ तर्ज.—मेरी जंजीर सोने की ]

रसीली रस भरी वाणी, गुरु श्री चौथमल जी की।
सुनो आओ सभी प्राणी, मुनि श्री चौथमल जी की ॥ध्र०॥
दिवाकर जैन के भारी, यह जनता जानती सारी।
लगे वाणी अति प्यारी, गुरु श्री चौथमल जी की ॥१॥
प्रसिद्ध है नाम जग जहारी, मुग्ध होते हैं नर नारी।
छटा व्याख्यान की भारी, गुरु श्री चौथमल जी की ॥२॥
सकल जन हो अति प्रसन्न, चित्त होता है आकर्षण।
वाणी पियूष रस वर्षण, गुरू श्री चौथमल जी की ॥३॥
अमृत रस लबों में है, भरा जादू जबां में है।
बरसे रंग सभा में है, गुरू श्री चौथमल जी की ॥४॥

हुआ केवल का मन चाया, गुरु अनमोल मैं पाया।
शरण 'वंशी' मुनि आया, गुरु श्री चौथमल जी की ॥५॥

---

नं० ६५ [ तर्जः—ओं जयजगदीश हरे ]

ओ३म् जय श्री शान्ति प्रभो।
संकट मोचन करिये, सुनिये विनय विभो ॥टेर॥
हस्तिनापुर में जन्मे, अचला के नन्दन।
अश्वसेन कुल दीपक, प्रभु आनँद कंदन ॥१॥
जनमत मृगी नसाई, शान्ति करी देवा।
अमर अमरपति करते, चरण कमल सेवा ॥२॥
शान्ति २ महा मन्त्र, जो प्रेम युक्त गावे।
रोग शोक भय नाशे, सुख वैभव पावे ॥३॥
निर्भय, नित्य, निरंजन, नाम जपूँ तेरा।
भवदधि प्रबल भँवर से, पार करो बेड़ा ॥४॥
भक्ति भाव से करता, सोहन अभिनन्दन।
प्रेम पूर्ण 'वंशी' का, स्वीकृत कर वन्दन ॥५॥

---

नं० ६६ [ तर्जः—चल चल रे नौजवान ]

अय जैनी नौजवान, चलो मिलके चलें हम।
फैलादें जिन धर्म ॥ टेर ॥
जिन धर्म का प्रचार, करने को हो तैयार।
खिला दे प्रेम फूल, जा फिर्के बन्दी भूल ॥
सुश्रद्धा तेरे संग, सम्यक्त्व तेरे संग।
सम भाव तेरे संग, महावीर तेरे संग ॥
महावीर के फरमान पै, चल तू कदम कदम ॥१॥
जिसने दिया सबको सहारा।
वो पवित्र जैन धर्म प्यारा हमारा ॥
दुनियां का सहारा, चमकता सितारा।

गान्धी को सिखाया अहिंसा प्रेम का सरगम ॥२॥
वन्दे वीरम की ध्वनी लगा के ।
जैन धर्म का झंडा उठा के ॥
जिन धर्म का जलवा तू जमाने को दिखा दे।
सब धर्मों का सरताज है बे खौफ सुना दे ॥
'बंशी' सबसे प्यारा शब्द वन्दे जिनवरम् ॥३॥

---

नं० ६७ [ तर्ज़:—पाइल की झनकार ]

गुरुवर के गुण गाय, जियरवा गुरुवर के गुण गाय ॥ध्रु०॥
भव भय भंजन भद्रिक भाविक, पद पंकज सिर नाय ॥१॥
गा गुणगान गुणी गुरुवर का, गौत्र तीर्थंकर पाय ॥२॥
पाप प्रक्षालन पावन प्रत्यक्ष, त्रिवेणी सम पाँय ॥३॥
जग वल्लभ गुरु जैन दिवाकर, चौथमल हित दाय ॥४॥
केवल विजयी गुरु कृपा से 'बन्शी' मुनि, हर्षाय ॥५॥

---

राजुल-पुकार

नं० ६८ [ कैसे छिपोआगे, अजी तुम कैसे ]

छुप न सकोगे अजी तुम छुप न सकोगे ।
ओ मेरे भगवान मुझ से छुप न सकोगे ॥ ध्रु० ॥
दिल लेके रूठना भी कोई प्रेम है प्यारे ।
आऊँगी वहीं पर जहां भी जाके छुपोगे ॥ १ ॥
मैंने किया बन्द तुम्हें दिल के महल में ।
मैंने किया वंद तुम्हें दिल के महल में ॥
हां मुहब्बत की जेल में ॥
माने न खुशी से तो अब जवरन से मनोगे ॥ २ ॥
चमकोगे चान्द बनके मैं बनूँगी चांदनी ।
चमकोगे चान्द बनके मैं वनूँगी चांदनी ॥
हां बनूँगी चाँदनी ।
चकवी बनूँगी जो पिया तुम भान बनोगे ॥ ३ ॥

डोलोगे भँवर बनके तो मैं फूल बनूँगी।
डोलोगे भँवर बन के तो मैं फूल बनूँगी॥
दिल बगिया में खिलूँगी।
बंशी बनूँगी तुम जो 'बंशी' वारे बनोगे॥ ४॥

---

नं० ६९ [ तर्जः—सुन अय ख्वाजे हिन्दुस्तान ]

अय प्रभू महावीर भगवान मेरी किश्ती तिराने वाले।
मुझ पर हो जाओ महरबान तुम हो बिगड़ी बनाने वाले॥ध्रु०॥
गुन्हा माफ मेरे कर दे तू, महर नजर मुझ पै कर दे तू।
वर दाता ऐसा वर दे तू, खुशियों से दिल को भर दे तू।
तेरा बालक हूं नादान, जग के पिता कहाने वाले॥ १॥
फूट अरु झूंठ को दूर हटा दे, मुहब्बत का दरियाव वहा दे।॥
जिन वाणी का जाम पिला दे, सूखा गुल्शन सब्ज बना दे॥
तुझ पर जानोतन कुर्बान, करते सभी जमाने वाले॥ २॥
देरो हरम का राज़ तू ही है, सबके सर का ताज़ तू ही है।
सच्चा ग़रीब निवाज़ तू ही है, 'बंशी' की एक लाज तू ही है।
ख्वाहिश पूरी कर वृद्धमान, मुझको सुखी बनाने वाले॥ ३॥

---

नं० ७० [ तर्जः—सखी री डोली में हो जा सवार ]

फूलो न देख बहार पंछी फूलो न देख······॥ध्रु०॥
आई वसंत हुई हरियाली, खुश गवार है डाली डाली।
फूलों ने पाई है लाली, मस्त हवा चलती मतवाली॥
करती है दिल गुलजार॥ १॥
बागे जहां की बहारें आली, लाली दिलको लुभानेवाली।
होगा फ़ना बजते ही ताली, खड़ा फ़साने तुझको माली॥
होना न इसका शिकार॥ २॥
जो है फ़ना आबादी क्या है, बरबादी की शादी क्या है।
पिंजरे में आज़ादी क्या है, साथ न दे इमदादी क्या है॥
कौन तेरा ग़मख्वार॥ ३॥

दुनियां मुसाफिरखाना पंछी, लगा है आना जाना पंछी।
तुझको भी होना रवाना पंछी, 'बंशी' का सुन गाना पंछी।
कर ले प्रभु से प्यार ॥४।

---

नं० ७१ [ तर्जः—देखो देखो जी बदवा कारे ]

आई आई है जयन्ती प्रभु की जग को जगाने।
लाई लाई है संदेशा संग में सबको सुनाने ॥ ध्रु०।
विश्व प्रेमी स्वामी जी का स्मरण कराने।
मुर्झाये जिन धर्म चमन को फिर से सब्ज़ बनाने ॥१।
आई बसंत में आई खुशियां आंचल भर लाई।
जन मन सुमन खिलाने मधुरी प्रेम पियूष पिलाने।
एकता का प्यारा मन्त्र हमको पढ़ाने।
वीर पुत्र हो वीर बनो तुम वीरता दिखाने ॥३॥
क्या थे कर्तव्य हमारे हम भूले उनको सारे।
उत्साही हमें बनाने 'बंशी' सच्ची राह बताने ॥४।

---

नं० ७२ [ तर्ज—बाबा मन की आंखे खोल ]

मनुआ मनके मनके फेर ॥ध्रु०॥
नरतन से शुभ कर्तव्य करले, जिव्हा से जिनराज सुम
अगम अगाध अर्णव को तिरले, पाकर सत्य धर्म की नैय
क्यों करता है देर
विषय रस का होकर प्यासा, झूठे सुख की करता आ
जग सुख है मुख बीच बताशा, ज्ञान दीप से मन-मन्दिर क
करदे दूर अन्धेर
दौलत मित्र पुत्र और प्यारी, बाग बागीचे महल अटा
इनकी जीते जी की यारी, नयन बन्द होते ही सा
पल में होंगे गैर
अपने पराये सब को भुलाले, निजानन्द से लोह लग

'वंशी' शिव सुख सम्पति पाले, नित्य प्रति प्रेम पूर्ण एक मन से ॥
वीरं वीरं टेर ॥४॥

नं० ७३ [ तर्ज—देखो देखो जी बदरवा कारे ]

आये आये जी, सिद्धार्थ नन्दन जग हित आये ।
जग आंगन में त्रिशला सुत सुख बन छाये ॥ध्रु०॥
प्यारी प्यारी बानी वाले सबको सुहाये ।
इन्द्र इन्द्रानी प्रेम मग्न हो मङ्गल गाने गाये ॥१॥
वो संत वसन्त में आया, सब जन मन सुमन खिलाया ।
हम आज जयन्ति मनाये 'वंशी' सब मिलकर गुण गाये ॥२॥

नं० ७४ [ तर्जः—मैं बनु नदी मैं बनु किनारा ]

करुणावतार, महावीर हमारा ।
जिसने जन सेवा को जीवन अर्पण कर दिया सारा ॥ध्रु०॥
जग हित जग से हो न्यारा मुनि बन बन बीच पधारा ।
करके कठिन तपस्या पाया, केवल ज्ञान उजारा ।
फिर उपदेशामृत की, शीतल निर्मल बहाई धारा ॥१॥
पशु बलि और यज्ञ हटाया, दीनों का प्राण बचाया ।
परम पवित्र अहिंसा का, झंडा जग में लहराया ॥
"वंशी" ऐसे वीर प्रभु की, चरण शरण में आया ॥२॥

नं० ७५ [ तर्ज—तेरे पूजन को भगवान ]

श्रीगुरु चौथमल जी गुणवान, करते भविजन का कल्याण ॥ध्र०॥
गंगाराम तुम्हारे तात, माता केशर के अंग जात ।
नीमच मातृभूमि शुभस्थान, करते भविजन का कल्याण ॥१॥
दीक्षित हुए मात के लार, त्यागी तुमने परणी नार ।
गुरु किये हीरालाल महान, करते भविजन का कल्याण॥२॥
राजाओं में धर्म फैलाया, वाणी अमृत रस बरसाया ।
सुनाया दया धर्म प्रधान, करते भविजन का कल्याण ॥३॥

वीर संदेश सुनाया जग में, पथ-प्रदर्शक हो आलम में।
मिथ्या तिमिर मिटावन भान, करते भविजनका कल्याण ॥४॥
गुरुवर पूरण आप दयाल, केवल मुनि को किया निहाल।
"बंशी" भूलो नहीं अहसान, करते भविजन का कल्याण ॥५॥

---

नं० ७६ [ तर्ज:—दीवाना बनाना है ]

मैं नौ जवाने जैन, जमाने को जगा दूं।
किश्ति ये कौम को मैं, किनारे से लगा दूं ॥ध्रु०॥
जो बेख़बर है उनको, खबर दार बना दूं।
ख़िदमते क़ौम के लिये, तैयार बना दूं॥
उजड़े हुये गुलशन को, गुलज़ार बना दूं।
कुर्बानी के लहू से, सरसार बना दूं॥
आलम के आसमां में, नया चांद लगा दूं ॥१॥
बढूंगा जैन धर्म का, झंडा ले हाथ में।
जौहर को देख होगा, ज़माना भी साथ में॥
कर दूंगा शाद सबको, और शाद बनूंगा।
आज़ादी का प्यासा हूँ, आज़ाद बनूंगा॥
इस फूट गुलामी की, बुनियाद हिला दूं ॥२॥
खामोशी देख दुश्मनों के, दिल भी हिलेंगे।
अरमान ज़ालिमों के, ओले से गलेंगे॥
तलवारों तीर टैंक गन, बम से न डरूंगा।
इज़्ज़त से जिया अब तक, इज़्ज़त से मरूंगा॥
मैं शान मान आन को, जाने से बचा दूं ॥३॥
शमशीर अहिंसा से, हिंसा को मिटा दूं।
अमनो अमान के सभी, सामान जुटा दूं॥
फरमाने महावीर को, घर घर में सुना दूं।
हर दिलमें मोहब्बत का, दरिया में बहादूं॥
प्यारी अमन की "बंशी," आलम में बजा दूं ॥४॥

नं० ७७ [ तर्ज:—आदिनाथ नमस्कार ]

शान्ति नाथ मुझे तार ॥ ध्रु० ॥

अश्वसेन के कुमार, अचला नंद प्राणाधार ॥१॥
जन्म लेत जगत हेत, नष्ट करी है मृगी मार ॥२॥
अगम भवोदधि अपार, सूझे न तनिक आर पार ॥३॥
जीवन नैया तारणार, तेरे सिवा को कर्ण धार ॥४॥
रोग शोक भय निवार, सुख सुधा की बहा धार ॥५॥
शान्ति करण कष्ट टार, 'बंशी मुनि' की सुन पुकार ॥६॥

---

नं० ७८ [ तर्ज:—पंछी बावरिया क्यों न राग सुनाये ]

अरे मन मस्ताने, क्यों ना जिन गुण गाये।
कि दुनियां सुपना है, आंख खुले मिट जाये ॥ध्रु०॥
यह जीवन है सरिता का जल, सुख दुख हंसना रोना कल २।
निश दिन बहता जाये ॥१॥
करना हो यौवन में करले, सुकृत जल से गागर भरले।
समय चूकि पछताये ॥२॥
जो तुझको है सबसे प्यारी, नश्वर काया माया सारी।
संग चले वो नाये ॥३॥
सच के संग में नेकी करले, मुंह से जिनवर नाम सुमरले।
'बंशी मुनि' समझाये ॥४॥

---

नं० ७९ [ तर्ज:—अरी आह तुझ में ]

ऐ महावीर स्वामी शरण हूँ मैं तेरी।
ये आवागमन को मिटा नाथ मेरी ॥ ध्रु० ॥
मुसीबत हजारों चौरासी में झेली।
मिटाओ चौरासी की यह नाथ फेरी ॥ १ ॥
तारे हैं पापी से पापी तुम्हीं ने।
तो मेरे लिये क्यों हुई नाथ देरी ॥ २ ॥

संकट हरण नाथ करिये आ रक्षा।
सुबह शाम माला फिराऊँ मैं तेरी ॥ ३ ॥
जगत् में हमारा हितू एक तू है।
इसी वास्ते ली शरण मैंने तेरी ॥ ४ ॥
सदा आसरा एक 'केवल' तुम्हारा।
कहे "बंशी" नैया तिरा नाथ मेरी ॥ ५ ॥

---

नं० ८० [ तर्जः—उस घर कबहु न जाना रे ]

जन्म मनुष्य का पाय प्यारे पुण्य कमानारे ॥ध्रु०॥
पाकर नरतन रतन अमोलख, इसकी खातिर करना।
काम क्रोध मद लोभ और मोह, इन चारों से डरना ॥१॥
माया छलनी प्रेम जाल में, चाहती तुझे फंसाना।
इसकी मन मोहकता में तू, होना नहीं दिवाना ॥२॥
यह जग एक मुसाफिर खाना, लगा है आना जाना।
कौन किसी का साथी सङ्गी, अपना कौन बिगाना ॥३॥
दुनियां दो दिन के मेले में, अपने को न भुलाना।
यह है बनजारे की बस्ती, भोर भये उठ जाना ॥४॥
पूर्व पुण्य से पाई पूंजी, परहित हेत लगाना।
नरतन खेती में विषयों के, पंछी नहीं चुगाना ॥५॥
जब तक दम है तब तक तप जप, करके लाभ उठाना।
तन पिंजरे से चेतन पंछी, वे मूहूर्त्त उड़ जाना ॥६॥
वीर चरण की शरण ग्रहण कर, जो चाहे तिरजाना।
गुरु कृपा से बंसी मुनि नित, मन वंछित फल पाना ॥७॥

---

नं० ८१ [ तर्ज़:—बालम आय बसो ]

गुरुवर आन बसो मेरे मन में ॥ ध्रु० ॥
मात तात बन्धु सुत दारा, मतलब के सज्जन जन सारा।
निःस्वार्थ तुम तारण हारा, याद करूँ पल पल में ॥१॥

भव दुख भंजन भवभय हारण, पतित पावन अधमोद्धारण।
प्रबल भँवर से नैया तारण, निर्यामक भव जल में ॥२॥
जीवन के आधार तुम्हीं हो, जग में सबसे सार तुम्हीं हो।
तरणी के पतवार तुम्हीं हो, आया दास शरण में ॥३॥
उपकारी हो गुरू हमारे, केवल मुनि है शरण तिहारे।
भबसिन्धु से वेगि उबारें, "बंशी" खड़ा चरण में ॥४॥

---

नं० ८२ [ तर्ज:—हाला जवानियाँ माने ]

प्यारी जवानियां जाये, नेकी का सामां करले २ प्यारी जवानियां ॥ध्रु०॥
दुनियां दो दिन की फानी, फूले ना देख जवानी।
माया है आनी जानी, जैसे दरिया का पानी ॥
भरले शुभ कृत से गागर भरले ॥१॥
कौन है सङ्गी साथी, किसके घोड़े रथ हाथी।
जीवन दीपक की बाती, तेल जले बुझ जाती ॥
कहले, जिनवर का नाम कहले ॥२॥
महल मकान अटारी, नारी और काया प्यारी।
जब हो जाने की तैयारी, छूटेंगे वारी वारी ॥
टरले, पापों की राह से टरले ॥३॥
दुखियों के दुःख हटाकर, पर-पर उपकार कराकर।
'वंशी' जिन ध्यान धराकर, पावेगा सुख सरासर ॥
तिरले, नरतन नैया से तिरले ॥४॥

---

नं० ८३ [ तर्ज़:—सुनो सुनो बन के प्राणी ]

सुनो सुनो अय भविजन प्राणी, रस भरी यह श्री जिन वाणी ॥ध्रु०॥
मिल अमर अमरपति आवे, सुन मोद हृदय नहीं मावे।
यह है दिव्य सुखों की दानी ॥ सुनो २ ॥ १ ॥
जब वानी सुधा रस बरसे, भविजन मन सुमन सु सरसे।
पावन होवे जिन्दगानी ॥ सुनो २ अय० ॥ २ ॥

चंचल चपला है माया, क्यों भोगों में ललचाया।
फरमावे सतगुरु ज्ञानी ॥ सुनो २ अय० ॥ ३ ॥
जग के मोह में मत फंसना, लो वीर प्रभु का शरणा।
समझो दुनियां है फानी ॥ सुनो २ ॥ ४ ॥
जिसने प्रभु ध्यान लगाया, केवल वह शिव सुख पाया।
कहे 'बन्शी' धन्य जिन बानी ॥ सुनो २ ॥ ५ ॥

---

नं० ८४ [ तर्ज:—पहिले जो मुहब्बत से इन्कार ]

पहिले से जो भारत को, बेदार किया होता।
गैरों की हुकूमत से, इन्कार किया होता ॥ध्रु०॥
आज़ादियों का प्यारा, आज़ाद हिन्द रहता।
महावीर के उपदेश से, जो प्यार किया होता ॥१॥
पड़ती न पांव हिन्द के, जंजीरे गुलामी।
अहिंसा सत्य प्रेम पे, इतबार किया होता ॥२॥
भारत के दुलारे यों, बेकार नहीं होते।
इल्मों हुनर में सब को, होशियार किया होता ॥३॥
भाई हमारे हम से, हर्गिज नहीं बिछुड़ते।
गर उनसे मोहब्बत का, इज़हार किया होता ॥४॥
दो रोटियों की खातिर, खाते न ठोकरें यों।
फैशन व फूट का जो, बहिष्कार किया होता ॥५॥
होते न ख़ार पैदा, हिन्दोस्तां चमन में।
हमदर्दी के गुंचों से गुलज़ार किया होता ॥६॥
दरिया खुशी का यहां पर, हर रोज़ बहा करता।
'बंशी मुनि' जिन धर्म का, प्रचार किया होता ॥७॥

---

## ॥ गौतम स्तुति ॥

नं० ८५ [ तर्ज:—महावीर मनमोहन ]

श्री—सम्पति यश कीर्ति विजय हो, अक्षय धन भंडार भरे।

इं—द्र भूति गौतम गणधर का, प्रातः ऊठ जो ध्यान धरे ॥
द्र—व्य भाव सुख मिले अतुल, मन इच्छित कारज सिद्ध करे ।
भू—मंडल में कल्पतरु और, चिन्तामणि सम नाम सिरे ॥
ति—लक भाल वत् हैं प्रभु उत्तम, पल में आशा पूर्ण करे ।
गौ—त्र नाम इनका जपने से, सकल विघ्न भय चूर्ण करे ॥
त—म नाशक भानु समान है, निशदिन मंगलाचार करे ।
म—न तन वचन प्रेम से सुमरे, सदा दास की सहाय करे ॥
प्र—णमत केवल मुनि चरण में, गणपति मुझे निहाल करे ।
भू—लूँ नहीं एहसान 'वंसी' पर, अबतो दया दयाल करें ॥

---

नं० ८६ [ तर्जः—चिट्ठियां दर्दे फिराक वालियां ]

नेक नसीहत दिल बिच धारके तू राजा आजा ।
सत्संग अति सुख दाय है ॥ध्रु०॥
सत्संग से पत्थर हो पारस, लोहा सोना बन जाय है ।
सुन चेतन प्यारे, लोहा सोना बन जाय है ॥१॥
लाखों पापी भवजल तिरगये, सत्संग नैया पाय है ।
सुन चेतन प्यारे, सत्संग नैया पाय है ॥२॥
भूप परदेशी संयती जैसे, पापी भी दिये तिराय है ।
सुन चेतन प्यारे, पापी भी दिये तिराय है ॥३॥
सबसे बढ़कर सत्संग महिमा, ज्ञानी मुनि समझाय है ।
सुन चेतन प्यारे, ज्ञानी मुनि समझाय है ॥४॥
पाप का मल धो सत्संग जल से, 'बंशी' अक्षय सुख पाय है ।
सुन चेतन प्यारे, 'बंशी' अक्षय सुख पाय है ॥५॥

---

नं० ८७ [ तर्जः—कित गये हो खेवन हार ]

पिया जाय बसे गिरनार प्रीति तोड़के ॥ध्रु०॥

जो मैं ऐसा जानती, लौट जाओगे आय।
चरण पकड़ कर बैठती, रखती तुम्हें मनाय॥
मेरे जीवन प्राणाधार ॥१॥
तुम बिन खाना पीना अलूना।
महल अटारी आंगन सूना॥
पिया छोड़ चले निराधार ॥२॥
नयनन पथ से हो मेरे, नाथ हृदय में बन्द।
आश लिये आऊं वहीं, जहां हो आनन्द कन्द॥
मुझे काहे को दीनी बिसार ॥३॥
पहुँची जोगिन भेष बनाकर।
सुखी हुई प्रभु दर्शन पाकर॥
'बंशी' पाया पिया का दीदार ॥४॥

---

नं० ८८ [ तर्जः—दिल साफ तेरा है या नही पूछले ]
जुल्मों का जलजला मिटाने वीर आगया।
हर गोशे में दुनिया के नया रंग छा गया॥
सबकों जगा गया ॥ध्रु०॥
फैली थी सब जगह पर, वे इल्मियत की रात।
खाते थे ठोकरें नहीं मिलती थी राहे रास्त॥
खुर्शीद इल्मियत का फिर से जग मगा गया ॥१॥
जो सख्त दिल हो वेकसों का खून वहाते।
वे खोफ वे गुनाहों का, बलिदान चढ़ाते।
उनको अहिंसा धर्म का साथी बना गया ॥२॥
हर दिल पै हुकुमत ही जिस वक्त फूट थी।
जारी थी जारी चोरी कसरत से झूंठ थी॥
उस वक्त सत्य प्रेम का गुंचा खिला गया ॥३॥
किया था आफतों से आज़ाद यह वतन।
सर सब्ज़ बनाया था सूखा हुआ चमन॥

चक्कर में फंसी किश्ती किनारे लगा गया ॥४॥
सच्ची नसीहतों का वो अमृत पिला गया।
मुर्दा दिलों में जान फूंक कर जिला गया॥
पुर जोश यहां इत्तफाक की "वंशी" वजा गया ॥५॥

---

नं० ८६ [ तर्जः—उड़ी हवा में जाती है ]

गफलत में ना सोये मुसाफिर भोर भई अब जाग।
जाना दूर वक्त थोड़ा है, अपनी बटिया लाग ॥ध्रु०॥
दुनियां के बंदी खाने का रहना नहीं बन्दी बनकर।
तोड़ ताड़ तृष्णा के बन्धन, झटपट ले तू भाग ॥१॥
मोह मदिरा में हो मतवाला, कुपथ गामी ना होना।
बहुमूल्य चिन्ता मणी पाकर, काहे उड़ावत काग ॥२॥
देवों को भी जो दुर्लभ वो, वस्तु आन मिली तुझको।
नरतन चादर पै विषयों के, नहीं लगाना दाग ॥३॥
चार दिनों की चटक मटक और, रंग राग में भूल नहीं।
आंखों देखत उजड़ जायगा, फूला फला यह बाग ॥४॥
दुःख मोचन भगवान वीर का, सुमरन कर भव से तिरले।
"वंशी" हृदय भ्रमर चाहता है, प्रभु पद पद्म पराग ॥५॥

---

नं० ६० [ तर्जः—गीत सुनो वो गीत ]

पार करो भव पार नैया पार करो ॥ध्रु०॥
मोह की पवन बहे मतवारी, तृष्णा का तुफान है भारी।
जाय चली मझधार ॥१॥
माया के चक्कर से बचाओ, नाविक बनकर पार लगाओ।
तुम्ही हो खेवन हार ॥२॥
आनन्द घन प्रभु वेग पधारो, संकट हारी कष्ट निवारो।
सुन कर दीन पुकार ॥३॥
मन इच्छित सुख के दातारे, जगत पति पत हाथ तुम्हारे॥
"वंशी" को अवतार ॥४॥

नं० ६१ [ तर्जः—सोजा राजकुमारी ]

आजा देश पुजारी आजा,
आजा जग हितकारी आजा ॥ध्रु०॥
हम सब का स्वीकृत कर वन्दन,
तन मन प्राण युक्त अभिनन्दन।
दया निधे सुन करुणा क्रन्दन,
त्वरित काट कष्टों के बन्धन।
आशा लता के परम अनुपम, फूल हजारी आजा ॥१॥
टूटा बान्ध धर्म का सारा,
दीनों पर चल रही दुधारा।
अत्याचार की बह रही धारा,
तुझ बिन को दुःख टारन हारा।
अनन्त ज्ञान दर्शन संग लेकर, संकट हारी आजा ॥२॥
आजा एक बार फिर आजा,
परमानन्द की झलक दिखा जा।
ऐसा महा मंत्र सिखला जा,
सबको तुम सा वीर बनाजा।
चरण कमल में सेवक "बंशी", अर्जी डारी आजा ॥३॥

---

नं० ६२ [ तर्ज़—लहद में जाकर के देखा ]

जब हमारे मुल्क वाले, मरते थे इक आन को।
इन्सां क्या झुकते फरिश्ते, इस वतन की शान को ॥ध्रु०॥
वतन की इमदाद का, आया अगर मौका कभी।
हंसते हंसते ही लड़ा दी, हर बशर ने जान को ॥१॥
मस्त था हर एक इन्सां, अपने अपने हाल में।
क्यों कि जब खोटे खरे की, जानते पहचान को ॥२॥
दौलतो इज्ज़त से सारा, देश मालो माल था।
रोटी मांगे से मिठाई, मिलती थी महमान को ॥३॥

जुल्मो जहालत चोरी जारी, का न था नामो निशां।
सच्चे एमालों पे ही था, फ़क्र हिन्दुस्तान को ॥४॥
अब तबाही मुल्क में, क्यों छा गई चारों तरफ़।
'बंशी' जब से भूल बैठे, वीर के फ़रमान को ॥५॥

नं० ६३ [ तर्ज़ः—सोने का झूला झुलाऊँ० ]

माया ने कैसा बिछाया है जाल।
जाल जरा क़दम उठाना संभाल ॥ध्रु०॥
होते अधीर धीर ऐसा, चलाती तीर।
ममता के पैरों में बन्धन दे डाल ॥१॥
हंसते रुलाये कई, रोते हंसाये कई।
फौरन बदलती है अच्छे ख्याल ॥२॥
जैसे सुनहरी धूप, ऐसा दिखा के रूप।
पल में फंसाती वो करती कमाल ॥३॥
स्वामी बने थे कई, यह न किसीकी हुई।
माया की माया भरी देख चाल ॥४॥
जिसने किया था संग,उनका हुवा क्या ढंग।
इसके मरीजों से ही पूछ हाल ॥५॥
करले सुकृत के काम, लक्ष्मी है तेरे धाम।
कहता तुझे प्रेम से "वंशीलाल" ॥६॥

नं० ६४ [ तर्ज़—गीत सुनो वह गीत सैयां ]

गीत सुनावो गीत सजनी—गीत सुनावो गीत ॥स्थायी॥
आनन्द के जग में पहुँचा दे, मन मन्दिर में प्रभु मिला दे ॥गी०॥
मेरे मनका दुःख मिटा दे, एक नया संसार बसा दे ॥गी०॥
ज्ञान चमन की सैर करा दे, दिल में इसके फूल खिला दे ॥गी०॥
श्रद्धा के झूले में झुला दे, तनका मनका भान भुला दे ॥गी०॥
दया की पूजा सेवा सिखा दे, करुणा का सब साज सजा दे ॥गी०॥
सदाचार का हामी बना दे, 'वंशी' मन की आश फला दे ॥गी०॥

नं० ६५ [ तर्ज—कित गये हो खेवन हार ]

पिया मिलन आई हूँ, आशा बांध के।
मन मोद बढ़ाई हूँ, आशा बांध के ॥ध्रु०॥

नेम मिलन घर से चली, तन की सुधि बिसार।
पियो प्रेम पथ की, पंथिन बन इस बार।
रट पी की लगाई हूँ ॥१॥

ढूंढत फिरो जगत में सारे।
आज पिया के राज दुआरे॥
मैं चलत चलत आई हूँ ॥२॥

पिया रिझावन को किया, जोगनियां शृंगार।
प्रियतम पूजा को रचा, नेम प्रेम का हार॥
भर आँचल लाई हूँ ॥३॥

तन की मनकी सुध बुध भूली।
'बंशी' मनकी बगियां फूली॥
पिया दर्शन पाई हूँ ॥४॥

---

नं० ६६ [ तर्ज—पायल की झंकार ]

पिया मिलन आई, हर्ष धर पिया मिलन आई ॥ध्रु०॥
नेम मिलन को राज भवन के, सब सुख बिसराई ॥१॥
गिरवर पंथ की पंथिन बन कर, ना चलत थकाई ॥२॥
ढूंढ़त ढूँढ़त आज पिया के, द्वार तलक आई ॥३॥
पिया रिझावन को जोगिनियां, साज सजा आई ॥४॥
त्याग पुष्प प्रीतम पूजा को, गोद भरी लाई ॥५॥
फूला फला "बंशी" मन उपवन, प्रभु दरशन पाई ॥६॥

---

नं० ६७ [ तर्जः—झुकि आई रे बदरियाँ—— ]

जिया जपलेरे जिनवर वीर प्रभु।
वीर प्रभु महावीर प्रभु ॥ध्र ०॥

जय जय जग हितकर जगनायक,
जिन पति जगतनाथ जय जय।
जिया—जग गुरु जग प्रिय वीर प्रभु ॥१॥
वीर धीर गम्भीर दयालु—के पद कमल सुहाय।
शशी सम शान्त सुखद सूरत के, दर्शन नितचित चाय ॥
अजर अमर अखिलेश अखंडका, अविचल चित्त से ध्यान लगाय।
जिया—"बंशी" रट महावीर प्रभु ॥२॥

---

नं० ६८ [ तर्जः—झुकि आई रे बदरियां—— ]
मना रसना से क्यों नहीं वीर रटे।
वीर रटे महावीर रटे ॥ध्रु०॥
जिनवर यश गंगा में स्नान कर,
भव भव संचित तन मन का।
प्यारे—पाप कलिमल दूर हटे ॥१॥
चिन्ता दुःख दरिद्र नष्ट हो ऐसा शुभ प्रभु नाम।
मन इच्छित हो पूर्ण कामना, लक्ष्मी आवे धाम ॥
त्रिजगत स्वामी अन्तरयामी—
का "बंशी" गुणगान सुना।
प्यारे—रिद्ध सिद्ध पल में प्रगटे ॥२॥

---

नं० ६६ [ तर्जः—नाचो नाचो प्यारे मन के मोर ]
आजा आजा मेरे सर के ताज,
ताज बनके जीवन का आनन्द आज ॥ध्र ०॥
तू है संकट हरण, मैं हूँ तेरी शरण,
मेरे पूर्ण करेगा तू काज।
तेरे ही हाथों में है मेरी लाज ॥१॥
तू है तारण तिरण, तेरे पकड़े चरण,
तू ही भवजल तिरावेगा जहाज।
तुझ को करे याद सारा समाज ॥२॥

तेरी संतान धीर, ऐसी बन जायें वीर,
करदें घर २ अहिंसा का राज।
"बंशी" हो जिस पै जमाने को नाज़ ॥३॥

——

नं० १०० [ तर्ज़:—मैं क्या जानूं क्या जादू है। ]
कोई क्या जाने क्या राज है ३।
अय वीर तुम्हारी बातों में राज है ॥
जड़ चेतन विषयों के सुक्षम २।
तत्वों से भरी प्रभु बानी में राज है ॥ध्रु०॥
सुर सुरपति नर पशु आते थे।
दर्शन पाकर हर्षाते थे ॥
कर सुधा पान, मृदु बचनों की, कर सुधा पान,
कहते नत मस्तक बानी में राज है ॥१॥
मन मोहक क्रांति स्वामी की,
अद्भुत लख शान्ति स्वामी की।
मन मुग्ध हुये चरणों में खड़े, मन मुग्ध हुये,
"बंशी" कहे सुखकर बानी में राज़ है ॥२॥

——

नं० १०१ [ तर्ज़—:रितु बसन्त की आई पिया नहीं ] "मुसाफिर"
स्त्रियां—आठों अवला नारी, हैं दासी तुम्हारी पिया।
ना छोड़ो बलम हाँ, हाँ, हाँ,।
मीठे वचन सुनाओ, काहे विसराओ पिया।
ना छोड़ो बलम, हाँ, हाँ, हाँ, ॥ध्र ०॥
योवन में योगी बनने का किसने ग्यान सुनाया।
करके मौन मुनि बन बैठे, हम से क्यों नेह हटाया पिया
ना छोड़ो बलम हाँ, हाँ, हाँ, ॥ १ ॥
इस जीवन के साथी तुम हो, हम तेरी, हम तेरी।
पूर्ण साध करो मन की प्रिय, हम चरनन की चेरी पिया ॥

ना छोड़ो बलम हाँ, हां, हां, ॥ २ ॥
दुल्हा बनी हमारे घर पर, ब्याहन को क्यों आये।
योगी बनने की इच्छा थी, हाथ पकड़ क्यों लाये॥
हे प्राणाधार २ अब यह मानो विनय हमारी!
पहले भोगो भोग पुनः लेना संयम सुखकारी॥
मोरे प्यारे बलम हाँ, हाँ, हाँ, ॥३॥
जम्बू:—(शेर) भोग रोग सम है प्रिया, लेऊँगा मैं योग।
'वंशी' सुधर्मा स्वामी का, मिला है सुन्दर योग॥
चलो अब संयम लेंगे,

---

नं० १०२ [ तर्ज:—पुजारी मेरे मन्दिर में आओ। ]
पधारो वीर प्रभु अवतारी।
तुम बिन चहुँ दिश छाय रही है, पाप रैन अंधियारी ॥ध्रु०॥
बेकस दीन सताएँ निशदिन, मस्त हो अत्याचारी, हाँ प्रभु।
हिंसा का साम्राज्य जमा है, फूट ने माया डाली ॥१॥
आवो हिंसा फूट मिटाने, जग से जग हित कारी।
अत्याचार निशां को नाशन, करदो ग्यान उजारी ॥२॥
सत्य अहिंसा प्रेम नेम से, हो जन वृन्द सुखारी।
घर घर फिर पालन हो इनका, बस यह विनय हमारी ॥३॥
तुम ना आवो, तुम सा आये, धीर वीर व्रत धारी।
'वंशी' जिसके चरण कमल का, हो सब जगत पुजारी ॥ ४ ॥

---

नं० १०३ [ तर्ज:—बालम आन बसो मेरे मन में ]
जिन वर जाप जपो शुद्ध मन से ॥ध्रु०॥
परम पिता प्रिय प्रभु हमारा, पतित पावन जग पति प्यारा।
पत पति के पद पद्म से प्रतिपल, प्रीत हो जीवन धन से ॥१॥
स्वर्ग से सुर सुरेन्द्र सब आते, सोहनी सूरत लख सुख पाते।
सुनते बानी सुधा सम 'वंशी' शान्तिपूर्ण आनन्द से ॥२॥

---

नं० १०४ [ तर्ज़—मन मूरख क्यों दीवाना है ] "भाभी"

मन किस से प्रेम लगाना है।
यह जगत् मुसाफिर खाना है ॥ध्रु०॥
मुँह देखे का प्रेम वो अखियाँ; बन्द हुवे बेगाना है ॥१॥
तन से करता प्यार, वो सबसे—पहिले ही मुर्झाना है ॥२॥
मात पिता सुत नार, कुटुम्ब सब, दम निकले छुट जाना है ॥३॥
दौलत बाग व महल, यह सारे; यहां पर ही रह जाना है ॥४॥
तेरा मित्र समाज, भी तुझको; मरघट तक रख आना है ॥५॥
कर नेकी के काम, यही एक साथ तेरे बस जाना है ॥६॥
श्री जिनवर गुण गान, किये से 'वंशी' आनन्द पाना है ॥७॥

---

नं० १०५ [तर्ज़—मन भावन]

मन भावन मोद बढ़ावन मन भावन।
अहा गुरुवर प्यारे हैं
शान्ति चन्द्र सी दिन कर तेज दिवा कर धारे हैं ॥ध्रु०॥
तारों में ज्यों सोहे कला धर,
सभा बीच त्यों जैन दिवाकर।
अद्भुत क्रान्ति निरख नयन पल तक नहीं डारे हैं ॥१॥
प्रति दिन वाणी पियूष पिलाते,
सब जन मन्त्र मुग्ध हो जाते।
करते धर्म प्रचार हमारे नयन सितारे हैं ॥२॥
दयावान उपकारी पूरे,
जग वल्लभ हो वक्ता रूरे।
'वंशी' को सुख कर हित कर इक गुरुवर प्यारे हैं ॥३॥

---

नं० १०६ [ तर्ज—सावन के नजारे हैं ] "खजांची"

प्रभु संकट हारी हो, अहा महा, प्रभु संकट हारी हो।
संकट दूर करो, मेरे स्वामी हां।
तुम जग हितकारी हो ॥ध्रु०॥

पत आन बचाओ तो,
पतके रखैया तुम, मेरे स्वामी हां।
जग के रखवारी हो ॥१॥
रक्षक उसके तो बनो,
जो तुम चरणों का, मेरे स्वामी हां।
तन मन से पुजारी हो ॥२॥
आनंद घन आनंद दो,
'वंशी' की विनय सुनी, मेरे स्वामीहां।
जिनवर सुखकारी हो ॥३॥

---

नं० १०७ [ तर्जः—डोले डोले डोले हृदय की नैया । ]
आया आया आया दया का सागर आया।
शान्ति का पाठ पढ़ाने, सबको पढ़ाने हाँ आया ॥ध्रु०॥
सत्य सदाचार का हामी ३
दुष्कर्तव्य लता हटाने, जड़ से हटाने ॥१॥
बन क्षमा दया की मूरत ३
वाणी की सुधा पिलाने, हमको पिलाने ॥२॥
आत्मिक बल पर ही सारे ३
यज्ञ पशु बलि बन्द कराने, बन्द कराने ॥३॥
प्रिय मंत्र प्रेम का गाया ३
सोया संसार जगाने, फिर से जगाने ॥४॥
दुःख द्वन्द्व मिटा कर स्वामी ३
आनन्द की वंशी बजाने, 'वंशी' बजाने ॥५॥

---

नं० १०८ [ तर्जः—हुए आगई फौज अकाली २ ]
नर क्यों फिरता मतवाला, नर क्यों फिरता मतवाला ॥ध्रु०॥
यह घर जर सुत नारी प्यारी, कहता मेरे करता यारी।
संग जाय न लाला ॥१॥

माया ममता जाल से कर, क्षणिक विषय भोगों में फंस कर।
पी पी दुष्कृत्य हाला ॥२॥
दगा बाजियाँ करता डोले, मोह नींद से आँख न खोले।
लग रही तृष्णा ज्वाला ॥३॥
अभिमान की बातें बोलो, प्रेम सुधा में फूट विष घोलो।
मुंह करता है काला ॥४॥
नेम धर्म को पूर्ण निभाना, 'बंशी' सुख ही सुख पाना।
जप जिनवर की माला ॥५॥



नं० १०९ [ तर्ज:—प्रभु के गुण हरि के गुण गाऊं मैं ] "शादी"
मुझको प्रिय, जग को प्रिय, वीर है वीर है ॥ध्रु०॥
सिद्धारथ का राज दुलारा, त्रिशला नयनों का तारा।
जगत उद्धारक जग उजियारा, जग जीवन प्राणों से प्यारा।
जिनवर वीर है धीर है ॥१॥
वीर ही दीन दयालु है देवा, करते मुनिजन सुर नर सेवा।
त्रय जगत का स्वामी है वो, घट घट अंतरयामी है वो ॥
हितकर वीर है धीर है ॥२॥
चन्दन बाला अर्जुन तारे, सुदर्शन पत राखन हारे।
'बंशी' शरण में नाथ तुम्हारे, भव जल नैया करो किनारे ॥
सुख कर वीर है, धीर है ॥३॥



नं० ११० [ तर्ज:- सुनते हैं वीरता की हम ]
वीरों ने जैन धर्म पे हँस हँस के जाँ निसार की।
दुनिया बे खबर को फिर, जोहर दिखा होशियार की ॥ध्रु०॥
वीर प्रभु महावीर ने, उजड़ी गुलिस्ताँ जैन की।
अपने लहू से सींच कर, फूला फला, गुलजार की ॥१॥
सर पर गज सुख माल के, आग के शोले रख दिये।
डाला न सर पै बल जरा, खामोशी वह अखत्यार की ॥२॥

खंधक मुनि के जिस्म से, जालिम ने खींची खाल थी।
शान्ति सुधा के सिन्धु ने, उफ़ तक नहीं इज़हार की ॥३॥
रानी ने ज़हर खाने में, भूप परदेशी को दिया।
गुस्सा न लाये खाके ग़म, झट से किश्ती पार की ॥४॥
आलम के गोशे गोशे में, जलवे नुमा जिन धर्म था।
वीरों के बलिदान ने, 'वंशी मुनि' बहार की ॥४॥

---

नं० १११ [ तर्ज़:—हम मथुरा जी को छोड़ कर गोकुल ! ]
जब जैनों जैनों आपस में, तुम प्रेम बढ़ाओगे।
तब दुनियाँ को जिन धर्म का, जौहर दिखलाओगे ॥ध्रु०॥
जब स्वस्तिक धारी झंडे की, छाया में आओगे।
तब जैन वाणी की सुधा पान, करके सुख पाओगे ॥१॥
जब सत्य तत्व समझाकर, मिथ्यावाद हटाओगे।
तब आत्मिक बल से सारे जग को, जैन बनाओगे ॥२॥
जब फिर्कें बन्दी फूट की जड़ काट मिटाओगे।
तब विश्व प्रेमी वीर के, बालक कहलाओगे ॥३॥
जब संगठन के सूत्र में, सारे बन्ध जाओगे।
तब वीर के उपदेशों को, घर घर में सुनाओगे ॥४॥
जब सत्य अहिंसा का सबको प्रिय पाथ पढ़ाओगे।
तब गैरों से मातृ भूमि,आज़ाद कराओगे ॥५॥
जब राग द्वेष पर विजय करी, सुश्रद्धापाओगे।
तब वीर दुलारे प्यारे सच्चे, जैन कहाओगे ॥३॥
जब धर्म क़ौम सेवा में, तन मन प्राण लगाओगे।
तब 'वंशी' जैन धर्म हर जहाँ पर रोशन पाओगे ॥७॥

---

नं० ११२ [ तर्ज़:—पिया मिलन को जाना० "पूजा" ]
प्रभु दर्शन को जाना ! हाँ हाँ ॥ध्रु॥
संयम का साज़, सज के आज।
स्वामी को रिझाना ॥१॥

तोरन पै आगये, मन को लुभा गये।
दयाबतार, पशु पुकार, सुन हुवे रवाना ॥२॥
झूंठे संसार के, नाते विसार के।
तन से उतार, सारे शृंगार।
जोगन बन मनाना ॥३॥
पहुँची गिरनार पै, प्रितम के द्वार पै।
पाया पिया, हर्षा जिया 'बंशी' गुण सुनाना ॥४॥

---

नं० ११३ [ तर्ज़ः—अय दिल कहां ले जाऊँ ] "शादी"
(शैर) दान लिये बिन हाथ से, आके लौट जाना था।
ऐसे आने से तो बेहतर था, नहीं आना था॥
आकर मेरी नज़रों में, क्यों लौट के जाते हैं।
दासी की गुजारिश को, ठुकराते भुलाते हैं। ध्रु०॥
अबला को यों दुखिया को, बन्धन में देख भगवन।
कहलाते हैं दुख मोचन, दुःख क्यों न मिटाते हैं॥१॥
किस्मत में मेरी स्वामी, क्या अब भी कुछ कसर है।
जग के हो खिवैया फिर, नैया न तिराते हैं ॥२॥
सुन चन्दना की अर्जी, फिर लौट आये जिनवर।
आ सामने भिक्षा को, हाथों को बढ़ाते हैं ॥३॥
दिया दान हुई सुखिया, ज़ंजीरें हुई ज़ेवर।
जय जयकी ध्वनी प्यारी, सुर 'बंशी' सुनाते हैं ॥४॥

---

नं० ११४ [ तर्जः—मतवाली कोयलिया बोले ]
प्रभु पारस पारस जपना।
मैं मैं तू तू मन से भुला दे, जीवन परहित हेत लगा दे।
जग नश्वर सुपना ॥ध्रु०॥
काम कुम्भ तरु कल्प के सदृश, चिन्तामणि पारस रूरे।
त्रय जग त्राता सब सुख दाता, आशायें पल में पूरे॥
इत उतना तपना ॥१॥

रिद्ध सिद्ध नवनिध प्राप्त हो, वर दाता ऐसा वर दे।
संकट हारी शरण तुम्हारी, 'बंशी' है आनन्द कर दे॥
शीशु समझ अपना॥२॥

---

नं० ११५ [ तर्जः—पिऊ पिऊ बोल प्राण पपीहे ] "बन्धन"
प्रभु प्रभु बोल प्रभु प्रभु बोल, शुद्ध मन जियरा।
प्रभु प्रभु बोल।
जीवन के सुन्दर मानस में, जाग जाय आनन्द किलोल॥ध्रु०॥
इत उत भटके तू भरमाता, कल्पित जग में जन्म गँवाता।
जपता नहीं जिनवर की माला, कैसे पाये पिया अनमोल॥१॥
जल तरु पत्थर पूज ना माटी, कर दे दूर कपट की टाटी।
शिव सुख लक्ष्मी 'बंशी' कर हो, उर अन्तर के झटपट खोल॥२॥

---

नं० ११६ [ तर्जः—तू राम भजन कर प्राणी ] "सन्त तुलसीदास"
वृद्धमान सुमरले प्यारे २ तेरे सारे दोष निवारे॥ध्रु०॥
सम, दम, क्षमा, दया धारी के, महातपस्वी उपकारी के।
चरण कमल पर भवी मन भौंरे, प्रेम भरे गुंजारे॥१॥
प्रभु की सौम्य मूर्ति लखपाते, हिंसक वैर भाव विसराते।
सुरनर पशु प्राणी सब होते, वाणी सुनी सुखारे॥२॥
वृद्धमान सुमरिन जहां, लक्ष्मी करे निवास।
'बंशी' मंगल नित्य नये, निश दिन लील विलास॥
भज त्रशलानन्दन, दुःख टारे॥३॥

---

नं० ११७ [ तर्जः—बन चले राम रघुराई ] "भरत मिलाप"
मुनि बने छोड़ प्रभुताई, अल्प आयु के माहीं,
कृष्णचन्द्र के भाई॥ध्रु०॥
नेम जिनेश्वर की सुन वानी, शिव सुन्दर मन भाई।
संयम ले समशान भूमि में, ठाड़े ध्यान लगाई॥१॥
पाल बांध कर धरी आग सिर, सोमल कुमति छाई।

गज सुखमाल मुनी ने कष्ट सहा, राख हृदय दृढ़ताई ॥२॥
क्षमा धार किये कर्म नष्ट सब, शुक्ल ध्यान मन लाई,
पाये अचल अटल अक्षय सुख, जोत निरंजन पाई ॥३॥
सुवासित जल कुसम सुरों ने, हर्ष युक्त वरसाई।
धन्य धन्य कह महिमा 'बंशी', सुरनर मुनि जन गाई ॥४॥

---

नं० ११८ [ तर्जः—गूंजत है भँवरा ]

योवन की डोले कलियां, जीवन उपवन में डोले।
चलरमन्द पवन मतवाली, आनन्द रस उरमें घोले॥ध्रु०॥
रूपगन्ध रसरंग सलोना, पाकर कलिका विकसित होना।
जन मन मोहती बिन बोले ॥१॥
मधुर सुगन्ध सुमनसे लुटाना, पर हृदयमें गर्व न लाना।
काल माली तोड़न डोले ॥२॥
ए मन! कलिसे शिक्षा लेकर, परहितमें प्रिय जीवन देकर।
'बंशी' जिनवर का होले ॥३॥

---

नं० ११९ [ तर्ज़ः—बन चले राम रघुराई ] "भरत मिलाप"

कहाँ चले नेम, बिसराई,
तोरन पर रथ लाई।
पशु पुकार सुन पाई ॥ध्रु०॥
मन मोहक, प्रिय सांवरी सूरत, मोरे नैन समाई।
चित्त चोर ममचित्त,चोरगये, किससे कहूँ सुनाई।१।
कर गये आस निराश हृदय से, नव भव नेह भुलाई।
अबला जान कर मुझ दासी को वेकसूर ठुकराई ॥२॥
बना अनाथ नाथ ने मुझको, सत पथ दिया सुझाई।
'बंशी' त्याग मार्गसे राजुल, शिव सुख सम्पति पाई॥३॥

---

नं० १२० [ तर्ज—कैसे छुपोगे अजी तुम कैसे ] "बन्धन"

वीर जपाकर अरे मन वीर जपाकर।

गर ख्वाहिशे आराम हो महवीर जपाकर ॥ ध्रु० ॥
प्रभु दीनबन्धु करुणासिन्धु सबका सहारा ।
प्रभु दीनबन्धु करुणासिन्धु सबका सहारा ॥
उसके पवित्र नाम से दिल मेल सफा कर ॥ १ ॥
त्रिशला का जैया नैया तेरी पार लगाये ।
त्रिशला का जैया नैया, तेरी पार लगाये ॥
भवसिन्धु तिराये ।
'बंशी' तू वीर वाणी से सब भर्म रफा कर ॥ २ ॥

---

नं० १२१ [ तर्ज—पुजारी मोरे मन्दिर में ]

दिवाकर ! प्रिय उपदेश तुम्हारा ।
जैन अजैन जनों को वल्लभ, वाणी सुधारस धारा ॥ ध्रु० ॥
परहित को यौवन में त्यागी, गृहणी गृह सुख सारा ।
गुरु हीरालाल दयासागर पै, रत्न मुनि व्रत धारा ॥ १ ॥
कर कर परियटन वसुधा पै, अकथ परिश्रम द्वारा ।
नष्ट किया मिथ्यात्व अन्धेरा, करके सत्य उजारा ॥ २ ॥
क्रान्तिमय शुभ शान्ति मूर्ति, चमकत तेज सितारा ।
अद्भुत कथन छटा अवलोकी, प्रति द्वन्दी दल हारा ॥ ३ ॥
बड़े बड़े भूपों को सुझाकर, धर्म अहिंसा प्यारा ।
निरपराध पशुओं पै चलती, कर दी बन्द दुधारा ॥ ४ ॥
वाणी सुधा से श्रवण तृप्त हो, रसना तुम यश द्वारा ।
दर्शन कर कर नयन पवित्र हो, तन पद रज श्रेकारा ॥ ५ ॥
तुमने तप जप संयम बल से, कर्म का मल्ल पछाड़ा ।
ऐसे चौथमल गुरू के पद, "बंशी" ने सिर डारा ॥ ६ ॥

---

नं० १२२ [ तर्ज़—प्रीत किये पछताये ]

काहे मोह बढ़ाये प्रानी, काहे मोह बढ़ाये ॥ ध्र० ॥
यह दुनियां है भूल भुलैयां, फिर फिर गोता खाये प्राणी २ ॥१॥

तज के प्रभु का प्रेम सुखकर, माया को रोता है।
नश्वर सुपन श्रृष्टी की शोभा, देख देख भरमाये ॥२॥
मृगतृष्णा जग भूल के अयमन, जिनवर के गुण गाये।
मन इच्छित हो पूर्ण कामना, "बंशी" नित सुख पाये ॥३॥

---

नं० १२३ [ तर्ज़--पुजारी मन्दिर के पट खोल ]

जवाहर जीवन सफल तुम्हारा।
जैन जाति को जागृत करदी, उपदेशामृत द्वारा ॥ध्रु०॥
जैन धर्म सेवा में अर्पण, कर गृह वैभव सारा।
श्रीलाल से पूज्य गुरू पै, महान त्याग व्रत धारा ॥ १ ॥
विचर विचर कर भूमंडल में, करके धर्म प्रचारा।
पाखंडों के गर्व चूर्ण कर, पतित समाज उबारा ॥ २ ॥
तेज प्रताप शान्तिमय आनन, क्रान्तिपूर्ण अति प्यारा।
जन मन मधुकर मस्त हो पीवत, दर्श मधु की धारा ॥ ३ ॥
मन मयूर वाणी घनरव सुन, हर्षित हो किलकारा।
वर्ष अर्ध शत परहित दीने, ऋणी समाज तुम्हारा ॥ ४ ॥
तुम यश अगम स्मरण कर २ के मम जिय होत सुखारा।
गुणागार परम पूज्यवर, है "बंशी मुनि" तिहारा ॥ ५ ॥

---

नं० १२४ [ तर्ज—जिन्दगी है प्यार से प्यार से निभायेजा ] सिकन्दर

ज़िन्दगी है कीमती मुफ़्त न गंवाये जा।
दुनियाई बाज़ार में आके कुछ कमाये जा,
वीर गुण गाये जा ॥ध्रु०॥
ज़िन्दगी ज़रमाल है, चोर वद ख़याल है,
इनसे अपना माल तू, वचा सके वचाये जा।
परहित में लगाये जा ॥ १ ॥
जिन्दगी सितार है, वेसुर और वेतार है,
इससे मीठा राग तू सुना सके सुनायेजा।

सबका मन लुभाये जा ॥ २ ॥
ज़िन्दगी इक बहार है, गुलशने गुलज़ार है,
खुशबू ये भलाई तू लुटा सके लुटाये जा।
नेक नाम पाये जा ॥ ३ ॥
ज़िन्दगी एक ख़्वाब है, दरियाये हुबाब है,
इस जहाँ ये फानी से अपना दिल हटाये जा।
जिनवर के गुण गाये जा ॥ ४ ॥
ज़िन्दगी से प्यार कर, विषयों में ना ख़्वार कर,
'बंशी' विश्व प्रेम की बजा सके बजाये जा।
प्रेम गीत गाये जा ॥ ५ ॥

---

नं० १२५ [ तर्ज़ः—पंजाबी ]

महावीर जगत के स्वामी को, घट घट के अन्तर्यामी को।
अहिंसा धर्म के हामी को, शुद्ध मन मेरा प्रतिपल वन्दन ॥ध्रु०॥
त्रिशला के राजदुलारे का, मन मोहन मूरति वारे का।
जगजीवन प्राण पियारे का, करता हूँ अविचल अभिनन्दन ॥१॥
सब सुख सरसाता वृद्धमान, प्रताप बढ़ाता वृद्धमान।
सन्ताप मिटाता वृद्धमान, करता हिरदे शीतल चन्दन ॥२॥
महावीर ही मुझको है प्यारा, मम मनमन्दिर का उजियारा।
मेरी पत का राखनहारा, मुनि "वंशी" नित आनन्द कन्दन ॥३॥

---

नं० १२६ [ तर्ज़ः—भाइयो विदेशी सानु लुट लुट खाई जांदे ]

मित्रो मौका आया है, मोहब्बत बढ़ाना सीखो।
भाई बिछुड़ों को अपने, सीने लगाना सीखो ॥ध्रु०॥
भारत की शानोशौक़त, सीरत व मालोदौलत।
अज़मत वह ज़ोरो हिम्मत, इज्ज़त बचाना सीखो ॥१॥
भारत माता तुम्हारी, पाये गुलामी भारी।
बनकर इसके पुजारी, सेवा बजाना सीखो ॥२॥

नं० १२८ [ तर्ज़:—कंकालिया-पसलियां-पीखयां दे ]

महवीर प्रभु हो अवतार तुम्हीं।
जग हितकर तीर्थंकर, सब जीवों के प्राणाधार तुम्हीं ॥टेर॥

जगपति जग हित आये जग में,
शान्ति बनकर छाये जग में।
सिद्धार्थ गृह रवि से प्रगटे,
त्रिशला के राजकुमार तुम्हीं ॥१॥

सुख वैभव का बलिदान दिया,
भारत गुलशन गुलजार किया।
और जैन चमन की आलम में,
दिखलाने वाले बहार तुम्हीं ॥२॥

हिंसा को यहां से मिटा करके,
सब दिल में अहिंसा भर करके।
और फूट की ज्वाला शान्त करन,
बन गये प्रेमामृतधार तुम्हीं ॥३॥

कौशिक सा सर्प उभारा था,
अर्जुन सा पापी तारा था।
चन्दनबाला के दुख मोचन,
भिक्षुक बन पहुँचे द्वार तुम्हीं ॥४॥

सुदर्शन लाज बचाई थी,
श्रीपाल की नाव तिराई थी।
तुम चरण शरण में पड़ा प्रभु,
'वंशी' को करोगे प्यार तुम्हीं ॥५॥

देहली, ६ जून, १९४२

---

## चन्दन बाला की पुकार

नं० १२९ [ तर्ज़:—जरासी आइजा प आइजा ]

वीर तुम आओ जी आओ, अबला को दर्श दिखाओ ॥ध्रु०॥

केवल ज्ञानी हो स्वामी, सब जानो अन्तरयामी।
दयानिधि दया दर्शाओ ॥१॥
झुक झुक मैं शीश नवाऊँ, भक्ति कर नाथ बुलाऊँ।
दुखिया को धैर्य बंधाओ ॥२॥
पहले कुछ कर से दूंगी, फिर अन्न जल मुंह में लूंगी।
दासी पर करुणा लाओ ॥३॥
सुनियो श्री त्रिशला नन्दन, काटो मेरे भव बन्धन।
मेरी नैया पार लगाओ ॥४॥
लिया वीर पारणा आई, चन्दन बाला हर्षाई।
खुशियाँ सब आज मनाओ ॥५॥
केवल मुनि शरण तिहारे, तुम्हीं हो नाथ हमारे।
बंशी को जल्द तिराओ ॥६॥

——

नं० १३० [ तर्जः—करने भारत का कल्याण ]

दीप रहे भरत खंड में आज, पूज्यवर खूबचन्द्र महाराज ॥ध्र०॥
जैनागम के हो तुम जान, बानी मीठी सुधा समान।
जान रही जिनको सकल समाज ॥१॥
धीरजवान ज्ञान के दरिया, जिनमें गुण अनेकों भरिया।
सुधारे भवि जीवों के काज ॥२॥
श्री जिन वाणी पान करावे, भिन्न २ करके सूत्र सुनावे।
सिंहवत् रहे सभा में गाज ॥३॥
पूज्य श्री आप बड़े हो त्यागी, ज्ञानी ध्यानी परम वैरागी।
जप तप करते मुक्ति काज ॥४॥
केवल शशि ज्यूं तारा दल में, शोभित तुम यूं मुनि मंडल में।
"बंशी मुनि" के हो सरताज ॥५॥

——

१३१ [ तर्जः—पहले जो मोहब्बत ]

अय बन्धुओ किसी पे जो उपकार किया होता।
तो अपनी प्यारी जाति को गुलजार किया होता ॥ध्र०॥

जाति के दीन बच्चों को आधार दिया होता।
गोदी में लेकर उनका कभी प्यार किया होता ॥१॥
इस पेट पापी ख़ातिर, बनते नहीं विधर्मी।
तन मन से धन से उनपे उपकार किया होता ॥२॥
"बंशी मुनि" शिव लक्ष्मी कर जोड़ खड़ी रहती।
जो सच्चे दिल से प्रभु का दीदार किया होता ॥३॥

---

नं० १३२ तर्जः—तुम बिन हमरी कौन ]

दर्शन देओ क्यों कलपाओ, आओ संकटहारी ॥ध्रु०॥
भोले भाले हँसते नयनां, जो तुमको नहीं भाते हैं।
तो देखो स्वामी यह अबतो, मोती तुम्हें चढ़ाते हैं ॥
यह भी क्या स्वीकार नहीं है, तो सब भांति हारी ॥१॥
सुनकर करुणा भरी पुकारें, जो नहीं भगवान आओगे।
प्राण परवेरू उड़ जायेंगे, खाली पिंजरा पाओगे ॥
कौन कहेगा दीनबन्धु फिर, यह भी नाथ विचारी ॥२॥
नहीं फूल फल नहीं मिठाई, नहीं चढ़ाने को उपहार।
सेवा में सादर अर्पण है, भक्तिभाव से रुक्ष आहार ॥
मुझे कृतार्थ करो यह लेकर, होगी दया तुम्हारी ॥३॥
आये महावीर करुणा कर, हर्षानन्द उमड़ आया।
धन्य चन्दना देवी तुमने, घर बैठे प्रभु को पाया ॥
"केवल मुनि" रहेगी भक्ति, युग युग अमर तुम्हारी ॥४॥

---

नं० १३३ [ तर्जः—जीवन सफल बनाना ]

उन्नत करके दिखाना, दिखाना मुनियों जैन समाज को ॥ध्रु०॥
छिन्न भिन्न साहित्य हुआ है, इसको ठीक बनाना ॥१॥
बाइस के छत्तीस हुए हैं, सुधर्म गच्छ बनाना ॥२॥
सारी समाजें तरक्की पर हैं, देख रहें क्या दिखाना ॥३॥
निन्दा विकथा छोड़ परस्पर, प्रेम से मिलना मिलाना ॥४॥

धर्म के लीडर नेता तुम हो, इसी से तुमको सुनाना ॥५॥
महावीर के सेवक सच्चे, "केवल" आप कहाना ॥६॥

नं० १३४ [ तर्जः—आरी आह तुझ में ]

मेरी आन तुम हो, मेरी शान तुम हो।
मेरे ध्यान तुम हो, मेरे ज्ञान तुम हो ॥ध्रु०॥
बताऊँ तुम्हें क्या, सुनाऊँ तुम्हें क्या ।
मेरे मकसदों से न, अनजान तुम हो ॥१॥
किसे गाऊँ क्या गाऊँ, गाकर करूँ क्या।
मेरी तान तुम हो, मेरे गान तुम हो ॥२॥
मैं हूँ तेरा सेवक, मैं हूँ तेरा बालक।
दयालु पिता मेरे, भगवान तुम हो ॥३॥
दिखादो प्रभु मेरे, दीदार "केवल"।
मैं हूँ दास तेरा, महरबान तुम हो ॥४॥

नं० १३५ [ तर्जः—गीत सुनो वह गीत ]

गाओ ऐसा गीत सजनी, गाओ ऐसा गीत ॥ध्र॥
आपस में सब लड़ना भूलें, बैठ प्रेम के झूले झूलें ॥१॥
एक नई दुनियां में बसादे, शोक मिटादे, मस्त बनादे ॥२॥
अंधकार हृदय का मिटावे, जीवन में नई ज्योति जगावे ॥३॥
जो रोने की बान छुड़ाए; जो हँसने का पाठ पढ़ाए ॥४॥
"केवल" ऐसा गीत सुनादे, जो जिनवर से जल्द मिलादे ॥५॥

नं० १३६ तर्जः—[ न कुछ भी संग जाये ]

लुभा किस पर रहा प्यारे जगत झूँठा फिसाना है।
महल को छोड़ कर जंगल में, तुझ को घर बनाना है ॥ध्रु०॥
दिवाना धर्म का बन्न, इश्क का बनना नहीं अच्छा।
मुफ्त बदनाम होना है, नहीं कुछ हाथ आना है ॥१॥

अगर संगीत प्यारा है, तो गा प्रभु वीर की महिमा।
मगर अफसोस तू कुछ और ही गाता तराना है ॥२॥
हकीकी इश्क का मय पी, अगर तू मय का प्यासा है।
अर्क कीड़ों का पीना तो फ़क्त दोजख में जाना है ॥३॥
प्रभु को प्रेम से केवल, बनाले रहनुमां अपना।
वक्त है हाथ में अब भी अगर विगड़ी बनाना है ॥४॥

---

नं० १३७ [ तर्जः—अजब हैरान हूँ भगवन ]
बताऊँ मैं तुम्हें, भगवन रिझाना, जो रिझावे तू।
अगर कुछ योग्य अपने आपको पहले बनावे तू ॥ध्रु॥
मिटे अज्ञान अन्धेरा, आत्म ज्योति प्रगट होवे।
अखण्डित जलने वाला, ध्यान का दीपक जलावे तू ॥१॥
सूख जाते हैं कुमलाते हैं यह जो फूल पौदों के।
सदा सर सब्ज रहती प्रेम की माला चढ़ावे तू ॥२॥
हरे संकट करे मंगल, वह मंगलमय जगत स्वामी।
सभी जंजाल तजकर, जो उसी से दिल लगावे तू ॥३॥
बाह्य आडम्बरों से रीझते हरगिज नहीं जिनवर।
वह सच्चे दिल से मिलते हैं, अगर 'केवल' मनावे तू ॥४॥

---

नं० १३८ [ तर्जः—कह रहा है आश्मा यह सब समा ]
चौतरफ श्री वीर के नामों की जय जयकार हो।
बस उसी की याद में सब नारि नर सरतार हो ॥ध्रु०॥
राक्षसी हिंसा हटे, और शान्ति का साम्राज्य हो।
दया देवी का जगत् में खूब ही प्रचार हो ॥१॥
जिन्दा दिल सारे ही हों, और बुजदिली जाती रहे।
धर्म पर और देश पर कुर्बानी को तैयार हों ॥२॥
फूट, ईर्षा द्वेप मिट कर शान्ति हो सर्वत्र ही।
भाई से भाई मिलें आपस में सबको प्यार हो ॥३॥

भावना 'केवल' यही वह शुभ घड़ी आयेगी कब।
जब कि श्री जिन-धर्म का शैदा सभी संसार हो ॥४॥

---

नं० १३९ [ तर्ज़:—अगर जिन देव के चरणों में ]

जमाना देखो नजरों से यह क्या क्या रंग बताता है।
किसे उन्नत बनाता है किसे अवन्नत बनाता है ॥ ध्रु० ॥
फूल, कलियों को तुम देखो यह करके क्या दिखाता है।
फूल नीचे गिराता है और कलियां खिलाता है ॥ १ ॥
यह करता एक को पैदा वह जुज देकर बढ़ाता है।
कनक सी मोहिनी सूरत को मिट्टी में मिलाता है ॥ २ ॥
समझ सकता नहीं वह कौन सा जादू चलाता है।
जगत के प्राणियों को एक चक्कर पर घुमाता है ॥ ३ ॥
नहीं मालूम दुनियां से तुझे जाना पड़ेगा कब।
मगर दुनियां के पर्दे पे जो आता है वह जाता है ॥ ४ ॥
जो करता प्रेम से शुद्ध-धर्म-भक्ति वीर गुण गायन।
वही केवल "मुनि बंशी" सदा आनन्द पाता है ॥

---

नं० १४० [ तर्ज़:—आखिर नार पराई है ]

पार करो त्रिशला जैया, अधबिच में अटकी नैया ॥ ध्रु० ॥
भव सागर भरियो अति भारी, ता बीच में है नाव हमारी।
तू ही नाथ है खिवैया ॥ १ ॥
श्रीपाल का जहाज तिराया, अमर कुँवर का प्राण बचाया।
अनुचर पै कीजे मैया ॥ २ ॥
अर्जी मेरी सुनियो नाथ, श्रेष्ठ राखियो मेरी बात
वेगि उबारो पकर बँयां ॥ ३ ॥
विघ्न विदारण है तुम नाम, सुमरण से सिद्ध होवे काम
याद करूँ ज्यों पपैया ॥ ४ ॥

केवल मुनि के हो रत्न पाल, 'बंशी मुनि' कहे सुनो दयाल।
निशदिन तेरे परूँ पैयां ॥ ५ ॥

---

नं० १४१ [ तर्ज:—करने भारत का कल्याण ]

मन में जप ले श्री जिनराज, सिद्ध सब होवें तेरे काज ॥ ध्रु० ॥
बन में रण में घर में ध्यावे, वह नर मन वंछित फल पावे।
दुश्मन दल जावें सब भाज ॥ १ ॥
जीते राज काज में पाशा, सुमरण किये फलें सब आशा।
आजमाले तू चाहे आज ॥ २ ॥
तुम हो भवि जीवों के तारण, समरथ हो तुम दुःख निवारण।
रखिये अब अनुचर की लाज ॥ ३ ॥
केवल मुनि शरण में आया, कीजै 'बन्शी' का मन चाया।
तुम हो मेरे सर के ताज ॥ ४ ॥

---

नं० १४२ [ तर्ज़— मारवाड़ी जल्ला की ]

मनारे, मानव तन ने पाय सफल तन कीजे रे।
सुमति सखी रा मना, आछी गति रा मना।
मानव तन ने पाय सफल तन कीजे रे मना ॥ध्रु०॥
मनारे, स्वारथ को संसार, सार कुछ नाईं रे।
सुमति सखी रा मना, आछी गति रा मना ॥ १ ॥
मनारे, मतलब से सब बोल, थने रिझावे रे।
सुमति सखी रा मना, आछी गति रा मना ॥ २ ॥
मनारे, जर जेवर ने माल सभी, तज जाणो रे।
सुमति सखी रा मना, आछी गति रा मना ॥ ३ ॥
मनारे, धर्म साथ में आवे, गुरू फरमावे रे।
सुमति सखी रा मना, आछी गति रा मना ॥ ४ ॥
मनारे, "बंशी" मुनि यह भजन बना समझावे रे।
सुमति सखी रा मना, आछी गति रा मना ॥ ५ ॥

नं० १४३ [ तर्ज—छोड़ दे हट को सिया ]

मात की सीख है पुत्री तू सयानी रहना।
गृह की चन्द्रिका और लक्ष्मी रानी रहना ॥ध्रु०॥
सास सुसरे को सदा, धर्म के माँ बाप समझ।
कार्य करने में सदा, दासी समानी रहना ॥ १ ॥
हर समय नम्रता से हुक्म बजाना सबका।
पति सेवा के लिये, सीता सुजानी रहना ॥ २ ॥
कुटुम्बी नन्द दौरानी व जिठानी आदि।
करना सत्कार सभी का, न तू मानी रहना ॥ ३ ॥
द्वार पे आया अतिथि न यों ही फिर जाये।
अन्नपूर्णा की तरह, पूर्णतः दानी रहना ॥ ४ ॥
देखना धर्म को अपने न भुलाना तू कहीं।
मुनि 'बंशी' सदा सद्ज्ञान की ज्ञानी रहना ॥ ५ ॥

---

नं० १४४ [ तर्ज—चरखा घूम रहा मस्ताना ]

सफल किया मानव का अवतार।
धन्य धन्य हो मुनि उदाई, क्षमा रत्न आगार ॥ध्रु०॥
ज्ञान ज्योत्सना शुभ्र हृदय के, सर पर गिरी उदार।
सद्विचार के विकसित प्रफुल्लित पंकज हुए अपार ॥ १ ॥
श्रवण पात्र में पड़ी वीर-वचनामृत की जब धार।
सत्चित आनन्द के धुल गये सब मिथ्या पाप विकार ॥ २ ॥
केवल नैया निर्भय खेई, प्रभु से पा पतवार।
सुखद शान्ति से तरकर सिन्धु शीघ्र लगाई पार ॥ ३ ॥

---

नं० १४५ [ तर्ज—या बदनामी लागे मीठी ]

क्यों नहीं जिन गुण गावे रे, भूलोड़ा जीवा।
क्यों नहीं जिन गुण गावे ॥ध्रु०॥
नीठ नीठ मानव भव पायो रे।

यूँ कांई व्यर्थ गमावे रे ॥ १ ॥
काया ने माया थारी, बादल छायां रे।
पलक मांहीं पलटावेरे ॥ २ ॥
हल्दी का रंग जिसी दुनियां की प्रीति रे।
धूप लाग्यां सुँ उड़ जावे रे ॥ ३ ॥
जवानी है दो दिन की, बुढ़ापो आवे रे।
इण पर कांई गरभावे रे ॥ ४ ॥
केवल मुनि सुख स्वर्गेरा पावेला।
"बंशी" जो धर्म कमावे रे ॥ ५ ॥

---

नं० १४६ [ तर्ज—जै श्री शान्ति प्रभो ]

ओ३म् जै श्री पार्श्व प्रभो, स्वामी जै श्री पार्श्व प्रभो।
आशा पूरण करिये, हरिये कष्ट विभो ॥ध्रु०॥
पार्श्व पुरुसा दानी, शरण पड़ा तेरी।
धरणेन्द्र पद्मावती—सहाय करो मेरी ॥ १ ॥
प्रतिदिन तुम्हें मनाऊँ, वांच्छित फल पाऊँ।
पाकर पार्श्व स्वामी, मैं बलि बलि जाऊँ ॥ २ ॥
मम गृह कमला आवे, सुख में दिन जावे।
दास तुम्हारा निशदिन, जय कीर्ति पावे ॥ ३ ॥
किस विध अवतो मुझ पर, दया करो स्वामी।
त्राहिमाम् त्राहिमाम् त्राहिमाम् हे अन्तर्यामी ॥ ४ ॥
कामधेनु सुरतरु से, मुझको फल दाता।
चिन्तामणि सम तुमसे सबकुछ मैं पाता ॥ ५ ॥
परम दिव्य शिव सम्पति केवल को दीजे।
पुत्र समझकर अपना जल्दी सुधि लीजे ॥ ६ ॥

---

नं० १४७ [ तर्ज—ज़माना रंग बदलता है ]

ज़माना कैसा आया है।

नं० १४३ [ तर्ज—छोड़ दे हट को सिया ]

मात की सीख है पुत्री तू सयानी रहना।
गृह की चन्द्रिका और लक्ष्मी रानी रहना ॥ध्रु०॥
सास सुसरे को सदा, धर्म के माँ बाप समझ।
कार्य करने में सदा, दासी समानी रहना ॥ १ ॥
हर समय नम्रता से हुक्म बजाना सबका।
पति सेवा के लिये, सीता सुजानी रहना ॥ २ ॥
कुटुम्बी नन्द दौरानी व जिठानी आदि।
करना सत्कार सभी का, न तू मानी रहना ॥ ३ ॥
द्वार पे आया अतिथि न यों ही फिर जाये।
अन्नपूर्णा की तरह, पूर्णतः दानी रहना ॥ ४ ॥
देखना धर्म को अपने न भुलाना तू कहीं।
मुनि 'बंशी' सदा सद्ज्ञान की ज्ञानी रहना ॥ ५ ॥

---

नं० १४४ [ तर्ज—चरखा घूम रहा मस्ताना ]

सफल किया मानव का अवतार।
धन्य धन्य हो मुनि उदाई, क्षमा रत्न आगार ॥ध्रु०॥
ज्ञान ज्योत्सना शुभ्र हृदय के, सर पर गिरी उदार।
सद्विचार के विकसित प्रफुल्लित पंकज हुए अपार ॥ १ ॥
श्रवण पात्र में पड़ी वीर-वचनामृत की जब धार।
सत्चित आनन्द के धुल गये सब मिथ्या पाप विकार ॥ २ ॥
केवल नैया निर्भय खेई, प्रभु से पा पतवार।
सुखद शान्ति से तरकर सिन्धु शीघ्र लगाई पार ॥ ३ ॥

---

नं० १४५ [ तर्ज—या बदनामी लागे मीठी ]

क्यों नहीं जिन गुण गावे रे, भूलोड़ा जीवा।
क्यों नहीं जिन गुण गावे ॥ध्रु०॥
नीठ नीठ मानव भव पायो रे।

यूँ कांई व्यर्थ गमावे रे ॥ १ ॥
काया ने माया थारी, बादल छायां रे।
पलक मांहीं पलटावेरे ॥ २ ॥
हल्दी का रंग जिसी दुनियां की प्रीति रे।
धूप लाग्यां सुँ उड़ जावे रे ॥ ३ ॥
जवानी है दो दिन की, बुढ़ापो आवे रे।
इण पर कांई गरभावे रे ॥ ४ ॥
केवल मुनि सुख स्वर्गरा पावेला।
"वंशी" जो धर्म कमावे रे ॥ ५ ॥

---

नं० १४६ [ तर्ज—जै श्री शान्ति प्रभो ]

ओ३म् जै श्री पार्श्व प्रभो, स्वामी जै श्री पार्श्व प्रभो।
आशा पूरण करिये, हरिये कष्ट विभो ॥ध्र०॥
पार्श्व पुरुसा दानी, शरण पड़ा तेरी।
धरणेन्द्र पद्मावती—सहाय करो मेरी ॥ १ ॥
प्रतिदिन तुम्हें मनाऊँ, वांच्छित फल पाऊँ।
पाकर पार्श्व स्वामी, मैं बलि बलि जाऊँ ॥ २ ॥
मम गृह कमला आवे, सुख में दिन जावे।
दास तुम्हारा निशदिन, जय कीर्ति पावे ॥ ३ ॥
किस विध अवतो मुझ पर, दया करो स्वामी।
त्राहिमाम् त्राहिमाम् त्राहिमाम् हे अन्तर्यामी ॥ ४ ॥
कामधेनु सुरतरु से, मुझको फल दाता।
चिन्तामणि सम तुमसे सबकुछ मैं पाता ॥ ५ ॥
परम दिव्य शिव सम्पति केवल को दीजे।
पुत्र समझकर अपना जल्दी सुधि लीजे ॥ ६ ॥

---

नं० १४७ [ तर्ज—ज़माना रंग बदलता है ]

ज़माना कैसा आया है।

फैशन ने भारत में यारो रंग जमाया है ॥ध्रु०॥
कटवा लीनी गर्दन तक भी शिखा सूत्र के काज।
बालों की साइड में उसको मिलवाते हैं आज॥
सहज में चिन्ह मिटाया है ॥१॥
जिनके पुरखा गाते थे नित आत्मधर्म की तान।
वही आज हैं मस्त जगत् में गायें विषय के गान॥
नीति और धर्म भुलाया है ॥२॥
वे तो प्रभु भक्ति करते थे होत ही प्रातःकाल।
रेज़र होता है दाढ़ी पर या जमते हैं बाल॥
म्लेच्छ सा वेष बनाया है ॥३॥
समय नहीं व्याख्यान श्रवण को थोड़ा भी उन पास।
केवल टॉकी और रेडियो के हैं पूरे दास॥
'बंशी' मुनि कलिमल छाया है ॥४॥

---

नं० १४८ [ तर्ज—दही वाली हमारी गली अईयो ]

पिया परनारी के मत जइयो, अर्ज है यही आपको।
परनारी है नागिन काली, फंसा लेती है जालिम जाली।
इसके चक्कर में तुम नहिं अइयो ॥ १ ॥
पेट में पाप है मीठी बोली, जैसे होती है कुनैन की गोली।
इसकी छाया से भी दूर रहियो ॥ २ ॥
परनारी यह पैनी छुरी है, इसने रावण की क्या गत करी है।
कंस कीचक को भूल न जइयो ॥ ३ ॥
बचना झूठे प्रेम रूप मुख से, रहना 'केवल मुनि' सदा सुख से।
शिक्षा मान के आनन्द पइयो ॥ ४ ॥

---

नं० १४९ [ तर्ज—भर २ आई बदरिया कारी ]

भर भर आये नैन हमारे, सावन ज्यों आँसू—
टपकत हैं हृदय धीरन धारे हमारे ॥ध्रु०॥

कृपा करी प्रभु आप पधारे।
दर्शन पावत,
जी न अघावत,
मन में भावत,
कहीं न पधारे ॥ १ ॥
कर उपकार जगाया हमको।
ज्ञान सुनाकर,
शिष्य बनाकर,
दिल को लुभाकर,
कहाँ पधारे ॥ २ ॥
'केवल' अर्ज करें कर जोड़ी।
भूल न जाना,
दर्श दिखाना,
जल्दी आना,
गुरुवर प्यारे ॥ ३ ॥

---

नं० १२० [ तर्जः—मेरा सन्देश ले जा ]

मेरा सन्देश लेजा, अय भ्रात जाने वाले ॥ध्रु०॥
थोड़ी सी विकल पाते, तो तुम भी कल न पाते।
पर नाथ! आज दासी, रोती इसे बुलाओ ॥
नहीं, यह नहीं करोगे, आंसू तो पूंछ जाओ।
यह भी नहीं बनेगा—क्योंकि यह पापिनी है ॥१॥
आते मेरे भवन में, कहते, निकाली वन में।
सब माफी माँग लेती, आँसुओं से पैर धोती ॥
सर पर लगा चरण रज, हंस करके विदा होती।
पर कहाँ नसीब ऐसा, क्योंकि यह पापिनी है ॥२॥
एक और विनती है, तुम से मेरे पति है।
जो कुछ किया सो अच्छा, जिनवर करेंगे रक्षा ॥

बहकावे में न फंसना, सत्य धर्म को न तजना।
"केवल" विजय पताका, फहरायेगी जगत में ॥३॥
कर जोड़ के पति को, मेरा सन्देश देना।
जुग जुग जियो खुशी से, मंगल वचन यह कहना ॥
रोओ न जाओ भाई, नहीं है कसूर तेरा।
चमकेगा सूर्य सत्य का, जागेगा भाग्य मेरा ॥४॥

---

नं० १५१ [ तर्ज:—बाबा मन की आँखें खोल ]

पुजारी हृदय के पट खोल ॥ध्रु०॥
बादल बन कर नभ में छा तू, प्रेम सुधा रस को वर्षा तू।
वैर द्वेष की आग बुझा तू, बन कर प्रेम देवता पूरा—
विष में अमृत घोल ॥१॥
नेहा छोड़ कुटुम्ब और धन से, सेवा कर सब की निज तन से।
त्याग लड़ाई झगड़ा मन से, ग्राम नगर दर दर यह कह तू—
प्रेम बड़ा अनमोल ॥२॥
ढूंढ न पीतम पत्थर पट में, ढूंढ न मन्दिर में और मठ में।
तेरा प्यारा तेरे घट में, ज्ञान की ज्योति जगा कर पाले—
बाहर को मत डोल ॥३॥
सब कुछ उसकी भेंट में दे दे, पागल कहे दुनियाँ कहने दे।
तू कुछ भी मत कह रहने दे, "केवल" पीतम पाले मन में—
अर्हम् अर्हम् बोल ॥४॥

---

नं० १५२ [ तर्ज मनुआ घट के पट ले खोल ]

सजनी कौन सुने मेरी बात ॥ध्र०॥
हँसने वाले क्या पहिचाने, दर्दी की दर्दी दिल जाने।
बात दुखी की वह कब माने, मादक मद की पीते प्याली—
भर भर जो दिन रात ॥१॥
जिसके पाँव न फटी बिवाई, क्या जाने वह पीर पराई।

दुख में कोई नहीं सहाई, सुख के साथी लाखों मिल गये—
दुख में दे नहीं साथ ॥२॥
जीवन राह अन्धेरी भारी, सूनी लगती दुनियाँ सारी।
हँसता कोई देता गाली, नैनों से आँसू गिरते ज्यों—
सावन की बरसात ॥३॥
जग में अपना किसे बताऊँ, प्रभु के सहारे दिवस बिताऊँ।
'केवल' उससे प्रीति लगाऊँ, चरणों में बलिहारी जाऊँ—
ध्यान धरूँ दिन रात ॥४॥

———

नं० १२३ [ तर्ज—ज़िन्दगी का साज भी ]
शाहन्शाह कल था वह मिट्टी आज है।
कहाँ साजिन्दा गये कहाँ साज़ है ॥ध्रु०॥
पहुँचा मैं जब ताज़ में जहाँगीर के।
सब फ़ना आई यही आवाज़ है ॥१॥
गूँजता था जिनका डंका जगत् में।
ठोकरों में आज उनका ताज़ है ॥२॥
श्यार कुत्ते खायेंगे उस जिस्म को।
फूल से बढ़कर भी जिसका नाज़ है ॥३॥
हाय! बुलबुल क्यों ज़मीं पर गिर पड़ी।
छुपा परदे में वह तीरन्दाज़ है ॥४॥
यह दशा संसार की है जान ले।
मृत्युञ्जय केवल मुनि जिनराज है ॥५॥

———

नं १२४ [ तर्जः—कैसे छिपोगे ओ सलौने ]
याद रहे याद रहे याद रहेंगे, माता तेरे उपकार सदा याद रहेंगे ॥ध्रु.॥
खुदने भी लिया संयम और हमको दिलाया।
गुरु चौथमल जी का हमें है शिष्य बनाया॥
ऋणि तेरे तनुज यह हर बार रहेंगे ॥१॥

माता का जो कर्तव्य है वह तूने बजाया ।
दिलवाये त्रयरत्न हमें सुखी बनाया ॥
जन्म जन्म में तेरे आभारी रहेंगे ॥२॥
तुम सद्गुणों की खान हो वैराग्य मूर्ति ।
तुम सरल सती साध्वी हो सौम्य मूर्ति ॥
उपदेश भरे वाक्य तेरे याद रहेंगे ॥३॥
जितने भी करूँ थोड़े हैं गुणगान तुम्हारे ।
चाहता है 'मुनि वन्शी' आशिर्वाद तुम्हारे ॥
केवल तेरी कृपा से सदा शाद रहेंगे ॥४॥

---

नं० १९५ [ तर्ज़ः—जिन्दगी का साज ]

दिल किसी का कर सके तो शाद कर ।
भूलकर भी मत किसे नाशाद कर ॥ध्रु०॥
नंगा भूखा दीन जो तुझ को मिले ।
बन सके तो उसकी तू इमदाद कर ॥१॥
चाहता आबाद होना है अगर ।
उजड़ा घर गैरों का तू आबाद कर ॥२॥
मित्र बन जा तू सभी संसार का ।
और 'केवल' उस प्रभु को याद कर ॥३॥

---

नं० १९६ [ तर्ज़ः—मेरी ज़ंजीर सोने की ]

पतिव्रत नारियां, जगमें, धर्म व्यवहार रखती हैं ॥
नयन में नीर चांचल में दूध की धार रखती हैं ॥ध्रु॥
जो हैं विद्यावती लज्जावती और कुलवती नारी ।
धर्म पै मिटने को अपने को वह तैयार रखती हैं ॥१॥
नहीं वीरत्व में भी कम किसी भाँति वह पुरुषों से ।
हमेशा दुष्ट लोगों के लिए तलवार रखी हैं ॥२॥
मातृत्व भाव से देखो तो—वात्सल्यता की मूरत हैं ।

निगाह बदली की फिर आँखों में यह अंगार रहती हैं ॥३॥
यही दुर्गा सरस्वती है यही लक्ष्मी भवानी है।
जहाँ जिस रूप की जरूरत वही तैयार रखती हैं ॥४॥
अगर चातुर विदूषी धर्मशीला नारियाँ होवे।
वह टूटी झोंपड़ी को स्वर्ग का कर द्वार रखती हैं ॥५॥
राम और कृष्ण प्रभु महावीर खेले गोद में इनकी।
यह अपनी कुक्षियों में रत्नों का आगार रखती हैं ॥६॥
यह होली है दिवाली है यह शक्ति है यह जगदम्बा।
सज्जनों के लिए दिल में हमेशा प्यार रखती हैं ॥७॥
हिल जाता है पल भर में "केवल" इन्द्र का आसन।
यह ऐसी शक्तिशाली करुणामयी पुकार रखती हैं ॥८॥

---

नं० १५७ [ तर्ज:—पाइल की झनकार ]

जप जिनेन्द्र भगवान, जियरवा काहे फिरत अज्ञान ॥ध्र॥
श्रवण पात्र पूर्ण भर भर कर कर वचनामृत पान ॥१॥
सफल नयन कर गुरु दर्शन से, जिह्वा से कर गान ॥२॥
मस्तक नतकर गुणी देखकर, करसे कर नित्य दान ॥३॥
केवल "बंशी" नित्य समझावे हो तेरा कल्यान ॥४॥

---

## सन् १९४० की महावीर जयन्ती पर

नं० १५८

मनुष्यों को मनुष्यत्व सिखाने के लिए और—
पशुबलि यज्ञ-हिंसा राक्षसी मिटाने को।
जल रहे कषायों की प्रज्वलित आग्नि बीच—
उन्हें ठन्डा नीर प्रेम गंग का पिलाने को ॥
धर्म कर्म भूल गए, पड़ गए पाखंड में—
उन्हें सत्य मार्ग मुनि केवल दिखाने को।
अहिंसा की दिव्य ज्योति मन्द हुई भारत में—

प्यारे वीर आए उसे फिर से जगाने को ॥

( २ )

जागो जैन वीरों अब वक्त नहीं सोने का है,
केसरिया झंडा फिर कर में उठाईये ।
हिंसा राक्षसी ने है मचाया फिर हा हा कार,
दीन दुखियों के दुख दर्द मिटाईये ॥
काम कायरों का नहीं शान्ति के समर बीच,
वीर पुत्र होके पग पीछे न हटाइये ।
हिंसा और अहिंसा में द्वन्द आज मच रहा,
'केवल' अहिंसा धार वीरता दिखाईये ॥

---

नं० १९६ [ तर्ज़:—तुम्हीं तिरावन हार ]

बहुत तेरा उपकार जननी बहुत तेरा उपकार ॥ध्रु०॥
तूने अपना फर्ज बजाया, संयम रत्न हमें दिलाया ।
जैन धर्म की राह लगाया, गुरु बताया सुखी बनाया ॥
बहुत तेरा उपकार जननी ॥१॥
जब २ तेरा सुमरण आवे, श्रद्धा से गद् गद् होजावें ।
बदन में फूलें न समावें, शीश झुकावें, बलि बलि जावें ॥
तव पावन चरणार जननी ॥२॥
तप संयम की हो तुम सेवी, भव सागर से नैया खेवी ।
नही मानवी हो तुम देवी, अच्छी देवी, सच्ची देवी ॥
बहुत तेरा उपकार जननी ॥३॥
वात्सल्यतामयि सरल हृदय हो, क्षमा-दयामयि हो निर्भय ।
दिव्य साध्वी सौम्य सदय हो, केवल जय हो, बंशी विजय हो ॥
बहुत तेरा उपकार जननी ॥४॥

---

## शारदा-स्तुति

दोहाः—साहित्य की सर्वस्व हो, काव्य कला की प्रान ।
जय हो माता शारदे, मुझे दीजिये ज्ञान ॥१॥

नं० १६० [ तर्ज़:—मोहन मुरली वाले, तुमको लाखों प्रणाम ]

प्यारी शारदा माता, तुमको लाखों प्रणाम।
विद्याधन प्रदाता, तुमको लाखों प्रणाम ॥ध्रु०॥
तन है निर्मल मान-सरोवर,
हृदय मेरा मन्दिर सुन्दर,
मातु विराजों इसके अन्दर,
टेर सुनो जगत्राता, तुमको लाखों प्रणाम ॥१॥
माता मुझको यह शुभ वर दो,
वक्तृत्व शक्ति सुचारु कर दो,
कवि-कला सम्पूर्ण भर दो,
झुक झुक शीश नवाता, तुमको लाखों प्रणाम ॥२॥
विद्या बुद्धि अपूर्व हो मेरी,
योग्य बनाओ शरण हूँ तेरी;
देवी अब तुम करो न देरी,
नाम तुम्हारा ध्याता, तुमको लाखों प्रणाम ॥३॥
जड़ता अरु मूर्खता हरनी,
मिटा अविद्या मंगल करनी;
आनन्द दायक पावन तरणी,
मैं बालक तू माता, तुमको लाखों प्रणाम ॥४॥
"केवल" सफल कामना कीजे,
हंसकर 'तथास्तु' कह दीजे;
सुधि भक्त की अब तो लीजे,
सुमरन से सुख पाता, तुमको लाखों प्रणाम ॥५॥

---

नं० १६१ [ तर्ज़—जारी बदरिया तू जा "वेटो" ]

गारे जियर वा तू गा, वीर प्रभु गुण गा ॥ध्रु०॥
तू है मुसाफिर दुनिया सरा है, पैदा हो फिर जो न मरा है।
जग पर्दे पै कौन है ऐसा, हृदय में ज्ञान लगा ॥१॥

स्वाँस तेरा है बहता पानी, क्षण भंगुर है ये जिन्दगानी।
चंचल यौवन स्थिर नहीं हैं, ऐसा तू ध्यान लगा ॥२॥
मोह तिमिर में मन फँसा है, चार दिनों का यह नशा है।
मोहन ! सोहन मन मन्दिर में, जीवन ज्योति जगा ॥३॥

---

नं० १६२ [ तर्ज़—सावन के नजारे हैं ] "खजांची"

दो दिन की बहारें हैं, यहाँ यहाँ, दो दिन की बहारें हैं।
दुनियाँ में आकर के, कुछ करले, दुनियाँ में आकर के
जो फर्ज़ तुम्हारे हैं ॥ दो दिन की ॥ध्रु०॥
गुलशन में फूले हैं, फूल जो मस्ताने, आखिर ये।
फूल जो मस्ताने ॥ मुरझाने वाले हैं ॥ दो दिन ॥१॥
मदमस्त बनें डोलें, दुनियाँ के दीवाने, बनकर के।
दुनियाँ के दीवाने ॥ कहते ये हमारे हैं ॥ दो दिन ॥२॥
पर कौन यहाँ जिसका, मात पिता भाई, मतलब के।
मात पिता भाई ॥ आख़िर ये न्यारे हैं ॥ दो दिन ॥३॥
सब छोड़के झंझट को, जिनवर सुमरण कर, तिरजाये।
जिनवर सुमरण कर ॥ बाकी तो पसारे हैं ॥ दो दिन ॥४॥
हे वीर प्रभु ? सुन लो, मोहन सोहन की, अरज़ी को।
मोहन सोहन की ॥ ये तेरे सहारे हैं ॥ दो दिन ।५॥

---

नं० १६३ [ तर्ज़—दही वाली हमारी गली आइयो ]

प्रभु नैया हमारी तिरैयो, शरण हम हैं आपकी ॥ध्रु०॥
तुम अश्वसेन घर जाये, वामादेवी के लाल कहाये।
भक्त को भवसिन्धु तिरैयो ॥ शरण हम हैं ॥१॥
तुम तारण तरण हो सुना है, बतलाओ मेरा क्या गुना है।
गर हो भी तो माफ करैयो ॥ शरण हम हैं ॥२॥
चौरासी भटकते फिरे हैं, दुख दर्द अनेकों सहे हैं।
नाथ नैया को पार लगैयो ॥ शरण हम हैं ॥३॥

मुनि मोहन अर्ज़ यों गुजारे; हम दास हैं नाथ तिहारे।
सदा सोहन का सुयश बढ़ैयो ॥ शरण हम हैं ॥४॥

---

नं० १६४ [ तर्ज—मारवाड़ी, जरा स आइजाए आइजा ]

वीर गुण गाइजा रे गाइजा, यह जीवन सफल बनाइजा ॥ध्रु०॥
नर तन चोला दुर्लभ है। सो आन मिला सुर्लभ है ॥
इसे प्रभु के हेतु लगाइजा ॥१॥
चंचल काया और माया। मूरख इसमें ललचाया ॥
सुकृत में इसे लगाइजा ॥२॥
किसको कहता यह मेरा। है चिड़िया रैन बसेरा ॥
दिन ऊगत ही छिटकाइजा ॥३॥
मानो तो सुख पाओगे! वरना तुम पछताओगे ॥
सद्गुरु तो सीख सुनाइजा ॥४॥
मोहन सोहन समझावे। जो जिनवर के गुण गावे ॥
वो अजर अमर पद पाइजा ॥५॥

---

नं० १६५ [ तर्ज—देखो कह दूँगी तुम्हारे मन की "झूला" ]

छोड़ो सातोंही हाँ, व्यसन मानो मेरी बतियाँ।
तूने पापों में लगाई अपनी मतियाँ ॥ध्रु०॥
जन्म जो पाया तूने, व्यर्थ गँवाया तूने।
होवेगी कैसे तेरी सद्गतियाँ ॥१॥
सट्टा लगाना छोड़ो, मांस का खाना छोड़ो।
गन्दी शराब प्यारे, मुँह के लगाना छोड़ो ॥
वरना भिनकेंगी मुख पै मखियाँ ॥२॥
वैश्या के जा जा करके, द्रव्य लुटाया तूने।
खेलीं शिकार जीवन, मिट्टी मिलाया तूने ॥
कर्ज़ चुकानेमें रोयेंगी अँखियाँ ॥३॥
छोड़ो चोरी पर नारी, है यह नागिन कारी।

पाओगे सुख भारी, मोहन शिक्षा हमारी॥
कहे सोहन सारी झूठी दुनियाँ ॥४॥

——

नं० १६६ [ तर्ज—मारवाडी, धाय माय थारी ]
थारी उमर बीती जावे, तो भी ख्याल जरा नहीं लावे रे—
जीया, जाय जाय थारी, थने समझाऊँ हर बारी—
ले मान कहन तू म्हारी ॥ध्रु०॥
किसको अपना बतलावे, थारे साथ कोई नहीं आवे रे—
जीया, जाय जाय थारी ॥१॥
गई बार तिथि आजावे, नहीं स्वाँस गया फिर आवे रे—
जीया, जाय जाय थारी ॥२॥
जिनवर से लोह लगावे, वो ही अजर अमर पद पावे रे—
जीया, जाय जाय थारी ॥३॥
मोहन सोहन मुनि गावे, थने बार बार समझावे रे—
जीया, जाय जाय थारी ॥४॥

——

नं० १६७ [ तर्ज़ः—मारवाड़ी सुरमा केरी डाबो ]
आगे जाणो चेतनियां साथे खरची लेलीजो।
खरचीलियां पहला ही मनड़ो वशमें कर लीजो ॥ध्रु०॥
साथे चाले धर्म यासे प्रीति कर लीजो।
शुभ कर्म कमाई चेतन थेली भरलीजो ॥१॥
आत्म शुद्धि रे खातिर थेतों तपस्या कर लीजो।
थेतों क्षम्या करीने माया मद ने हर लीजो ॥२॥
पायो मनुष्य जनम रूड़ों मारी सुन लीजो।
थेतों करणी करीने वेगी मुक्ति ले लीजो ॥३॥
शिक्षा नाथूमुनि री थाँरे हृदय धर लीजो।
आछी करणी करवा में चेतन देरी मत-कीलो ॥४॥

——

नं० १६८ [ तर्ज़:—कांचरी किवाड़ी में लोरो खटको ]

करले काम भलाई को, मत काढ़ो टींको बुराई को ॥ध्रु०॥
राखो हृदय डर पर भवको, नहिं राज वहां पोपा माई को ॥१॥
दया दान तप जप कर लीजे, आगे नहीं घर माई को ॥२॥
चार दिनारो जग में जीणो, क्यूं कर रयो कर्म कसाई को ॥३॥
राम मुनि कहे लेखो लेगा, आगे राई राई को ॥४॥

---

नं० १६९ [ तर्ज़—नजरियां लाग रहीं किस ओर ]

पधारो इन्द्रप्रस्थ की ओर ॥ध्रु०॥
पूज्य पाद पंकज प्रतिभा से पूरित है सब ठौर ॥१॥
दिन कर द्युति सम जैन दिवाकर, भविजन के चितचोर ॥२॥
हृदय सुकंज विकाशन के हित, करदो ज्ञान का भोर ॥३॥
निशदिन चित्त बसा चरणों में, जैसे चन्द्र चकोर ॥४॥
तुम दर्शन जल बिन चित्त चातक, तृषित करत है शोर ॥५॥
गुरुवर यश घन गर्जन सुनकर, कूकत है मन मोर ॥६॥
वाणी सुधा के पड़त हो कोमल, हृदय कुलिस कठोर ॥७॥
पदरज से पावन करो देहली, विनय करूं कर जोर ॥८॥
पत राखो तुम पद सेवक की, के० सी० नयन की कोर ॥९॥

---

नं० १७० [ तर्जः—तेरे पूजन को भगवान् ]

पारस रक्षा करने नाथ, पधारो वामां के अंग जात ॥ ध्रु० ॥
अनुचर करे यही अरदास, पूरण करिये मन की आस।
रखिये सर पर अपना हात ॥ पधारो० ॥ १ ॥
विघ्न विदारण संकट हरिये, रक्षा धरणेन्द्र आ करिये।
सुनिये पद्मावती मम मात ॥ पधारो० ॥ २ ॥
अद्भुत नाम में शक्ति भारी, जानत है दुनियाँ ये सारी।
रखिये श्रेष्ठ धर्म की बात ॥ पधारो० ॥ ३ ॥
चिन्तामणि कल्पतरु नाम, सुमरण से सिद्ध होवे काम।

दुश्मन आय नमें साक्षात् ॥ पधारो० ॥ ४ ॥
'नाथू मुनि' करे नित अरजी, सुनिये तेईसवें जिनवर जी।
विजय हो उगन्ते प्रभात ॥ पधारो० ॥ ५ ॥

---

नं० १७१ [ तर्ज़—जिसने दर्शन पा लिया ]
अहिंसा धर्म है वीर का, सागर वर गम्भीर का,
वीरों के भी वीर का, अहिंसा धर्म है वीर का ॥ टेक ॥
वीर तेरे फरमान में, जादू भरा है ज्ञान में।
समझो एक ही आन में ॥ अहिंसा० ॥ १ ॥
धर्म यही प्रधान है, भारत की एक शान है।
ऋषि मुनियों का प्राण है ॥ अहिंसा० ॥२॥
सबको यही ज्ञान दो, शास्त्र का प्रमाण दो।
परहित में तुम जान दो ॥ अहिंसा० ॥ ३ ॥
प्रेम धर्म से जोड़ लो, हिंसा का सिर फोड़ लो।
दुनियाँ से मुँह मोड़ लो ॥ अहिंसा० ॥ ४ ॥
कहे "राम" मुनि सुन लीजिये, ध्यान इसी पै दीजिये।
रक्षा सबकी कीजिये ॥ अहिंसा० ॥ ५ ॥

---

## ॥ गुरु गुण महिमा ॥

नं० १७२ [ महावीर मन मोहन प्रभु का ]
गु—ण गावें ज्ञानी गुरुवर का, ज्ञान दान दातार यही।
रु—लते प्राणी को भव जल से, करते पल में पार यही ॥
चौ—थ मल्ल जी गुरू का ऋणी हूँ, ध्यान रहे हरवार यही।
थ—ल का है आधार मनुज को, ऐसे मम आधार यही ॥
मु—क्ति भक्तिशक्ति दो गुरुवर अनुज अरज चरणार यही
नि—श्चय विनय केवल 'वंशी' की करो गुरु स्वीकार यही ॥

## बंशीमुनि के देहावसान पर

नं० १७३ [ तर्ज—मेरे बिछड़े हुए साथी तेरी ]

मेरे प्यारे बंशी भैया, तेरी याद रुलावे।
जब जब नाम पड़े कानों में हृदय तन्त्री हिल जावे ॥ध्रु ०॥
अन्त समय में बोल न पाया।
बिन बोले परलोक सिधाया ॥
विदेश होता तो मिल जाता, अब कहाँ मिलने पावे ॥१॥
जब जब सुमरण तेरा आवे।
दिल में एक हलचल मच जावे ॥
आँखों में खारा सा पानी, आकर के भर जावे ॥२॥
बिना खिले तू क्यों मुरझाया।
जीवन में कुछ कर नहीं पाया ॥
उमर क्या छब्बीस वर्ष थी, युं ही मन पछतावे ॥३॥
माता जी व्याकुल होवेंगी।
पुत्र-विरह सुन कर रोवेंगी ॥
ऐसी सीधी सच्ची माता किस्मत से ही पावे ॥४॥
अजब शांतता को अपनाया।
कभी न व्याधि में घबराया ॥
"केवल" अब तो स्वप्न हो गया ढूंढे से नहीं पावे ॥५॥

---

## विहार के समय शिक्षा

नं० १७४ [ तर्ज—दही वाली हमारी गली अइयो ]

जैन स्थानक में रोज अइयो, है शिक्षा यही आपको ॥ध्रु०॥
धर्म है रत्न अनमोल भैया।
भव सिंधु से तिरने को नैया ॥
इस बात को दिल में जमइयो ॥१॥
कई जन्मों के पुण्य से मिला है।

गुंचा किस्मत का आज खिला है ॥
ऐसे धर्म पें बलि बलि जइयो ॥२॥
व्यसन विषियों की राह न जाना ।
अपने जीवन को ऊँचा, बनाना ॥
फर्ज अच्छी तरह से निभइयो ॥३॥
कुछ न कुछ धर्म तुम रोज करना ।
करना सामायिक या माल जपना ॥
नर जन्म को सफल बनाइयो ॥४॥
साधु सतियों की सेवा बजाना ।
उनको बुलवाना लेने भी जाना ॥
गुरु चरणों में शीश झुकाइयो ॥५॥
सुधि दुखिया गरीबों की लेना ।
ध्यान शिक्षा की ओर भी देना ॥
वेवा बेकार को भूल न जइयो ॥६॥
इतने दिन में जो भी कुछ कहा हो ।
उसका मलाल दिल में रहा हो ॥
आज वह सब ही माफ करइयो ॥७॥
जाते हुए होता कुछ दुख है ।
भाव के भूखे भगवान् तक है ॥
धर्म भक्ति को और बढ़इयो ॥८॥
मुनि केवल सदा शाद रहना ।
धर्म के धन से आबाद रहना ॥
प्रीति प्रिय जिन धर्म से बढ़इयो ॥९॥

देहली— ता० ५ दिसम्बर १९४२

---

गुंचा किस्मत का आज खिला है ॥
ऐसे धर्म पें वलि वलि जइयो ॥२॥

व्यसन विषियों की राह न जाना।
अपने जीवन को ऊँचा, वनाना ॥
फर्ज अच्छी तरह से निभइयो ॥३॥

कुछ न कुछ धर्म तुम रोज करना।
करना सामायिक या माल जपना ॥
नर जन्म को सफल बनाइयो ॥४॥

साधु सतियों की सेवा वजाना।
उनको वुलवाना लेने भी जाना ॥
गुरु चरणों में शीश झुकाइयो ॥५॥

सुधि दुखिया गरीबों की लेना।
ध्यान शिक्षा की ओर भी देना ॥
वेवा वेकार को भूल न जइयो ॥६॥

इतने दिन में जो भी कुछ कहा हो।
उसका मलाल दिल में रहा हो ॥
आज वह सब ही माफ करइयो ॥७॥

जाते हुए होता कुछ दुख है।
भाव के भूखे भगवान् तक हैं ॥
धर्म भक्ति को और बढ़इयो ॥८॥

मुनि केवल सदा शाद रहना।
धर्म के धन से आबाद रहना ॥
प्रीति प्रिय जिन धर्म से बढ़इयो ॥९॥

देहली— ता० ५ दिसम्बर १९४२

---

सत्य-सन्देश के चौदहवें वर्ष की उपहाररूप पूर्ति—

# सत्य-सङ्गीत





—दरबारीलाल सत्यभक्त

# सत्य सङ्गीत

लेखक—

दरबारीलाल सत्यभक्त

संस्थापक-सत्यसमाज

प्रकाशक—

सत्याश्रम वर्धा [ सी. पी. ]

नवम्बर १९३८ ई.
मार्गशीर्ष १९९५ वि.

मूल्य दस आने

# -: अनुक्रमणिका :-



# समर्पण

## भगवान सत्य भगवती अहिंसा के चरणोंमें

हे जगतपिता हे जगदम्बे,

तुमने चरणों में लिया मुझे।

मैं था अनाथ अतिदीन हीन तुमने सनाथ कर दिया मुझे ॥
तार्किकता में सहृदयता का सम्मिलन किया उद्धार किया।
निष्प्राण बना था यह जीवन तुमने प्राणों का सार दिया ॥
सब मिला जब कि समभाव मिला सद्बुद्धि मिली संसार मिला।
सारे धर्मों के पुण्यपुरुष मिल गये जगत का प्यार मिला ॥
मिलगई प्रलोभन जय मुझको विपदा सहने की शक्ति मिली।
रह गया मुझे क्या मिलने को जब आज तुम्हारी भक्ति मिली ॥
मेरा सर्वस्व तुम्हारा है बोलो फिर तुम्हें चढ़ाऊं क्या।
अक्षर अक्षर का ज्ञान तुम्हीं ने दिया भक्ति बतलाऊँ क्या ॥
पर भक्ति नहीं मेरे वश में वह गुण-संगीत सुनाती है।
गंगाजल अंजुली में लेकर गंगा को भेंट चढ़ाती है ॥

तुम्हारा भक्त—

दरबारी.

# प्रस्तावना

जब से मैंने सत्यसमाज की स्थापना की तभी से मुझे इस बात का अनुभव हो रहा है कि इस प्रकार के गीत या कविताएँ तैयार की जाँयँ जिनमें सर्व-धर्म-समभाव और सर्व-जाति-समभाव तथा विवेक आदि के भाव भरे हों । पिछले चार वर्षों से मैं ऐसे गीत तैयार कर रहा हूं । सत्यसंगीत उनका संग्रह है । साथ ही इसमें कुछ कविताएँ और आगई हैं जो कि समय समय पर मेरे हृदय के बाहर निकले हुए उद्गार हैं । ये सब गीत दूसरों के लिये कितने उपयोगी होंगे यह मैं नहीं कह सकता परन्तु इनसे मुझे बहुत शान्ति मिली है और मिलती है । बहुत से मित्र खासकर सत्यसमाजी बन्धु भी इन कविताओं का नित्य उपयोग करते हैं अधिकांश कविताएँ प्रार्थनारूप हैं जिसमें भ. सत्य भ. अहिंसा तथा महात्मा पुरुषों का गुणगान है । ये प्रार्थनाएँ आस्तिकों के लिये भी उपयोगी हैं और नास्तिकों के लिये भी उपयोगी हैं । सत्य और अहिंसा को भगवान भगवती या जगत्पिता और जगदम्बा मानले से एक तरह की सनाथता का अनुभव होता है, संकट में धै रहता है और जीवन के सामने एक आदर्श रहता है इसलि जगत्कर्तृत्ववाद को न मानने पर भी इनकी उपासना हो सकती और ईश्वर मानने के लाभ मिल सकते हैं । और आस्तिक को त इन प्रार्थनाओं में आपत्ति ही क्या है ?

यहां सत्य और अहिंसा की सगुणोपासना की गई है । स और अहिंसा एक धार्मिक सिद्धान्त हैं और सब धर्मों के मूल हैं प । कह देने से हमारे दिल की प्यास नहीं बुझती । दिल व

प्यास बुझाने के लिये और सर्व-धर्मोका मर्म समझने के लिये उन्हें जगत्पिता और जगन्माता के रूप में देखने की ज़रूरत है। तभी हम दुनिया के समस्त तीर्थंकर पैग़म्बर या अवतारों में भ्रातृत्व दिखला सकते हैं। ईश्वरदूत ईश्वरपुत्र आदि शब्दों का मर्म समझ सकते हैं।

हम मनुष्य सत्य और अहिंसा को मनुष्याकार में जितना समझ सकते हैं उतना अन्य किसी आकार में नहीं। किस भावका शरीर पर क्या प्रभाव पड़ता है यह बात जितनी हम मनुष्य-शरीर में स्पष्ट देख सकते हैं उतनी दूसरे शरीरों या आकृतियों में नहीं। हम अपने माता पिता की कल्पना जैसी मनुष्य शरीर में कर सकते हैं वैसी अन्य शरीर में नहीं। जैसे अमूर्त ज्ञान को मूर्त्त अक्षरों द्वारा समझना पड़ता है उसी प्रकार अमूर्त्त सत्य अहिंसा को मूर्त्त रूपमें समझने की कोशिश की गई है।

राम, कृष्ण, महावीर आदि महात्मा पुरुषों का गुणगान उन्हें ईश्वर मानकर नहीं किया गया है किन्तु व्यापक दृष्टि से जगत की सेवा करनेवाले असाधारण महापुरुष के रूपमें किया गया है। उनके त्याग तप जगत्सेवा आदि पर ही ज़ोर दिया गया है और उनके जीवन के साथ जो अवैज्ञानिक-अविश्वसनीय-घटनाएँ चिपका दी गई हैं वे अलग कर दी गई हैं। जो गुण उनके जीवन से सीखे जा सकते हैं उन्हीं का वर्णन किया गया है। साथ ही समभाव का इतना ध्यान रक्खा गया है कि एक की स्तुति दूसरे की निंदा करने वाली न हो। ऐसी प्रार्थनाएँ आस्तिक और नास्तिक दोनों के लिये हितकारी हैं।

बहुत से लोग प्रार्थनाओं के महत्त्व को ठीक ठीक नहीं समझते। कुछ लोग तो सारी सिद्धियाँ इन्हीं में देखते हैं और कुछ

॥ जय सत्य ॥

# सत्य-संगीत



## सत्येश्वर

मेरे जीवनमें रस धार—
बहाकर करदो बेड़ा पार ॥

[ १ ]

मेरे मन-मन्दिरमें आओ ।
आकर करुणा-कण बरसाओ ।
रोम रोममें प्रेम बहाओ ।
प्राणेश्वर करदो जीवनमें प्राणोंका संचार ।
मेरे जीवनमें रसधार, बहाकर करदो बेड़ापार ॥

[ २ ]

सत्येश्वर तुम त्रिभुवनगामी ।
सकल-चराचर-अन्तर्यामी ।
सबहा धर्मपथोंके स्वामी ।
निराकार हो पर भक्तोंके मन हो अखिलाकार ।
मेरे जीवनमें रसधार, बहाकर करदो बेड़ापार ॥

[ ३ ]

मात अहिंसाके सहचर तुम ।
लोकोंके ब्रह्मा हरि हर तुम ।
विश्वरंगके हो नटवर तुम ।
जन्ममरण जीवनमय हो तुम गुणगणलीलागार ।
मेरे जीवनमें रसधार, बहाकर करदो बेड़ा पार ॥

[ ४ ]

वेदकुरानाधार तुम्हीं हो ।
सूत्र पिटकके सार तुम्हीं हो ।
ईसाकी मुखधार तुम्हीं हो ।
रोम रोममें कोटि कोटि हैं तीर्थंकर अवतार ।
मेरे जीवनमें रसधार, बहाकर करदो बेड़ापार ॥



# कौन

कौन तू ? तेरा कौन निशान ।
किमाकार, क्या सीमा तेरी, क्या तेरा सामान ॥
कौन तू तेरा कौन निशान ।

अगम अगोचर महिमा तेरी कौन सके पहिचान ।
कणकणमें डूबे तीर्थंकर ऋषि मुनि महिमावान ॥
कौन तू तेरा कौन निशान ॥

तेरा कण पाकर बनते हैं जन सर्वज्ञ महान ।
पर क्या हो सकता है तेरी सीमाओं का ज्ञान ॥
कौन तू तेरा कौन निशान ॥

नित्य निरन्तर सूक्ष्म-प्रवाही तेरा अद्भुत गान ।
होता रहता पर सुन पाते हैं किस किसके कान ॥
कौन तू तेरा कौन निशान ।

दुनिया रोती मैं भी रोता जब बनकर नादान ।
कितने हैं वे देख सके जो तब तेरी मुसकान ॥
कौन तू तेरा कौन निशान ॥

तू है वही चूर करता जो मेरे सब अभिमान ।
रोते समय आँसुओंकी धाराका करता पान ॥
कौन तू तेरा कौन निशान ॥

इतना ही समझा हूं स्वामी तेरा अकथ पुरान ।
इतने में ही पूर्ण हुए हैं मेरे सब अरमान ॥
कौन तू तेरा कौन निशान ॥

# तेरा प्यार

मैंने चाहा तेरा प्यार
इसीलिये तेरे चरणों को ढूँढ फिरा संसार ।। मैंने ।।
मन्दिर, मसजिद, गिरजा घर में
वन, उपवनमें, डगर डगर में
ढूँढ़ फिरा, पा सका न लेकिन तेरा कहीं निशान ।
तू तो था सब जगह, मगर था मुझे न इतना ज्ञान ।
इससे हुआ न तेरा साथ
तेरी पद-रज लगी न हाथ
निज-पर सुख कुछ हाथ न आया, हुई जिन्दगी भार ।
मैंने चाहा तेरा प्यार ।। १ ।।

मैंने चाहा तेरा प्यार
छोटासा मैं जन्तु और यह है अनंत संसार ।। मैंने ।।
जगह जगह ढूँढा है तुझको
पर, पथ का था ज्ञान न मुझको
चिल्ला चिल्ला थका सर्वदा बजा बजा कर ढोल
तू भी हँसता रहा, न बोला—भीतर ज़रा टटोल
तो भी रहा मान में चूर
ढोंगी, कुटिल, काल सम क्रूर
तेरा झूठा नाम सुना कर चकित किया संसार ।
मैंने चाहा तेरा प्यार ।। २ ।।

मैंने चाहा तेरा प्यार
छल करनेमें छला गया मैं बनकर मूर्ख गमार । मैंने ।
समझा था तुझको छलता हूँ
अब समझा मैं ही जलता हूँ
तुझको धोखा देना ही था धोखा खाना आप ।
जब समझा तू मन में बैठा देख रहा सब पाप ॥
मेरा चूर हुआ अभिमान
तेरी देख पड़ी मुसकान
तेरे चरणों पर बरसाने लगा अश्रु की धार ।
मैंने चाहा तेरा प्यार ॥ ३ ॥

मैंने चाहा तेरा प्यार
तेरा आशीर्वाद मिला तब सूझ पड़ा संसार ॥ मैंने ।
जाति पाँति का मोह छोड़ कर
ऊँच नीच का भेद तोड़ कर
आया तेरे पास, दिखाया तूने अपना ठाठ
सर्वधर्म सम–भाव, अहिंसा का सिखलाया पाठ
मैंने पाया सत्य–समाज
जिसमें था तेरा ही साज
हुआ विश्वमय, विश्वबन्धु मैं तेरा खिदमतगार
मैंने चाहा तेरा प्यार ।



# जिज्ञासा

[ १ ]

बता दो कौन से पथ से तुम्हें हम आज पायेंगे ।
कहो कैसे छटा अपनी प्रभो हमको दिखायेंगे ॥

[ २ ]

विपद के मेघ छाये हैं न आँखों सूझ पड़ता है ।
कहो किस वक्त आकर आप हमको पथ दिखायेंगे ॥

[ ३ ]

गमारू गीत गाते ही निकाली जिंदगी सारी ।
तुम्हारी ही कृपासे नाथ कब गुण गान गायेंगे ॥

[ ४ ]

बकीं हैं धर्म के मद से हज़ारों गालियाँ हमने ।
कहो कब आप समभावी मधुर वीणा बजायेंगे ॥

[ ५ ]

लड़ाई द्वंद ही देखे खुदा के नाम पर हमने ।
कहो तो आप अपनी प्रेम मुद्रा कब दिखायेंगे ॥

[ ६ ]

तुम्हारे ही लिये आसन बनाया आज है दिल पर ।
कहो आकर हँसायेंगे न आकर या रुलायेंगे ॥



# भगवन्

[ १ ]

विजय हो बन्धुता की प्रेम का जयकार हो भगवन् ।
नहीं हो अब दुखी कोई परस्पर प्यार हो भगवन् ॥

[ २ ]

ग़रीबी रह नहीं पाये, अमीरी में न धनमद हो ।
बढ़े सम्पत्ति अब सब की बढ़ा व्यापार हो भगवन् ॥

[ ३ ]

अविद्या का अँधेरा यह, जगत में रह नहीं पावे ।
बढ़े सज्ज्ञान मानव ज्ञानका आगार हो भगवन् ॥

[ ४ ]

बनें ज्ञानी सभी मानव सदाचारी विनय—धारी ।
न कोरे फ़ैशनेबुल या रँगीले यार हों भगवन् ॥

[ ५ ]

ज़रासी झोंपड़ी भी हो सदा मंदिर सुशिक्षा का ।
दया से पूर्ण सच्ची सभ्यता का द्वार हो भगवन् ॥

[ ६ ]

अविद्या मूर्ति महिलाएँ कहीं भी रह नहीं पायें ।
बनें ये भारती देवी कि स्वर्गागार हो भगवन् ॥

[ ७ ]

अभी सद्धर्म की नौका भँवर में खा रही चक्कर ।
रखें उत्साह बल ऐसा कि बेड़ा पार हो भगवन् ॥

## सत्यब्रह्म

[ १ ]

तेरी ही सेवा करने को सब तीर्थंकर आते हैं,
ज्ञानदीप लेकर दुनिया को तेरा पथ दिखलाते हैं।
तेरी ही करुणा को पाकर 'बोधि' बुद्ध बन जाते हैं,
स्वार्थ जयी तेरे सेवक ही जग में जिन कहलाते हैं॥

[ २ ]

योगेश्वर कहलाते हैं जो दिखलाते तेरी छाया,
मर्यादा पुरुषोत्तम की भी मूरति है तेरी माया।

तेरी ही एकाध किरण जब कोई जन है पाजाता,
ऋषि महर्षि अवतार महात्मा तीर्थंकर तब कहलाता ॥

[ ३ ]

तेरा ही करुणा-लव पाकर है मसीह होता कोई,
तेरा पथ दिखला कर जग के सकल पाप धोता कोई ।
तेरी आज्ञाके थोड़े से टुकड़े जो ले आता है,
जनसमाजका सच्चा सेवक पैग़म्बर कहलाता है ॥

[ ४ ]

राम कृष्ण जरथुस्त बुद्ध जिन ईसा और मुहम्मद भी,
कन्फ्यूशियस आदि पैग़म्बर तीर्थंकर अवतार सभी ।
तेरी करुणाके भूखे थे, थे समस्त तेरे चाकर,
अखिल जगत चलता है, तेरी ही करुणासे करुणाकर ॥

[ ५ ]

श्रद्धाका अवलम्ब, ज्ञानका मर्म, वृत्तका जीवन तू,
जनसमाज का मेरु दंड तू, धर्म कोषगृह का धन तू !
तेरी ही सेवा करने में सकल धर्म आ जाते हैं,
तेरी करुणा से भिक्षुक भी सारे सुख पा जाते हैं ॥

[ ६ ]

पक्षपात का नाम न रहता जहाँ पड़े तेरी छाया,
अंधकार में गिरता है वह जिसने तुझे न अपनाया ।
सब धर्मोंका सार जगत्का प्राण सब सुखों का आकर,
सबके मनमें कर निवास कर विश्व शान्ति हे करुणाकर ॥

## भगवान सत्य ।

[ १ ]

तू जगत्-पिता वात्सल्य प्रेम रत्नाकर ।
देवाधिदेव सुख स्वतन्त्रता का आकर ।
हैं राम, कृष्ण, जिन, बुद्ध, मुहम्मद सारे,
जरथुस्त, यीशु सब तेरे पुत्र दुलारे ॥

[ २ ]

है देशकाल का भेद, मगर हैं भाई
आकर सबने तेरी ही महिमा गाई
सब ही लाये तेरी पदरज का अञ्जन
जिससे विवेक का भान हुआ, दुखभञ्जन ॥

[ ३ ]

छाती है जगमें जब कि घोर अँधियारी
अन्यायों से भर जाती पृथिवी सारी ।
बनता है कोई पुत्र दुलारा तेरा
वह विश्व मात्र का सेवक प्यारा तेरा ॥

[ ४ ]

होता है उसका उदय जगत् में रविसम।
मिट जाता जगका अन्धकार रंजोगम॥
अत्याचारों का नाम न रहने पाता।
सर्वत्र शान्ति-साम्राज्य अनोखा छाता॥

[ ५ ]

अब फिर भूला है जगत् तात तेरी छवि।
हो गया संतमस-लीन विश्व ज्यों गत रवि॥
गिर पड़ा विपत् का और प्रलोभन का पवि
सब बुद्धि शून्य हो रहे महापंडित कवि॥

[ ६ ]

अत्याचारों की निकल गई है शंका,
ताण्डव दिखलाकर बजा रहे हैं डंका।
हिंसा की चंडी मूर्त्ति नाच करती है,
भगवती अहिंसा का प्रभाव हरती है॥

[ ७ ]

ले चुकी अहिंसा का आसन कायरता
बदमाशी कहला चुकी नीति तत्परता॥
क्रूरत्व आज वीरत्व वेष लेता है।
हर कर सारे कल्याण दुःख देता है॥

[ ८ ]

बलवान सब जगह सुविधाएँ पाते हैं।

निर्बल बेचारे धुतकारे जाते हैं ॥
अबलाओं को हैं लोग पीसते ऐसे
चक्की के दोनों पाट अन्न को जैसे ॥

[ ९ ]

बलवान स्वार्थ को धर्म धर्म कहता है ।
निर्बल मौनी बन सारे दुख सहता है ॥
समताभावों की हँसी उड़ायी जाती ।
है न्यायशीलता पद पद ठोकर खाती ॥

[ १० ]

तेरे पुत्रों ने था जो मार्ग दिखाया ।
उस पर लोगों ने ऐसा जाल बिछाया ।
सब भूले तुझको बना दलों का दलदल ।
उसमें फँसते हैं मरते हैं खोकर बल ॥

[ ११ ]

अब है उदारता का न नाम भी बाकी ।
गाली खाती फिरती है आज वराकी ॥
हर जगह संकुचितता है राज्य जमाती ।
जनता तेरा पथ छोड़ भागती जाती ॥

[ १२ ]

ढोंगों ने धर्मासन भी छीन लिया है ।
धार्मिकता का भी चोला बदल दिया है ॥
मूसल से भारी पाप न पूछे जाते ।
निष्पाप क्रिया पर सब ही आँख उठाते ॥

[ १३ ]

हैं सभी रूढ़ियाँ तेरे मार्ग कहातीं ।
पर तेरी ही आज्ञाएँ ठोकर खातीं ॥
वन रहे धर्मगृह द्वेष-दम्भ-क्रीड़ास्थल ।
है ताण्डव दिखला रहा सब जगह छल वल ॥

[ १४ ]

जो धर्म सकल जग को पवित्र करता है ।
वह आज जगत की छाया से मरता है ॥
तर गये भील चाण्डाल जिसे पाने से ।
वह आज नष्ट होता उनके आने से ॥

[ १५ ]

अब यह असत्य साम्राज्य न देखा जावे ।
जगको अब तेरा कोई भक्त वचावे ॥
अथवा मैं भी पा सकूँ चरण-रज तेरी ॥
तेरी पूजा में लगे शक्ति सब मेरी ॥

[ १६ ]

करदूं पापों का नाश न कण भी छोड़ूँ ।
सदसद्विवेक से सबके बंधन तोड़ूँ ॥
मिट्टी में यह तन मिले नाम भी जावे ।
पर तेरी पूजा में न कमी रह पावे ॥

[ १७ ]

पशु अबला निर्बल शूद्र नहीं पिस पावें ।

प्राणी प्राणी सब बन्धु बन्धु बन जावें ।
हो स्वार्थ--त्यागका भाव सभीके मनमें ।
सर्वत्र दया सत्प्रेम रहे जीवन में ॥

[ १८ ]

अनुचित बन्धन तो एक भी न रह पावे ।
सर्वत्र हिताहित--बुद्धि मार्ग दिखलावे ॥
अपने अपने अधिकार रख सकें सब ही ।
होगा मुझको संतोष नाथ ! बस तब ही ।

[ १९ ]

स्वामित्व न हो पशुबल-धनबल का सहचर ।
दानवता का अधिकार न मानवता पर ॥
सच्चा सेवक ही बने जगत-अधिकारी
स्वामित्व और सेवा होवें सहचारी ॥

[ २० ]

रह सके न कुछ भी वैर हृदय के भीतर ।
बहजाय नयन के द्वार अश्रु बन बन कर ॥
हो सदा 'अहिंसा परमो धर्मः' की जय ।
अन्याय रूढ़ियों अत्याचारों का क्षय ॥

[ २१ ]

सब धर्मों में समभाव देव हो मेरा ।
निःपक्ष हृदय में नाम मंत्र हो तेरा ॥
मैं देख देख कर चलूं चरण रज तेरी ।
बस एक कामना यही प्रभो है मेरी ॥

# सत्य-शरण

( १ )

निशि दिन सत्य–शरण सुखदाई ।
सर्वधर्मसमभाव प्रेम की पूजा है चतुराई ॥
निशि दिन सत्य–शरण सुखदाई ।

( २ )

राम, कृष्ण, जिन वीर, बुद्ध पर जिसकी आज्ञा आई ।
यीशु, मुहम्मद पैग़म्बर ने, जिसकी महिमा गाई ॥
निशि दिन सत्य–शरण सुखदाई ।

( ३ )

किसकी निन्दा किसकी पूजा सब ही भाई भाई ।
भक्त सभी भगवान सत्य के सब ने राह बताई ॥
निशि दिन सत्य–शरण सुखदाई ।

( ४ )

रख न अन्धश्रद्धा अब मनमें वह विपदाकी खाई ।
पक्षपात अभिमान छोड़कर सत्य-भक्त बन भाई ॥
निशि दिन सत्य–शरण सुखदाई ।

# भगवती अहिंसा

अपनी झाँकी दिखला जा;
निर्दय स्वार्थ-पूर्ण हृदयों में शांति सुधा बरसाजा ॥ अपनी. ॥

( १ )

तेरा वेष बनाकर आती,
तुझको ही बदनाम कराती;
आकर के इस कायरता का भंडा-फोड़ कराजा ॥ अपनी. ॥

[ २ ]

वीर-पूज्य वीरों की माता,
तेरी कृपा वीर ही पाता;
अकर्मण्य आलसी जनों को, यह संदेश सुनाजा ॥ अपनी. ॥

( ३ )

अस्त्र शस्त्र के संचालन में,
आततायियों के ताड़न में,
तेरी गुप्त मूर्ति रहती है, बस आवरण हटाजा ॥ अपनी. ॥

( ४ )

प्राणहीन पूजा या तप में,
दंभ-पूर्ण माला के जप में;
घोर स्वार्थ है आ कर बैठा, तू चकचूर कराजा ॥ अपनी. ॥

( ५ )

सज्जनता के रक्षण में तू,
दुर्जनता के तक्षण में तू;
विविधरूपधारिणी अंबिके, यह विवेक सिखलाजा ॥ अपनी. ॥

( ६ )

जब महिलाओंके सतीत्व पर,
टूट पड़ेंगे पाप निशाचर;
राम कृष्ण बन कर आवेगी, यह संदेश सुनाजा ॥ अपनी. ॥

( ७ )

निर्दय क्रियाकांड में पड़कर,
होंगे जब कर्तव्य—शून्य नर;
वीर—बुद्ध बनकर आवेगी, यह भविष्य बतलाजा ॥ अपनी. ॥

( ८ )

कोमलता का रूप दिखाने,
जन सेवा का पाठ सिखाने,
ईसा के मुख से बोलेगी, यह रहस्य समझाजा ॥ अपनी. ॥

( ९ )

मनुष्यता का पाठ पढ़ाने,
बिछुड़ों को संगठित बनाने;
बन आवेगी देवि मुहम्मद, जगको ज्ञान कराजा ॥ अपनी. ॥

( १० )

अन्य-विविध-अवतार-धारिणी,
स्वच्छ—हृदय—नभतल—विहारिणी;
तेरे पुत्रों को पहिचानूँ, ऐसा मंत्र बताजा ॥ अपनी. ॥



# माता अहिंसा

[ १ ]

माता करदे जग पर छाया ।
तेरे विना न कभी किसीने थोड़ा भी सुख पाया ।। माता. ।।
जब पशु के समान था मानव,
कुछ मनुष्य थ राक्षस दानव ।
'जिसकी लाठी, भैंस उसीकी' एक यही था न्याय ।
यत्र तत्र सर्वत्र भरी थी बस निर्बल की हाय ।।
करती थी तेरा आह्वान,
मन ही मन था तेरा ध्यान ।
तूने ही उस घोर निशामें निज प्रकाश फैलाया ।। माता. ।।

[ २ ]

माता करदे जग पर छाया ।
हिंसा दुष्ट डाकिनी अपनी फैलाती है माया ।। माता. ।।
अपना नाना रूप बनाकर,
मंदिरमें मसज़िद में जाकर ।

[ ३ ]

माता करदे जग पर छाया ।
निर्दयताने नग्न नाच कर अद्भुत रूप बनाया । माता. ॥
इधर हमें है जगत विषम पथ ।
उधर उसे है स्वार्थ महारथ ॥
नचा नचाकर भगा भगा कर करती है आखेट ।
कुचली जाती पीठ और कुचला जाता है पेट ॥
रक्खा पूर्ण सभ्यता वेष ।
पर सब प्राण हुए निःशेष ॥
रखकर देवीवेष राक्षसीने क्या प्रलय मचाया ॥ माता. ॥

[ ४ ]

माता करदे जग पर छाया ।
वैर स्वार्थ संकुचित वासनाओंने जगत सताया ॥ माता. ॥
कहीं सम्प्रदायों को लेकर ।
कुलकी कहीं दुहाई देकर ॥
कहीं रंग पर कहीं राष्ट्र पर मरता मानव आज ।
वैर और मद की मारों से है चकचूर समाज ॥
सुरगति नरक बनी है हाय ।
यदि तू किसी तरह आजाय—
तो फिर नरक स्वर्ग बन जाये बदले सारी काया ॥ माता. ॥



## मातेश्वरि

[ १ ]

मातेश्वरि तेरा अंचल ।

सकल अनर्थों से रक्षित कर देता है मुझको बल ।

मातेश्वरि तेरा अंचल ॥

[ २ ]

तेरे बिना न कभी किसी को पड़ सकती पलभर कल ।

तेरे अंचलकी छायामें मिट जाते छाया छल ॥

मातेश्वरि तेरा अंचल ॥

[ ३ ]

धर्म तत्त्वके विविध रूप हैं तेरी करुणाके फल ।

तू न जहां है वहां धर्म में भी है पाप निरर्गल ॥

मातेश्वरि तेरा अंचल ॥

[ ४ ]

तीर्थंकर पैगंबर ऋषि मुनि या अवतारों का दल ।

हैं तेरे ही पुत्र पिलाते हैं जगको शम रस जल ॥

मातेश्वरि तेरा अंचल ॥

[ ५ ]

तेरे अंचलकी छायामें, बीतें जीवन के पल ।

सब चंचल हो किन्तु नहीं हो तेरा अंचल चंचल ।

मातेश्वरि तेरा अंचल ॥

## उलहना

कोमल मन देना ही था तो,
क्यों इतना चैतन्य दिया ।
शिशु पर भूषण-भार लादकर,
क्यों यह निर्दय प्यार किया ॥ १ ॥

यदि देते जड़ता, जगके दुख
हानि नहीं कुछ कर पाते ।
त्रिविध-ताप से पीड़ित करके,
मेरी शान्ति न हर पाते ॥ २ ॥

जड़ता में क्या शान्ति न होती,
अच्छा था जड़ता पाता ।
किसका लेना किसका देना,
वीतराग सा वन जाता ॥ ३ ॥

अपयश का भय कर्तव्यों की—
रहती फिर कुछ चाह नहीं ।
तुम सुख देते या दुख देते,
होती कुछ पर्वाह नहीं ॥ ४ ॥

लड़ते लोग धर्म के मद से,
मेरा क्या आता जाता ।
दुखियों की आहों से भी यह,
हृदय नहीं जलने पाता ॥ ५ ॥
विधवाओं के अश्रु न मेरी,
नज़रों में आने पाते ।
नहीं आँसुओं की धारा से,
ये कपोल धोये जाते ॥ ६ ॥
हाय हाय चिल्लाता जग पर,
होते कान न भारी ये ।
नहीं सुखाती नहीं जलाती,
चिन्ता की चिनगारी ये ॥ ७ ॥
जड़ होकर जड़ के पूजन में,
निजपर सब भूला रहता ।
दुनिया के दुख की चिन्ता का—
बोझ हृदय पर क्यों सहता ॥ ८ ॥
पर जो हुआ हो गया, अब क्या ?
अब तो इतना ही कर दो ।
मन को वज्र बना दो उस में,
साहस और धैर्य भर दो ॥ ९ ॥
'रोना' तो मैं सीख चुका हूँ ।
अब कुछ 'करना' सिखला दो ॥
इस कर्तव्य यज्ञ में बढ़कर—
हँस हँस मरना सिखला दो ॥ १० ॥

## विधवा के आँसू

अब इन अँसुओं का क्या मोल ?
बेशर्मी से भिगा रहे हैं ये निर्लज्ज कपोल ।
अब इन अँसुओं का क्या मोल ॥ १ ॥
उस दिन थे मोती से जब था सोने का संसार ।
इन पर न्यौछावर होता था कभी किसीका प्यार ॥
झड़ते थे फूलों से बोल ।
अब इन अँसुओं का क्या मोल ॥ २ ॥
गंगा यमुना सी बहती है इन आँखों से धार ।
प्रेम-पुजारी गया, यहाँ जो लेता गोता मार ॥
अब खारे जल की कल्लोल ।
अब इन अँसुओं का क्या मोल ॥ ३ ॥
आपाते थे कभी न नीचे जो अंचल की ओर ।
आज भिगाते है वे भूतल, बन वर्षा घनघोर ॥
बन बन गली गली में डोल ।
अब इन अँसुओं का क्या मोल ॥ ४ ॥
सारा जग अंधा बन बैठा मानो आँखें फोड़ ।
देख न सकता बहा रही क्या हृदय निचोड़ निचोड़ ॥
निर्दय ! अब तो आँखें खोल ।
अब इन अँसुओं का क्या मोल ॥ ५ ॥

कोई मुझे अभागिन कहता, कहता कोई राँड़ ।
सास ननँद कहने लगतीं हैं, 'बन बैठी है साँड़ ॥
निशि दिन सुनती बोल कुबोल ।
अब इन अँसुओं का क्या मोल ॥ ६ ॥

अब न शीलकी भी इज्जत है आया गुंडा-राज ।
घर घर में है चर्चा मेरी गली गली आवाज ॥
बजता है निंदा का ढोल ।
अब इन अँसुओं का क्या मोल ॥ ७ ॥

कोने में बैठी रहती हूँ सब की सीखें सीख ।
रूखा टुकड़ा मिल जाता ज्यों मिली कहीं से भीख ॥
जब सब करते मौज किलोल ।
अब इन अंसुओं का क्या मोल ॥ ८ ॥

धधक रही है भीतर भट्टी ऊपर अश्रु-प्रवाह ।
अरमानों को जला जलाकर बना रही हूँ 'आह'
देखो भीतर के पट खोल ।
अब इन अँसुओं का क्या मोल ॥ ९ ॥

मुर्दे जलकर धूल कहाते पर मैं जीवित धूल ।
सबके निकट मौत रहती पर मुझे गई वह भूल ॥
आजा तू ही मुझ से बोल ।
अब इन अँसुओं का क्या मोल ॥ १० ॥



# चिता

ज्वालाओं का जाल बिछा है, है पर शान्ति-निकेतन।
जलतीं हैं चिताएँ सारीं, शान्त यहां है तन मन ॥१॥
अब न मित्र का मोह यहां है, है न शत्रु का भी भय।
हूं न किसीपर सदय-हृदय अब हूं न किसीपर निर्दय ॥२॥
जीवन में क्षणभर भी ऐसी नींद नहीं ले पाया।
सोता था मैं नचता था मन, माया में भरमाया ॥३॥
'इसका लेना उसका देना, यह मेरा वह तेरा'।
करता था, पर रहा न कुछ अब, लगा चिता पर डेरा ॥४॥
फूलों की शय्या पर सोया धन जोड़ा दिल तोड़ा।
भूला रहा काठकी शय्या, चार जनों का घोड़ा ॥५॥
इसे हराया उसे हराया बना रहा अभिमानी।
पर यह जीवन हार रहा था, सीधी बात न जानी ॥६॥
इसका लूटा उसका खाया, अति लालचके मारे।
लेकिन हाथ न कुछ भी आया, जाता हाथ पसारे ॥७॥
मानव का कर्तव्य भुलाया योंही दिवस बिताये।
बहती थी गंगा पर मैंने हाथ नहीं धोपाये ॥८॥
खेला भद्दा खेल, खेल का मज़ा न कुछ भी आया।
सूत्रधार यमराज अचानक आया खेल मिटाया ॥९॥
चला, साथ पर चला न कुछ भी, साथ न था कुछ लाया।
उस मिट्टीमें ही जाता हूं, जिस मिट्टी से आया ॥१०॥

# माया

जगकी कैसी है यह माया ।
जिसने जीवन भर भरमाया ॥

( १ )

निशिदिन जाप जपा ईश्वरका पर न हृदय में आया ।
धोखा देने चला उसे पर मैंने धोखा खाया ॥
जगकी कैसी है यह माया ॥

( २ )

था जीवनका खेल मगर मैं खेल न दिखला पाया ।
खेल खेलने गया मगर मैं रो रो कर भग आया ।
जगकी कैसी है यह माया ॥

( ३ )

सदा हृदय में गूंजा 'मैं मैं' 'मैं मैं' काम न आया ।
माया ओझल हुई मिटा सब अपना और पराया ॥
जगकी कैसी है यह माया ॥

( ४ )

मुट्ठीमें लेने को दौड़ा दिखती थी जो छाया ।
पर वह छाया हाथ न आई मूरख ही कहलाया ॥
जगकी कैसी है यह माया ॥

( ५ )

माया को सत्येश्वर समझा सत्येश्वर को माया ।
इसीलिये कुछ हाथ न आया जीवन व्यर्थ गमाया ॥
जगकी कैसी है यह माया ॥

# जीवन

जीवन का कौन ठिकाना ।

जो अपना कर्तव्य उसी पर, न्यौछावर होजाना ।

जीवनका कौन ठिकाना ॥ १ ॥

बनो आलसी तो जाना है, कर्म करो तो जाना ।

फिर क्यों स्वार्थी और आलसी बनकर मृतक कहाना ।

जीवनका कौन ठिकाना ॥ २ ॥

यौवन पाया धन जन पाया, सभी वृथा है पाना ।

अगर नहीं दुनियाके हितमें, अपना हित पहचाना ॥

जीवनका कौन ठिकाना ॥ ३ ॥

क्या लाये थे क्या लेजाना, खाली आना जाना ।

यहीं रहा सब यहीं रहेगा, क्यों फिर मोह लगाना ॥

जीवनका कौन ठिकाना ॥ ४ ॥

आवेगा जब काल तभी यह, सब कुछ है छिनजाना ।

क्यों न जगत के सेवक बनकर, त्यागवीर कहलाना ॥

जीवन का कौन ठिकाना ॥ ५ ॥

अभिमानी बन गजपर बैठो, सीखो जोर जताना ।

याद रहे पर एक दिवस है, मिट्टी में मिलजाना ॥

जीवनका कौन ठिकाना ॥ ६ ॥

खेलो खेल खिलाड़ी बनकर छोड़ो वैर भजाना ।

अपना अपना खेल खेलकर हँसकर छोड़ो बाना ॥

जीवनका कौन ठिकाना ॥ ७ ॥

# दुविधा का अंत

पथमें कंटक बिछे, पड़ी है गहरी खाई ।
खो बैठा सर्वस्व बची एक भी न पाई ॥
विपदाओं की घटा उमड़ती ही आती है ।
बिजली भी यह कड़क कड़क मन धड़काती है ॥
अन्धकार घनघोर है हुआ एक सा रात दिन ।
पीछे भी पथ है नहीं आगे बढ़ना है कठिन ॥१॥

कैसे आगे बढ़ूं यहीं क्या पड़ा रहूं मैं ।
पड़ा पड़ा सड़ मरूं कीच में गड़ा रहूं मैं ॥
हृदय हुआ है खिन्न भरी उसमें दुविधा है ।
चारों ओर विपत्ति नहीं कोई सुविधा है ॥
मरना है जब हर तरह क्यों न क़दम आगे धरूं ।
पड़ा पड़ा या पिछड़ कर कायर बनकर क्यों मरूं ॥

# चाह

हरगिज़ दिलमें यह चाह नहीं मुझपर न मुसीबत आने दो ।
मैं चलूँ जहाँ पर वहीं उन्हें विघ्नोंका जाल बिछाने दो ॥
यदि डरवाते भयभूत खड़े पर्वाह नहीं डरवाने दो ।
पथमें यदि कंटक बिछे हुए पदमें गड़ते गड़जाने दो ॥
बस, मुझे चाहिये ऐसा दिल जिसमें कायरता लेश न हो ।
समभाव धैर्य साहस के बलपर विपदासे भी क्लेश न हो ॥
यदि ऐसा दिल मिलगया मुझे तो पथकंटक पिस जायेंगे ।
विपदा के भयके भूतोंके विघ्नोंके दिल घबरायेंगे ॥

## श्रृंगार

करूँगी सखि, मैं अपना श्रृंगार ॥
सोना न होगा, न चाँदी भी होगी,
होगा न हीरे का हार ॥
करूँगी सखि मैं अपना श्रृंगार ॥१॥

काजल न होगा, न ताम्बूल होगा,
होगा न रेशम का भार ।
महँदी न होगी, न उबटन भी होगा,
होगी न गोटा–किनार ॥
करूंगी सखि, मैं अपना श्रृंगार ॥२॥

होगा न कङ्कण, न होगी अँगूठी,
होंगे न मोती अपार ।
चम्पा न होगा, चमेली न होगी,
होगी न बेला–बहार ॥
करूँगी सखि, मैं अपना श्रृंगार ॥३॥

खञ्जनसी आँखों में, अंजन लगानेको,
जाऊँगी मरघट के द्वार ।
ढूँढूँगी श्रृंगार-साधन वहाँ पै मैं,
होगे जो दुनिया के सार ॥
करूँगी सखि, मैं अपना श्रृंगार ॥४॥

जनता का सेवक जला होगा कोई,
लेकर वहाँ की मैं छार ।
सिर पै चढ़ाऊँगी, आँखोंमें आँजूँगी,
पाऊँगी शोभा अपार ।
करूँगी सखि, मैं अपना श्रृंगार ॥५॥

गूँथूँगी उस ही चितामें से लेकर के,
हीरे से फूलों का हार ।
उन ही से कङ्कण अँगूठी बनाऊँगी,
लूँगी मैं गहने सम्हार ॥
करूँगी सखि, मैं अपना श्रृंगार ॥६॥

जिस पंथसे लोक-सेवी महायोगी,
होकर हुआ होगा पार ।
उस पंथ की धूलि का चूर्ण करके मैं,
लूँगी कपोलों पै ढार ॥
करूंगी सखि, मैं अपना श्रृंगार ॥७॥

होगी जो योगीकी कोई वियोगिनी,
आँसू रही होगी ढार ।
उसही के आँसूके मोती बनानेको,
लूँगी मैं आँसू उधार ॥
करूँगी सखि, मैं अपना श्रृंगार ॥८॥

ऐसी सजीली रँगीली बनूंगी मैं,
जाऊँगी सैंयाँ के द्वार ॥
उनको रिझाऊंगी, अपना बनाऊंगी,
दूंगी मैं प्रेमोपहार ॥
करूँगी सखि, मैं अपना श्रृंगार ॥९॥

# वियोग

कब तक देखूँ बाट बतादो कैसे तुम्हें बुलाऊँ ।
यदि मैं आऊँ पास तुम्हारे तो किस पथसे आऊँ ॥
कब तक तुमसे दूर बतादो होगा मुझको रहना ।
निर्बल कंधों पर अनन्त कष्टों का बोझा सहना ॥ १ ॥

भरा हुआ यह हृदय तुम्हारे बिना बना है सूना ।
जब जब याद तुम्हारी आती होता है दुख दूना ॥
रूखा सूखा अंग हुआ है फीका पड़ा वदन है ।
कूड़ा कर्कट भरा हुआ है गँदला हुआ सदन है ॥ २ ॥

तुम ही हो सौन्दर्य जगत के अबलों के अवलम्बन ।
मन-मन्दिर के देव तुम्हीं हो दुखियाके जीवनधन ॥
जीवन-रजनी के शशि तुम हो तुम बिन जीवन फीका ।
तुम बिन काल कटेगा कैसे इस लम्बी रजनीका ॥ ३ ॥

तुम घटके अन्तर्यामी हो ज्ञात तुम्हें सब बातें ।
किस प्रकार दुःखों से कटती हैं दुखिया की रातें ॥
फिर भी मुझको नहीं बताते कैसे तुमको पाऊँ ।
इस अनन्त दुखमय दोज़ख को कैसे स्वर्ग बनाऊँ ॥ ४ ॥

दिखती मुझको मूर्ति तुम्हारी है कोने कोने में ।
फिर भी हाथ न आते क्या फल है छलिया होनेमें ।
सुनते और देखते हो सब फिर मैं क्या क्या रोऊँ ।
सिसक सिसककर इन अँसुओंसे कबतक आँखें धोऊँ ॥ ५ ॥

देव, तुम्हारे बिना आज सर्वस्व लुटा है मेरा ।
बुद्धि हुई दुर्बुद्धि हृदय में है अशान्तिका डेरा ॥
धन, तन, बल, उपभोग भोग सब शान्त नहीं करपाते ।
किन्तु बढ़ाते हैं अशान्ति ये मनका ताप बढ़ाते ॥ ६ ॥
ये सब प्राणवान होंगे तब जब मैं तुम को पाऊँ ।
बिगड़ी सभी बनेगी यदि मैं दर्शन भी पाजाऊँ ॥
सब कुछ ले लो किन्तु हृदय के ईश्वर मेरे आओ ।
अथवा बन्धन-मुक्त बनाकर अपना पथ दिखलाओ ॥ ७ ॥

## उपहार

जबसे दीपक जला तभीसे होने लगा अंग शृङ्गार ।
नव आशाओंमें भर करके भूलगई सारा संसार ॥
लगी रही टकटकी द्वार पर आँखों को न मिला अवकाश ।
प्रियतम तो तब भी न दिखाये मन ही मन होगई निराश ॥
मुरझा गये हाथ के गजरे सूख गया फूलोंका हार ।
मैंने भी तब तो झुँझलाकर मिटा दिया सारा शृङ्गार ॥
बोली, व्यर्थ बनाया मैंने बाहर का बनावटी वेश ।
क्या न हृदयकी सुन्दरतासे रीझेंगे प्यारे प्राणेश ॥
जब कि यही गुनगुना रही थी तब प्रियतम आये चुपचाप ।
खड़े खड़े आतुर नयनों से देखा बिखरा केश-कलाप ॥
हुआ सम्मिलन, हँसकर बोले-"क्या दोगी मुझको उपहार"
दृग से आँसू निकल पड़े मैं बोली-लो मोती का हार ॥

## प्यालेवाले

[ १ ]

दया कर ए प्यालेवाले,
करके मस्त मुसाफ़िर लूटा पिला पिला प्याले ।
दया कर ए प्यालेवाले ॥

[ २ ]

निर्दय, यह संहार किया क्यों ।
मुग्ध पथिक को मार दिया क्यों ॥
घूँट घूँट पर घूँट पिलाये मारे ज्यों भाले ।
दया कर ए प्यालेवाले ॥

[ ३ ]

मिला तुझे थोड़ासा भाड़ा ।
पर उसका संसार बिगाड़ा ॥
उसे पड़ेंगे अब पद पद पर टुकड़ोंके लाले ।
दया कर ए प्याले वाले ॥

( ४ )

दुनिया को अपना श्रम देकर ।
जाता था आशाएँ लेकर ॥
घर की आशा में भूला था पैरों के छाले ।
दया कर ए प्यालेवाले ॥

( ५ )

तूने उस पर नशा चढ़ा कर ।
बेचारे को दीन बनाकर ॥
उसके सभी इरादे तूने आज तोड़ डाले ।
दया कर ए प्यालेवाले ॥

[ ६ [

आख़िर है यह कितना जीवन ।
इसके लिये पाप में क्यों मन ।
बन्धु बन्धु हैं सभी प्रेम से प्रेम—गीत गाले ॥
दया कर ए प्यालेवाले ॥

[ ७ ]

इतनी तृष्णा बढ़ी भला क्यों ।
मूरख, करने पाप चला क्यों ।
खाना है दो कौर प्रेमसे आकर तू खाले ॥
दया कर ए प्यालेवाले ॥

( ८ )

छोड़ छोड़ यह नशा चढ़ाना ।
मानव का अज्ञान बढ़ाना ।
इतना पाप बोझ करता क्यों जो न टले टाले ।
दया कर ए प्यालेवाले ॥



# मनुष्यता

पाई मनुष्यता है कर्तव्य नित्य करना ।
जीवन सफल बनाने जग की विपत्ति हरना ॥ १ ॥
आलस्य मत दिखाना,
स्वार्थान्धता भगाना,
सत्प्रेम--पंथ जाना,
सर्वत्र प्रेम भरना । पाई. ॥ २ ॥
अन्याय हो न पावे,
निर्बल न मार खावे,
अबला न दुख उठावे,
नय पंथ में विचरना ॥ पाई ॥ ३ ॥
स्वाधीनता जगाना,
यह दासता हटाना,
गर्दन भले कटाना,
आपत्ति से न डरना ॥ पाई. ॥ ४ ॥
लो फूट से विदाई,
हैं सब मनुष्य भाई,
इनमें न हैं जुदाई,
मनमें न मान धरना ॥ पाई ॥ ५ ॥

मत का घमंड़ छोड़ो,
यह जाति-भेद तोड़ो,
मुँह प्रेम से न मोड़ो,
यदि दुःख-सिन्धु तरना ॥ पाई. ॥ ६ ॥

दुर्बुद्धि है सताती,
श्रद्धान्ध है बनाती,
बनना न पक्षपाती,
समभाव प्रेम करना ॥ पाई ॥ ७ ॥

बन कर्मयोग–धारी,
कर्मण्यता–प्रचारी,
संसार–दुःखहारी,
रोते हुए न मरना ॥
पाई मनुष्यता है कर्तव्य नित्य करना ॥ ८ ॥

## उद्धारकात्मा से

तुम कहते थे हम आवेंगे पर भूलगये क्यों अपनी बात।
क्या विश्वनियम तुमने भी पकड़ा दीनोंपर करते आघात ॥
हम दीन हुए, जग हँसता है, पर तुम क्यों बन बैठे नादान ?
या किसी तरह से रिसागये हो मनमें रक्खा है अभिमान ॥
अथवा पिछले पापोंका अबतक हुआ नहीं पूरा परिशोध।
या किया हमारी वर्तमान करतूतोंने ही पथका रोध।
तुम जिस बन्धन में पड़े हुए हो तोड़ो उस बन्धनका जाल।
मत ढील करो; क्या नहीं जानते हम दीनोंके हाल हवाल ॥

## मतवारे

समझजा स्वार्थी मतवारे ।
पाकर बुद्धि अन्ध-श्रद्धा से मरता क्यों प्यारे ॥
समझजा स्वार्थी मतवारे ॥ १ ॥

अहंकार का लगा दवानल तू है और लगाता ।
क्यों ईंधन देता है भूलों को है और भुलाता ॥
फिराता क्यों मारे मारे ।
समझजा स्वार्थी मतवारे ॥ २ ॥

छाई है नव-घटा मोर नचते हैं वनके अंदर ।
प्लावित होगी तपे तवासी भूमि और गिरि कन्दर ॥
मिलेंगे सब न्यारे न्यारे ।
समझजा स्वार्थी मतवारे । ॥ ३ ॥

झरता है आकाश वता तू कहां 'थेगरा' देगा ।
रसकी बूँदें टपक रहीं हैं कह तू क्या कर लेगा ॥
पियेंगे प्यासे दुखियारे ।
समझजा स्वार्थी मतवारे ॥ ४ ॥

ज्वालाएँ बुझतीं जातीं हैं देख जलानेवाले ।
अव रसमय संसार वना है भरे नदी नद नाले ॥
फोड़ता क्यों रोकर तारे ।
समझजा स्वार्थी मतवारे ॥ ५ ॥

# मिहर्वां

( १ )

मिहर्वां हो जायँगे, दर्दे जिगर होने तो दो ।
संगदिल गल जायँगे, कुछ रुख इधर होने तो दो ॥

( २ )

दिल गलाकर जो बनाऊँ, आँसुओंकी धार मैं ।
दिलमें चमकेंगे मगर यह दिल ज़रा धोने तो दो ॥

( ३ )

पुतलियोंमें ही पकड़ कर क़ैद कर दूँगा उन्हें ।
पर पुतलियों को ज़रा बेचैन बन रोने तो दो ॥

( ४ )

वे उठायेंगे मुझे, छाती लगायेंगे मुझे ।
ख्वाब उनका देखने को कुछ मुझे सोने तो दो ॥

( ५ )

नेक बनकर जब मुहब्बत ज़र्रे ज़र्रे से करूँ ।
वे मुहब्बत में फँसेंगे पर बदी खोने तो दो ॥

( ६ )

आयेंगे कर जायेंगे वे दिलको मोअत्तर चमन ।
पर दिलोंपर प्रेम के कुछ बीज भी बोने तो दो ॥



# युवक

ओ युवक वीर ओ युवक वीर ।
किस लिये आज तू है अधीर ॥
ओ युवक वीर ओ युवक वीर ।
पथ है न अगर तो पथ निकाल ।
हों गिरि अटवी या भीष्म व्याल ॥
बढ़ता चल चलकर पवन चाल ।
बढ़ तू बाधाएँ चीर चीर ।
ओ युवक वीर ओ युवक वीर ॥ १ ॥
बढ़ वीर प्रलोभन--जाल तोड़ ।
विपदाओं की चट्टान फोड़ ॥
कायरता की गर्दन मरोड़ ।
हरले दुनिया की दुःख पीर ।
ओ युवक वीर, ओ युवक वीर ॥ २ ॥
रख साहस क्यों बनता अनाथ ।
यौवन से है जब तू सनाथ ॥
भगवान सत्य दे रहा साथ ।
उड़ता चल बनकर खर समीर ।
ओ युवक वीर ओ युवक वीर ॥ ३ ॥
कर जाति पाँति जंजाल दूर ।
सारे घमंड कर चूर चूर ॥
सर्वस्व त्याग बन प्रेम-पूर ।
दुनिया की ख़ातिर बन फ़कीर ।
ओ युवक वीर ओ युवक वीर ॥ ४ ॥

# सम्मेलन

हुआ बिछुड़ों का सम्मेलन,
भाई भाई दूर हुए थे टूट चुके थे मन।
हुआ बिछुड़ों का सम्मेलन ॥ १ ॥

एक जाति पर भेद बनाये।
एक धर्म नाना कहलाये ॥
एक पंथके विविध पन्थकर भटके हम वन वन ॥
हुआ बिछुड़ों का सम्मेलन ॥ २ ॥

सत्य अहिंसा ध्येय हमारा।
विश्वप्रेम ही गेय हमारा।
भूले ध्येय गेय लड़ बैठे कैसा भोलापन ॥
हुआ बिछुड़ों का सम्मेलन ॥ ३ ॥

राम कृष्ण जिनवीर मुहम्मद।
बुद्ध यीशु जरथुस्त प्रेमनद।
न्यारे न्यारे वेष किन्तु हितमय सबका जीवन ॥
हुआ बिछुड़ों का सम्मेलन ॥ ४ ॥

आज हृदय से हृदय मिला है।
मुरझाया मन सुमन खिला है।
समुदित सत्यसमाज आज भर देगा नवचेतन ॥
धन्य यह सच्चा सम्मेलन ॥ ५ ॥



## मेरी भूल

हुई थी कैसी मेरी भूल ।
तेरी महिमा भूल व्यर्थ ही डाली तुझ पर धूल ।
हुई थी कैसी मेरी भूल ॥

[ १ ]

थोड़ी सी यह मति गति पाकर ।
सद्विवेक का भान भुलाकर ।
मान-यान में बैठ उड़ंगें लीं मन ही मन फूल ।
हुई थी कैसी मेरी भूल ॥

[ २ ]

थोड़ासा धनका लव पाकर ।
अपने को उन्मत्त बना कर ।
मानवता पर तिरस्कार बरसा कर बोये शूल ।
हुई थी कैसी मेरी भूल ॥

[ ३ ]

थोड़ासा अधिकार मिला जब ।
गर्ज उठा निर्दय होकर तब ।
पाया जग से कोटि कोटि धिक्कार बना प्रतिकूल ।
हुई थी कैसी मेरी भूल ॥

[ ४ ]

थोड़ासा यदि नाम कमाया ।
पाई यश की झूठी छाया ।
छाया की माया में भूला, उड़ा, उड़े ज्यों तूल ।
हुई थी कैसी मेरी भूल ॥

[ ५ ]

महाकालने चक्र घुमाया ।
तब ऊपर से नीचे आया ।
नंदन वन की जगह खड़े देखे चहुँ ओर बबूल ।
हुई थी कैसी मेरी भूल ॥

[ ६ ]

तेरी याद हुई मुझको तब ।
काल लूट ले गया मुझे जब ।
की जड़ चेतन जगने मेरे दुख में टालमटूल ।
हुई थी कैसी मेरी भूल ।

[ ७ ]

तब तेरी चरण-स्मृति आई ।
मैंने अश्रुधार बरसाई ।
आंखों का मल बहा दिखा सच्चे जीवन का मूल ।
हुई थी कैसी मेरी भूल ॥

[ ८ ]

दूर हुआ तेरा विछोह तब ।
मद उतरा हट गया मोह तब ।
विश्वप्रेमके रंग रँगा मैं पाकर तेरी धूल ।
तभी सुधरी वह मेरी भूल ।

## तू

मिला तू जीवन का आधार ।
दुनिया के धक्के खा खाकर आया तेरे द्वार ॥ मिला. ॥
परम निरीश्वर का ईश्वर तू वीतराग का राग ।
बुद्धि भावना का संगम तू तू है अजड़ प्रयाग ॥
विश्वके सब तीर्थों का सार ।
मिला तू जीवन का आधार ॥१॥
मुझ निर्बल का बल है तू ही मुझ मूरख का ज्ञान ।
मुझ निर्धन का धन है तू ही तू मेरा भगवान ॥
भक्ति है तू ही तू ही प्यार ।
मिला तू जीवन का आधार ॥२॥
निर्मल बुद्धि बताई तूने निर्मल व्योम समान ।
मात अहिंसा की सेवा में खींचा मेरा ध्यान ॥
बजाये मेरे टूटे तार ।
मिला तू जीवन का आधार ॥३॥
तेरे चरण पालिये मैंने अब किसकी पर्वाह ।
विपत्प्रेलाभन कर न सकेंगे अब मुझको गुमराह ॥
चलूंगा तेरे चरण निहार ।
मिला तू जीवन का आधार ॥४॥
निर्बल निर्धन निःसहाय हूं बुद्धिहीन गुणहीन ।
सभी तरह से बना हुआ हूं मैं दीनों का दीन ॥
किन्तु है तेरी भक्ति अपार ।
करेगी जो मेरा उद्धार ॥५॥

# तेरा नाम धाम

गिनाऊँ क्या क्या तेरे नाम ।
कहूं क्या कहां कहां है धाम ॥
नित्य निरंजन निराकार तू प्रभु ईश्वर अल्लाह ।
ब्रह्मा विष्णु महेश्वर तू ही, परम प्रेम की राह ॥
खुदा है तू ही तू ही राम ।
गिनाऊँ क्या क्या तेरे नाम ॥१॥
महादेव शिव शंकर जिन तू रब रहीम रहमान ।
गोड यहोवा परम पिता तू अहुरमज्द भगवान ॥
सिद्ध अरहंत बुद्ध निष्काम ।
गिनाऊँ क्या क्या तेरे नाम ॥२॥
सेतुबंध जेरुसलम काशी मक्का या गिरनार ।
सारनाथ सम्मेदशिखर में बहती तेरी धार ॥
सिन्धु गिरि नगर नदी वन ग्राम ।
कहूं क्या कहां कहां है धाम ॥३॥
मन्दिर मसजिद चर्च, गुरु-द्वारा स्थानक सब एक ।
सब धर्मालय सब में तू है होकर एक अनेक ॥
सभी को वन्दन नमन सलाम ।
कहूँ क्या कहां कहां है धाम ॥४॥
मन्दिर में पूजा को बैठा मसजिद पढ़ी नमाज ।
गिरजा की प्रेयर में देखा मैंने तेरा साज ।
एक हो गये सलाम प्रणाम ।
गिनाऊं क्या क्या तेरे नाम ॥५॥

# तेरा रूप

तेरा रूप न जाना मैंने ।
निराकार बनकर तू आया मगर नहीं पहिचाना मैंने । तेरा ॥१॥
मन मन में था तन तन में था ।
कण कण मे था क्षण क्षण में था ॥
पर मैं तुझको देख न पाया, पाया नहीं ठिकाना मैंने । तेरा ॥२॥
रवि शशि भूतल अनल अनिल जल ।
देख चुका तेरा मूरति--दल ।
मूरति देखी किन्तु न देखा, तेरा वहां समाना मैंने । तेरा ॥३॥
उरग नभश्चर जलचर थलचर ।
तेरी मूर्ति बने सब घर घर ।
उन सबने संगीत सुनाया, तेरा सुना न गाना मैंने । तेरा ॥४॥
पर जब तू मानव बन आया ।
तब तेरे दर्शन कर पाया ॥
तब ही परम पिता सब देखा, तेरा पूजन ठाना मैंने । तेरा ॥५॥
करुणा प्रेम ज्ञान बल संयम ।
वत्सलता दृढ़ता विवेक शम ॥
देखे तेरे कितने ही गुण, तब तुझको पहिचाना मैंने । तेरा ॥६॥
तुझको परम पिता सम पाया ।
देखी सिर पर तेरी छाया ॥
तब ही पुलकित होकर ठाना, जीवन सफल बनाना मैंने ॥
तेरा रूप न जाना मैंने ॥७॥

# भगवति

कल्याणकारिणि दुखनिवारिणि प्रेमरूपिणि प्राणदे ।
वात्सल्यमयि सुखदे क्षमे जगदम्ब करुणे त्राणदे ॥
भगवति अहिंसे आ यहाँ भूले जगत पर कर दया ।
वीरत्व में भी प्यार भरकर विश्वको करदे नया ॥१॥

सारे नियम यम अंग तेरे वस्त्र तेरे धर्म हैं ।
ये वस्त्र के सब रंग दैशिक और कालिक कर्म हैं ॥
गुणगण सकल भूषण बने चैतन्यमयि हे भगवती ।
हे शक्तिप्रेममयी अभयदे अमर ज्योति महासती ॥२॥

इंजील हो या हो पिटक या सूत्र वेद पुरान हो ।
हो ग्रंथ अवस्ता व्यवस्था-शास्त्र या कि कुरान हो ॥
सब हैं सरस संगीत तेरे दूर करते हैं व्यथा ।
सब धर्मशास्त्रों में भरी है एक तेरी ही कथा ॥३॥

वे हों मुहम्मद यीशु हों या बुद्ध हों या वीर हों ।
जरथुस्त हों कन्फ्यूसियस हों कृष्ण हों रघुवीर हों ॥
अगणित दुलारे पुत्र तेरे विश्व के सेवक सभी ।
तेरे पुजारी वे सभी समता न जो छोड़ें कभी ॥४॥

मातेश्वरी ऐश्वर्य अपना विश्व में विस्तार दे ।
हो प्रेम-परिपूरित जगत ऐसा जगत को प्यार दे ॥
धुल जाय सारा वैर जिसमें वह सुधा की धार दे ।
सत्प्रेम व [illegible] दे यह वरद पाणि पसार दे ॥५॥

## जगदम्ब

जगदम्ब जगत है निरालम्ब अवलम्बन देने को आजा
हिंसा से जगत तवाह हुआ जगकी सुध लेने को
रहने दे निर्गुण रूप प्रेम की मूरति माँ बनक
रोते बच्चे खिलखिला उठें ऐसा प्रसन्न मन क

भर रहा जगत में द्वेषदम्भ सब जगह क्रूरता छाई है।
छल छद्मोंने मन भ्रष्ट किये इसलिये गंदगी आई है
हैं तड़प रहे तेरे बच्चे दुःखों से पिंड छुड़ा
भनभना रहीं हैं विपदाएँ अञ्चल से तनिक उ

बरसादे मन पर प्रेम सुधा नन्दन सा उपवन बन
सब रंग बिरंगे फूल खिलें स्वर्गीय दृश्य भूपर
सब रंगों का आकृतियों का जगमें परिपूर्ण सम
हैवान भगे शैतान भगे सबका मन मानवत

तेरी गोदी का सिंहासन मिल जावे सबको मनभाया।
सन्तप्त जगत पर छाजाये तेरे ही अञ्चल की छाया
वात्सल्यमयी मूरति तेरी दुनिया की आशा ह
सारा धन वैभव चञ्चल हो पर तेरी मूर्ति अचंच

तेरा अनहद संगीत उठे ब्रह्मांड चराचर छाजावे ।
उस तान तान पर सारा जग सर्वस्व छोड़ नचता
धन वैभव बल अधिकार कला तेरा अपमान न
श्री शक्ति शारदाओं का दल रागों में राग मि

# सत्यभक्त-साहित्य



**सत्यसन्देश**—[मासिक] हिन्दू, मुसलमान, जैन, बौद्ध और ईसाई में धार्मिक, सामाजिक और सांस्कृतिक एकता का सन्देश देनेवाला, क्रान्तिका बिगुल बजानेवाला, मौलिक भावों से परिपूर्ण लेख, कहानी, नाटक, आदि से भरपूर स्वतंत्र मासिक पत्र, वार्षिक मूल्य उपहार सहित ३) नमूना ।)

**निरतिवाद**—मूल्य ।=) साम्यवाद और पूंजीवाद के बीच का व्यवहार्य मार्ग । जिसमें विश्व की—खासकर भारत की आर्थिक, धार्मिक, सामाजिक और राष्ट्रीय समस्याओं को हल करने के लिये स्पष्ट मार्ग-निर्देश किया गया है ।

**धर्म-मीमांसा**—मूल्य ।) धर्म की मौलिक व्याख्या और उसका सर्वव्यापक विशुद्ध स्वरूप; सत्यसमाज की शंका समाधान सहित रूप रेखा । पृ. १००

**जैन-धर्म-मीमांसा**—[ प्रथम भाग ] मूल्य १) पृ. ३४०, धर्म की निष्पक्ष व्याख्या म. महावीर का संशोधित और बुद्धि-संगत जीवन चरित्र । सम्यग्दर्शन की असाम्प्रदायिक, मौलिक और विस्तृत व्याख्या ।

**विवाह-पद्धति**—मूल्य -) सर्व-धर्म-समभावी विवाह-पद्धति, हिन्दी के सुन्दर पद्यों में प्रदक्षिणा मङ्गलाचरण भांवर आदि हैं। निरर्थक क्रियाकांड नहीं है।

**न्यायप्रदीप**—मूल्य १), हिन्दी में ही न्यायशास्त्र का पूरा ज्ञान करा देनेवाला सरल ग्रंथ ।

**सत्यसमाज और भावनागीत**—मूल्य )॥

**सत्यसङ्गीत**—हाथ में ही है मूल्य-॥=)

मिलने का पता—**सत्याश्रम वर्धा सी. पी.**

ये पुस्तकें हिन्दी-ग्रंथ-रत्नाकर, हीराबाग गिरगांव बम्बई से भी मिल सकती हैं ।



# दीप भजनावलि



रचयिता:—

श्री मजैनाचार्य पूज्य श्री श्री १००८ श्री
जीवनरामजी म० सा० के सुशिष्य और
उत्तराधिकारी पूज्य श्री श्री १००८
श्री दीपचन्दजी म० सा०





# दीप भजनावलि




रचयिताः—

श्री मज्जैनाचार्य पूज्य श्री श्री १००८ श्री
जीवनरामजी म० सा० के सुशिष्य और
उत्तराधिकारी पूज्य श्री श्री १००८
श्री दीपचन्दजी महाराज सा०



प्रकाशकः—

मन्नालाल संतोषचन्द नहार
मु० जोबनेर पो० आसलपुर (जयपुर)





प्रतियां ५०० | अमूल्य | वीर सं० २४६७ वि० सं० १९९७

# भूमिका:—

अनेक कलाओं में संगीत गायन भी एक विशिष्ट कला है। इससे मनोरंजन के साथ २ शिक्षा, भक्ति, संयम, योग और इन्द्रिय दमन आदि के साथ २ आत्मिक विकास भी हो सकता है। बशर्ते कि गायन भजन सात्विक, आध्यात्मिक और धार्मिक हों

ऐसे सात्विक भजनों का निर्माण पूज्य श्री दीपचन्द जी महाराज ने भी किया है, जो कि इस पुस्तक में संग्रहित है। भजनों में यद्यपि प्राचीनता है, फिर भी उनका मूल्य बहुत ही ऊंचा है। इन भजनों में से कई तो बहुत ऊंची श्रेणी के हैं और आत्मा को महान् आनन्द देने वाले हैं। पूज्य श्री जी ने महती कृपा करके यह सुन्दर संकलन जनता के सामने रखा है। आशा है कि जनता इसका अच्छा उपयोग करेगी।

इसके साथ २ पूज्य श्री जी का संक्षिप्त जीवन चरित्र भी देना आवश्यक समझा है जो कि इस प्रकार है:—

पूज्य श्री दीपचन्दजी महाराज सा० की प्रशाखा स्था-नकवासी सम्प्रदाय के महान उज्ज्वल रत्न पूज्य श्री धर्मदास जी म० सा० की शाखा में से निकली हुई है।

आपका जन्म स्थान जिला फिरोजपुर के अन्तर्गत भुम्बा नामक गांव है। आपके आदरणीय पिता जी का नाम श्री बधावासिहजी है। जो कि स्वर्गीय पूज्य श्री जीवन रामजी के १२ व्रती श्रावक थे। माता श्री का नाम सु श्री नारायणी देवी उर्फ मथुरा देवी था।

आपका जन्म शुभ मिति आसोज सुदी ६ सोमवार सं० १८२६ को हुआ था। आपने अपनी धर्मपत्नि सहित केवल २५ वर्ष की पूर्ण यौवनमय अवस्था में मिति मिगसर सुदी ३ संवत् १९५१ में देहली सदर बाजार में पूज्य श्री जीवनरामजी म० सा० के पास दीक्षा ग्रहण की।

आपका त्याग, तपस्या आदि गुण देख कर पूज्य श्री जीवनरामजी म० सा० ने आपको मिति जेठ वदी २ सं० १९९४ को सुनीयत में पूज्य पदवी प्रदान की।

जैसी आपकी साधु अवस्था उज्ज्वल है, वैसी ही आपकी श्रावक अवस्था भी थी। उस अवस्था में भी आप साल में १२ पौषध व्रत करते थे।

एक बार आपको एक बीमारी ने आ घेरा। उस समय आपको यह सुन्दर अध्यवसाय आया कि यदि यह बीमारी शांत होगई तो मैं दीक्षा लेलूंगा। अन्य ऐतिहासिक घटनाओं की तरह यह भी एक ऐतिहासिक घटना सी होगई कि आप पूर्ण स्वस्थ होगये और बीमारी से सर्वथा छुटकारा होगया। वीर-पुरुष की प्रतिज्ञानुसार आपने भी अपनी प्रतिज्ञा का पालन किया और दीक्षा लेली जैसा कि पाठक ऊपर पढ़ चुके हैं।

आशा है कि पाठकगण ऐसे दयावान, वैराग्यशील, त्यागी और महाव्रती पूज्य श्री दीपचन्दजी महाराज सा० के जीवन चरित्र से और भजनों से शिक्षा ग्रहण करेंगे।

सांगानेर (जयपुर)
ता० १-१०-४० ई०

आपका—
संतोषचन्द्र नहार

॥ श्रीवीतरागायनमः ॥

# दीप भजनावली

अथः भजन नं० १

## सुमति कुमति के बारा मासा लिख्यते:

दोहा— पांच पद नव कार को सिमरो मन शुद्ध लाय ।
बुद्धि होवे निरमली, कर्म अरि दल जाय ॥ १ ॥

सरस्वति माथ मनाय के, जो नर करे विचार । मात
मूर्ख भी पंडित करे, आपे बुधि अपार ॥ २ ॥

सुमति पति से इम कहें, सुन तू चेतन राय ।
कर्म अरि दल भांज तें, आलस केम कराय ॥ ३ ॥

उद्यम थी सुख सम्पदा, उद्यम थी नव निद्ध ।
उद्यम थी शिव सिद्धि लहे,, वसुधा मांहि प्रसिद्ध ॥ ४ ॥

सुमति के उपदेश थी, जाग्यो चेतन राय ।
कर्म अरि दल भांज के, ग्रहोमुक्ति गढ़ जाय ॥ ५ ॥ ढाल ॥

चेतर चेतन त्यार हुआ जब कर्म अगाड़ी आये हैं ।
सुन तू चेतन बात हमारी, क्यों कुमति भरमाये हैं । सुमति
कुमति नार गरीब न जग में, ये उड़ीक मिलाये हैं । पंथ
पुद्गल भोग छोड़ मत चेतन, क्यों यह कष्ट उठाये हैं ॥ १ ॥
बैसाख विसर तूं सुमति सेती, कुमति कहे इक वार सजन ।
सुमति नार फिरे बन जग में, इन को मनो विसार सजन ।

काल अनन्ता साथ रही मैं, हम तुम दोनों यार सजन।
मैं नारी हां थारी हो, चेतन। तूं मेरो सरदार सजन॥ २॥

जेठ जोर जब पालीया कुमति, चेतन को भरमाया है।
आगे होय खड़ी रही कुमति, रास्ता रोक ठहराया है।
सुमति को तैं साथ लिया है, मुझको क्यों विसराया है।
काली छोड़ ग्रही तै गोरी, तांमें झगड़ा पाया है॥ ३॥

आषाड, होस ना रहेगी तैनू, मोह बावल जब आवेगा।
आगे सुभट अनेक हमारे, उनको लखन न पावेगा।
मुसकां जकड़ पकड़ लऊं, तुझको बैठा ~~कीन्हा~~ मारेगा।
करजा सूद दिये विन चेतन, पंचमी गति किम जावेगा॥ ४॥

श्रावण, सुन तूं बात हमारी, सातों सूभट बुलावांगी।
राग द्वेष दो वीर हमारे, पांचों सूता जगावांगी।
दो सो चालीस सूत पिन उनके, तिनकी फौज चढ़ावांगी।
रास्ता रोक कुरस्ता देकर, नर्क निगोद पहुंचावांगी॥ ५॥

भादो, भर कर सुमति बोली, मत सुन इनकी बात सजन।
मो मो ठगनी यह छै, जग में नर्क निगोद की जात सजन।
हिंस्या करके धर्म ठहरावे, एह छै कोई उफात सजन।
मारो लात घात कर इनकी, ईतो पैंदी रात सजन॥ ६॥

असू आस करी जिन इनकी. उनका बहुत फजीता है
छै कायां की हिंस्या करवा कर, ज़हर प्याला पीता है।
स्वर्ग मुक्ति का राह रोक कर नर्क मुकर्रिर करता है॥
मत असवारी कर इह जिसने, जन्म इकार्थ करता है॥ ७॥

कातक, कर्म फिरेवी भारी, जीव अनेक रुलाये है।
चोदा पूर्व ऊणा भणिया नर्क निगोद पहुंचाये हैं।

राय सिरो मणि पदवी, घर घर जल भरवाये हैं।
कुंडरीक राजा आदि लेइ, बहुते बहु संसार वधाये हैं॥ ८॥

मंगसर मानों विसार कुमति को, बांधी कमर करारी उये।
संजम पाल टाल दे इनको, करजा सूद उतारी उये।
तप संजम के सुभट ले इने। मोहनीय कर्म को मारी उये।
शक्ति अनन्ति संभल चेतन, नहीं तर कर न खवारी उये॥९॥

पोह परम गुरु ऐसा कहै रहे, यह संसार असारी है।
मात पिता सुत बंधुव नारी, स्वार्थ तलक पयारी है।
ना कोई तेरा ना तूं किसी का जिनवर आप पुकारी है।
संसार यह ख्वाब वत चेतन, शिवपुर नगरी तुम्हारी है॥१०॥

माघ, मुसाफिर दुर दे जांदे, ए ये चोरां ऊये।
लाख चौरासी अटवी दे विच, तैं क्यूं जागा ऊये।
विषय कषाय जे चोर आपड़े, बैठा मारे ऊयें।
करले ख्याल माल ले अपना, सूरत लया कर चट्टनी ऊये॥१

फागण फिकर कर तूं दिल अन्दर, आर्य खेत्र पाया है।
काल अनन्ता तड़फ तड़फ के, अब अवसर नैं पाया है।
कर सत संगत वचन सरधले। उद्यम कर जिन गाया है।
उद्यम कर जिन कर्म विडारे, सो नर मुक्ति सिधाया है॥१२॥

लोंदलिया में सरना उनका, अजर अमर पद धारे है।
श्री जीवणरामजी उत्तम गुरु मेरे, तांके पद नमस्कारे है।
साल इक्यावन मास सावन, द्वादस वदी पुकारे है।
दीपचन्द यह भाखन सुनाया बोले बचन करारे है।१३॥

॥ सम्पूर्णम् ॥

## ॥ चौबीसी ॥ लिख्यते नं० २

श्री रिखब अजित जिन वंदीये, सम्भव जिन राया ।
अभिनन्दन नित गाइये, जिन कर्म खपाया ।
श्री जिनवर नित बन्दिये ॥ १ ॥ प अंचली ॥

सुमति पदम शिवगत्ति गये । सुपास चन्दा ।
जो नरनारी अस्तवें : पावे परमाजीनन्दा ॥ श्री जिन । २ ॥

सुविधि शीतल जिन ध्याइये, हंसनाथ जिनन्दा ।
वासु पूज मन में धरो, टूटे कर्मा ना फंदा ॥ श्री० जिन ॥ ३ ॥

विमल २ करी आत्मा, अनन्त २ जो ज्ञानी ॥
धर्म २ दाता भये । शांति शांति करानी ॥ श्री जिन० ॥ ४ ॥

कूंथु अरि मल्ली नमूं । प्रभु मुक्ति पधारे ।
मुनि सुव्रत रटतां थकां भवसागर तारे । श्री जिन० ॥ ५ ॥

नमि अरिष्ट नेमजी । जीव दया जो पाली ।
पशु छुडाये राजल तजी, निज मुक्ति संभाली ॥ श्री० ॥ ६ ॥

पारस परम बैरागिया कामठ मठ खण्डन ।
वर्धमान जिनवर भजो, धर्म शोभाजी मंडन ॥ श्री० ॥ ७ ॥

अनन्ता जिन मुक्ति गया । विहर मान जिन वीसो ।
वरतमान सब केवली, वंदू निस दीसो ॥ श्री० ॥ ८ ॥

पोस वदी निस तीज को, जिनवर मन भाया ।
गुण गाया जिनवतरखा, तब मन हर्षाया ॥ श्री० ॥ ९ ॥

उगणीसो छप्पन विषे, तीतरवाड़े मंझारो ॥
मुनि दीप कहे जिनवर भणी, आवागमन निवारो ॥ श्री० ॥ १०

॥ इति० ॥

## ॥ गली तो चारों बन्द पड़ीजी ॥ नं० ३ ॥

गली तो च्यारुं बन्द पड़ीजी, म्हारा सजन मिलन कैसे होय ॥
ए अंचली ॥ क्रोध लोभ अरु मद माया ने, रोक लिये सब गैल ॥ गली०
जिन गलीये माहरा साजन बस्ता, कैसे करूं मैं वांकी सैल ॥१॥

पांच पच्चीस पहरवा ठाडे, रोक लिये सब ठाम ।
हे विधना तैं कैसी कीनी । । वैरी बसाये माहरे गाम ॥ग०२ ॥

ठाम ठाम यह पहरा दे रहे । ऐसे दुष्ट सवार ॥
जो कोई जावे पकड़ बैठावे रो रो तो करत पुकार ।।ग०॥ ३॥

मोह कर्म सरदार जिनों का । आठ बीस असवार ॥
आवन जावन कोई न पावे ! रोक लिया है दरबार ॥ ग० ४॥

मोह कर्म ने किया दीवाना । चढ़ गई छाक अपार ॥
अपना महल पिछाने नाहीं भूल गया बीच बाजार ॥ ग०५ ॥

जीव अनन्ते राह भुलाये । धोखा दिया अपार ॥
जिन महिले म्हारा साजन वसता । कैसे करूं मैं वाकी सार ॥ग०६ ॥

इक कंचन अरु दूजी कामण । ए मोटी तलवार ॥
कायर २ मार गिराये । शूरा तो पड़े ललकार ॥ ग० ७ ॥

बड़े २ तपस्वी पंडित इनके आगे हार ॥
मार गिराये देर ना लाये । पड़े हैं नर्क मंझार ॥ ग० ८ ॥

दीपचन्द कहे सीखड़ी । होजावे हुशियार ॥
इसको जीत मिले जो साजन । वह हमारा सरदार ॥ ग० ९ ॥

॥ इति० ॥

## ॥ मत बांधो गठरिया कस कस के ॥ नं० ४

मत बांधो गठरिया कस कस के। कैसे खोलोगे इसको हंस२ के॥टेर
पाप की पोट धरी सिर भारि। कैसे चलेगा अब तुं नस २ के॥१॥
तेल फुलेल लगावे वदन को। बाल करे तैने लस२ के ॥मत २॥
पहिर पोशाक उठे झलकारा। तब बात करे है तूं हंस२ के ॥मत३॥
विषय भोग में होरहा गाफिल। चाखे तूं स्वाद रस२ के ॥मत४॥
अन्त समय में सोच करेगा। निकलेंगे तसमें नस २ के ॥मत५॥
पाप कर्म से नर्क पड़ोगे। आवेंगे जब जम धसमस के। मत६॥
दीपमुनि जिन धर्म आराध्यो। सुख पावोगे मुक्तिमें वस के ॥मत७

॥ इति ॥

## ॥ झड़ी तो सारी लाग रही जी ॥ नं० ५

झड़ी तो सारे लाग रही जी। म्हारा सजन मिलेगा कैसे कार॥
॥ ऐ टेक ॥

चढ़े अज्ञान के बादल सारे। गरज रहा अहंकार ॥
काम रूपनी विजली चमके। बरसे लोभ की धार ॥झड़ी १ ॥

विषय भोग के कीचड़ मांही। फंस रहे सभी गंवार ॥
सभी मुसाफिर भींज रहे हैं। माया की चल रही वार ॥झड़ी२ ॥

पक्षपात की चल रही नदियां। तृष्णा लहर अपार ॥
निंदा रूपनी डुवकी खा रहे। बह्या जात संसार ॥ झ० ३ ॥

कलू मेघ का शोर मचा है। हो रहा धुन्दाकार ॥
क्रोध विजली पड़े कालजे। धसक पड़े निरधार ॥ झड़ी० ४॥

ज्ञान तुरी पे कर असवारी । उद्यम करो अपार ॥
क्षमा छतरीया हाथ गृही ने । रखना माल सम्भाल ॥ झ० ५॥

क्रिया बाग उदार तुरी की । रखना जरा संहार ॥
इस मौके जो गाफिल होगा । पड़े चौरासी मंझार ॥ झ० ६॥

मुनि दीपचन्द जिन धर्म आराध्यो । निश्चय लो मन धार ॥
खुसी अनन्ती होयगी तुमको । सज्जन मिलेंगे तत्काल ॥
झड़ी तो सारे लाग रही जी ॥ ७ ॥ इति॥

## ॥ गौतम ऋषिजी ने वन्दना हमारी ॥ नं० ६

गौतम ऋषिजी ने वन्दना हमारी ।
मोटा मुनि सरदार रे हुंवारी ॥ लाल ॥
किन विध ते दीक्षा लइ ॥ ह० ॥
ते सुनजो विस्तार रे ॥ह०॥ लाल० ॥ गौतम० ॥१ ॥

ब्राह्मण कुल मांही उपजा ॥ ह० ॥
सब विध चतुर सुज्ञान रे॥ ह० ॥
रूप जौबन अति दीपता ॥ ह० ॥
पंडित पूर्व प्रधान रे ॥ ह० ॥ लाल० ॥ गो० ॥ २ ॥

सब विद्या करी आगला ॥ ह० ॥
पढ़ लिये वेद पुराण रे ॥ ह० ॥ लाल० ॥
देस विदेश के पंडिता ॥ ह० ॥
दीधा छे तस सनमान रे ॥ ह० ॥ लाल ॥ गो० ॥ ३ ॥

पंडित मिल मसलत करी ॥ ह० ॥
यज्ञ करो इन वार रे ॥ ह० ॥ लाल ॥
हम कुलनी यह रीत छे ॥ ह० ॥
मोक्ष उपाय अभिराम रे ह० ॥ लाल ॥ गो० ॥ ४ ॥

तिन काले किन ही समे ॥ ह० ॥ तिन
श्री जिन वर्धमान रे ॥ ह० ॥ लाल ॥
केवल ज्ञान करी दीपता ॥ ह० ॥
आय पधारे तिन थान रे ॥ ह० ॥ लाल ॥ गो० ॥ ५ ॥ ठाम

चौसठ इन्द्र आये बंदवा ॥ ह० ॥
सब रिद्धि परिवार ॥ ह० ॥ लाल ॥
त्रिगड़ा वन्दना करी ॥ ह० ॥ रत
हो रही जै जै कार रे ॥ ह० ॥ लाल ॥ गो० ॥ ६ ॥

च्यार प्रकार के देवता ॥ ह० ॥
यज्ञ ऊपर लख जात रे ॥ ह० ॥ लाल ॥
ब्राह्मण देखी ने कोपीया ॥ ह० ॥ देखी
यह कोई मूर्ख अज्ञान रे ॥ ह० ॥ लाल ॥ गो० ॥ ७ ॥

इन्द्र भूति मन चिन्तवे ॥ ह० ॥
मैं जीत्या पंडित सार रे ॥ ह० ॥ लाल ॥
यह कोई कोकडु रह गया ॥ ह० ॥
चर्चा करूं इन वार रे ॥ ह० ॥ लाल ॥ गो० ॥ ८ ॥

गज मध चढी ने उठीया ॥ ह० ॥
पंडित पांच से खास रे ॥ ह० ॥ लाल० ॥
आय गया जिन आगले ॥ ह० ॥
देखी न थयो हुलास रे ॥ ह० ॥ लाल० ॥ ९ ॥

हेम वर्ण तन दिपता ॥ ह० ॥
चंवर करे इन्द्र दोय रे ॥ ह० ॥ लाल० ॥
तीन छत्र अति शोभता ॥ ह० ॥
वृक्ष अशोक शुभ सोय रे ॥ ह० ॥ लाल० ॥ गो० ॥ १० ॥

सिंहासन रतना जड़ा ॥ ह० ॥
बैठे श्री भगवन्त रे ॥ ह० ॥ लाल ॥

भो मण्डल प्रखदा सभी ॥ ह० ॥
विध से वचन सुनत रे ॥ ह० ॥ लाल ॥ गो० ११ ॥

वीर कहे सुन गोयमा ॥ ह० ॥
प्रश्न पूछने काज रे ॥ ह० । लाल ॥

दान, दया, दम इन्द्री ॥ ह० ॥
सारे छै आतम काज रे ॥ ह० ॥ लाल ॥ गो० १२ ॥

गौतम मन में चिंतवे ॥ ह० ॥
मुझ मन री गुज , बात रे ॥ ह० ॥ लाल ॥

केम बताई पह ने ॥ ह० ॥
पह श्रावक विख्यात रे ॥ ह० ॥ लाल । गो० १३ ॥

गौतमजी तब हर्षीया ॥ ह० ॥
एतो प्रभु रत पाल रे ॥ ह० ॥ लाल ॥

क्या ब्राह्मण क्या विष्णु ॥ ह० ॥
क्या प्रभु गण पति आपरे ॥ ह० ॥ लाल ॥ गो०१४ ॥

मन वच काया करी वन्दना ॥ ह० ॥
जोड़ लिया दोइ हाथ रे ॥ ह० ॥ लाल ॥
दीक्षा लइ तिन अवसरे ॥ ह० ॥
ब्राह्मण पांच से साथ रे ॥ ह० ॥ लाल ॥ गो० १५ ॥

दस ब्राह्मण फिर आवीया ॥ ह० ॥
~~इनिहिज रे प्रकार~~ रे ॥ ह० ॥ लाल ॥
लीज लिजरे परचाररे ॥

प्रश्न कर दीक्षा लइ ॥ ह० ॥
च्यार हजार से च्यार रे ॥ ह० ॥ लाल ॥ गो० १६ ॥

गौतम ऋषि तपस्या करी ॥ ह० ॥
पहुंचे मुक्त मंभार रे ॥ ह० ॥ लाल ॥
जन्म, मरण भय मेटिया ॥ ह० ॥
वरत्या जै जै कार रे ॥ ह० ॥ लाल ॥ गो० १७ ॥

उगणिसो छप्पन विषे ॥ ह० ॥
कांध ले नगर मझार रे ॥ ह० ॥ लाल ॥
पोस सुदी निश तीज को ॥ ह० ॥
मुनि दीप करे नमस्कार रे ॥ ह० ॥ लाल ॥ गो० १८ ॥

॥ इति ॥

## ॥ चेतनवा मान जा पुद्गल मत राचेरे ॥ नं. ७ ॥

चेतनवा मान जा पुद्गल मत राचे रे । ए टेक ॥
चेतन संसार में पुद्गल संग नाचे रे ॥ १ ॥

काम, भोग पुद्गल अ छै रे । तूं है सिद्ध सरुप ॥
काम भोग के कारणे रे । हो रह्या रूप विरूप ॥ चेत ॥ २ ॥

वाला भिराता जिन कह्या रे । भोग अमिष समान ॥
श्री जिन वाणी अधलोरे । भोग अनर्थ नी खान ॥ चेत० ३ ॥

संभूम ब्रह्मदत्त जानिये रे । रावण आदि अपार ॥
काम भोग के कारणे रे । पहुंचे नरक मंभार ॥ चेत० ४ ॥

छेदन भेदन वेदना रे । नरक तिर्यंच के मांय ॥
वार अनंती ऊपना रे । दुःख कह्या नहीं जाय ॥ चेत० ५ ॥

मनुष्य भव को पायके रे। अधम कुले अवतार ॥
नीच काम करना पडे रे। पुद्गल करे खवार ॥ चेत० ६ ॥

श्रवण किया जिन धर्म ने रे। पुदगल राचे कोय ॥
घात करे निज आतमा रे। भृष्ट होवे जीव सोय ॥ चेत० ७ ॥

मृग मरे बस राग के रे। रूप पतंगी जोय ॥
मधुकर मृत्यु सुगंध से रे। मिन रसो बस होय ॥ चेत० ८ ॥

पुदगल फर्स के कारणे रे। दुःख सहे गजराज ॥
काम भोग छोड्यां विना रे। दुःख सहे जीव समाज ॥ चे. ९॥

सिद्ध सरुप तूं आतमा रे। अगुण पद मत धार ॥
पर रमणी से राच के। मत कहलावे जार ॥ चेत० १० ॥

पुदगल की वांछा बुरी रे। पुदगल मोटी फांस ॥
दीपचन्द कहे, मम तात ज्यो भाई। पावोगे मुक्ति निवास ॥
॥ चेत० ११ ॥

सम्वत १९ से ८४ सीये रे। कंथल नगर मंझार ॥
चौमासा सुख सुं हुवा रे। सुनो सभी नर नार ॥ चेत० १२ ॥

॥ इति ॥

## ॥ पांच पदों के सवैया ॥ नं० ८ ॥

द्वादस परखदा मांहे विराजत।
श्री अरिहन्त महा सुख कारी।
लोक अलोक प्रकाश किये।
जिये भवन की जिये नींद उधारी।

चौसठ इन्द्र नमे जिनको कर जोड़ के।
महिमा करे नमस्कारी ।
तारन तिरन जहाज समो ।
मुनि कवि दीप कहे तिनके बलिहारी ॥ १ ॥

अष्ट गुणां करी सोभत है ।
सूद चेतन राज महा सुख साजे ।
काट दिये कर्म आठ के बंधन ।
मस्तक लोक अतिथक राजे ।
मेट दियो जिन जन्म जरा ।
मरण केवल ज्ञान अरु उद्यम साजे ।
कवि दीप कहे तिनको पूण सुं ।
यह तो ऐसे गुणकर सिद्ध बिराजे ॥ २ ॥

गच्छ धुरंधर सोभत है ऋषि ।
गुणवट तीस अति चित्त धारे ।
छोड़ दियो मग ओजड़ को ।
इक मोक्ष महा मग में पग धारे ।
होय निर्जामक राह बतावन ।
भवन के जिन काज समारे ।
वंदत दीप आचार्य को ।
यह तो दे उपदेश समक्या मत टारे ॥ ३ ॥

श्री उवझाय महा मुनि पंडित ।
अंग इकादश पूर्व धारी ।
तारत है भव अंबुध से ।
निर्जामक से शिव मार्ग दि खारी ।

साद उहरण के शब्द से नर ।
भाग चले मत पाखंड धारी ।
गुण पंच अरु बीस विराजत हैं ।
मुनि दीप करे तिनको नमस्कारी ॥ ४ ॥

पंच महाव्रत पालत है ।
सुध दृष्टा ज्ञान के धारनहारे ।
अट कर्म अरिन के चुरन को ।
तप द्वादस भांत करी अ छुटा रे ।
जिन धर्म दिपावन शुद्ध क्रिया कर ।
सम आतम केवट कार्ये विचारे ।
गुण सात अरु बीस धरे ।
अति सुन्दर मुनि दीप करे तिनको नमस्कारे ॥ ५ ॥

॥ इति सम्पूर्ण ॥

## ॥ हमें क्या काम कलियुग से ॥ नं० १ ॥

हमें क्या काम कलियुग से, हमारा ख्याल न्यारा है ॥ टेक ॥
जगत में जर जमीन जोरु, उसी में मोह धारा है ।
पड़े हैं कर्म के बंधन इसीसे जग पसारा है ॥ हमें ॥ १ ॥

वास्ते एक स्त्री के मात और बाप भी छोड़े ।
सजन सब बहिन और ब्रादर उन्हीं से भी किनारा है ॥ हमें २ ॥

वास्ते एक दौलत के सजन और नार भी छोड़ी ।
ब्याह मैं और कर लूंगा हमें धन का सहारा है ॥ हमें ३ ॥

जमीं के वास्ते दुनियां में लाखों खून होते हैं।
इसी कारण से संतों ने इन्हीं को तज डारा है ॥ हमें ४ ॥

वेद पुराण के ज्ञाता काव्य और छंद के दाता।
उन्हीं को लोभ जो भाता। झूठं लेक्चर पुकारा है ॥ हमें५ ॥

असल में है यही मतलब विषयों ने जाल डारा है।
अगरचे है कोई पण्डित मगर वह नर धुतारा है ॥ हमें ६ ॥

जहां में नाव जो जख्मी करे नर अंध असवारी।
निगाह से देखलो पहिले दीपचन्द युं पुकारा है ॥ हमें ७ ॥

॥ इति ॥

## ॥ अजब है बात इक दिल में ॥ नं० १० ॥

अजब है बात इक दिल में, कहो कैसे सुनाऊं मैं। ए अंचली।

वेद पुराण सब कहते, ब्रह्म स्वरूप है चेतन।
पड़ा है कर्म के बंधन, कहो कैसे छुडाऊं मैं ॥ अजब ॥ १ ॥

कोई कहता है तीर्थ पे करो असनान तुम जाकर।
मगर वह ब्रह्म अरुपी, कहो कैसे नहलाऊं मैं ॥ अजब ॥ २ ॥

कोई कहता है परवत पे विराजे हुयहु ठाकुर।
न हरकत लव करे उसकी तो सर कैसे झुकाऊं मैं ॥ अ० ३ ॥

अनेकों घंट खड़कावे, हजारों शंख बजवावे।
न सुनता ~~कोई~~ गर्जन की, नकारा क्यों बजाऊं मैं। अ० ४ ॥

करो कोई रोशनी बिजली, हजारों भान चढ आये।
न देखे नाक की मक्खी नूत कैसे दिखाऊं मैं ॥ अज० ५ ॥

केसर धूप खेने की करे खुशबू है इत्रों की।
न शक्ति फूल सूंघन की तो चन्दन क्यों घिसाऊं मैं ॥ अज. ६ ॥

द्वारका छाप लगवावो भात जगन्नाथ के खावो।
लछमन भूले चढ जावो प्राण कैसे बचाऊं मैं ॥ अज० ७ ॥
कोई कहता मसजिद में करो तुम जाय सीजदा। अर
न देवे जवाब फिर कोई, कूक किसको सुनाऊं मैं ॥ अज. ८ ॥

दीपचन्द छोड़ खुदगर्जी, करो सब जीव से हमदर्दी।
अहो तुम ज्ञान का ऐना, चिदानंद को दिखाऊं मैं ॥ अज० ६ ॥

॥ इति ॥

## ॥ अंतर नैन खोल कर देखो ॥ नं० ११ ॥

अंतर नैन खोलकर देखो सांचो धर्म कवन सो इनमें। ए टेक।

कोइक जीव पंचिन्द्री मारे,
कहे हमारे यही मतन में।
हमारी किताब में यही फरमाया,
हमें यकीन खुदा के वचन में ॥ अंतर ॥ १ ॥

चक्र, गदा, तलवार चलावे,
निरदय हो कठोर मन में।
जीव अनाथ विलाप करत है,
त्रास न आवे दिल वो कंठन में ॥ अंतर ॥ २ ॥ तरस

असुर मारवे से मुक्ति भई है, ने
दयां नहीं इनके रे बचन में।
मारो मार पुकारे मुख से, मुख
कछ मुक्ति है इन करनन में॥ अंतर ॥ ३ ॥

तस थावर की हिंस्या करते,
न्हाय धोय कर चिकन मिकन में।
तन सिंगार कर धर्म बतावे,
विसे कषाय और काम मगन में। अंतर ॥ ४ ॥

पत्थर फोड़ बनावे प्रतिमा.
ता आगे नाचत है मगन में।
नीचा हो हो नृत्य करें अति,
लुर लुर लागत चरणन में॥ अंतर ॥ ५ ॥

ढोलक ताल कंसाल सारंगी,
छैने ओ मृदंग बजन में।
नाचे कूदे तान तुड़ावे,
छै काया के जीव मथन में॥ अंतर ॥ ६ ॥

श्री जिनराज ने धर्म परूप्यो,
विसे रहित छै काया जतन में।
क्रोध, लोभ. मद, माया न कीजे,
दान शील तप भाव करन में ॥ अंतर ॥ ७ ॥

द्वादस तप और द्वादस भावना,
द्वादस अंगी बचन सुनन में।

द्वादस काल का फेरा मिटसी,
द्वादसअम की चाहत जन में ॥ अंतर० ॥ ८ ॥
द्वादस पडिमा साधु आराधे,
द्वादस गुण अरिहन्त भजन में।
द्वादस द्वादस जीव खमाऊं,
दीपचन्द कहे एक बचन में ॥ अंतर ॥ ६ ॥

॥ इति ॥

## ॥ बुद्ध जन पक्षपात तज देखो ॥ नं० १२ ॥

बुध जन पक्षपात तज देखो सांचो साधु कथन है इनमें। टेर

कान फड़ावे जटा बंधावे
करे लंगोट अरु राख मलन में।
भगवा भेष अरु हाथ में सोठा,
अथवा तूंबी नीर भरन में ॥ बुध० ॥ १ ॥

पांव खड़ाऊं पहरे जिनके,
कर में चीपी चून भरन में।
कांधे बगली कांख में लटके,
मंत्र जंत्र और जड़ी इ भरन में ॥ बुध० ॥ २ ॥

माथे सिंदूर लाल का टीका,
अलख अलख मुख सेती जपन में।
मृग छाला माला रुद्राख की,
हाथ में मृग का सींग बजन में ॥ बुध० ॥ ३ ॥

चिलम जड़ाऊ पीतल की है,
डब्बी है एक अफीम भरन में।
कर में सोटा, और एक लोटा,
अथवा पोथी पाठ करन में ॥ बुध० ॥ ४ ॥

कनक, कामिनी हैं भोगते,
लोग पड़े इनके चरणन में।
कितने हैं इनमें बनवासी,
भखे कंद और असनान करन में ॥ बुध० ॥ ५ ॥

सुलफा पीवे कुविसन को सेवे,
नहीं त्याग बैराग लगन में।
अनछाना पानी को पीते,
रात्रि भोजन करते मगन में ॥ बुध० ॥ ६ ॥

नर की खोपड़ी मोरी का पानी,
पीकर लगते हरि के भजन में।
उनको कहते असली फक्कड़,
अथवा सिद्ध पुरुष है इनमें ॥ बुध ॥ ७ ॥

एक मुनि पंच महाव्रत धारी,
छे काया के रहते जतन में।
विद्या पढ़ तप क्रिया करते,
उपदेश करत है सत सूत्र पठन में ॥ बुध० ॥ ८ ॥

दोष टाल के भिक्षा लेवे,
यतन करत पंचेन्द्री दमन में।
क्रीड़ा शहर कभी नहीं करते,
ज्ञान ध्यान अरु दृढ आसन में ॥ बुध० ॥ ९ ॥

रात्रि भोजन कबहुं नहीं करते,
दृष्टि गन कर पांव धरन में।
राय रंक अरु दाता कृपण,
निंदन बंदन सम करन में ॥ बुध० ॥ १० ॥

संवत् उन्नीसे ८६ मांही,
हिलवाड़ी गाम चोमास करन में।
दीप मुनि कहे सुनो नर नारी,
ध्यान धरो साधु मुनि चरणन में ॥ बुध० ॥ ११ ॥

॥ इति ॥

## ॥ सवैया ॥ नं० १२ ॥

कोई साधु कहो कोई वाधु कहो,
अपवाधु कहो पुन्न है सो ही है।
कोई ज्ञानी कहो कोई ध्यानी कहो,
अभिमानी कहो पुन्न है सो ही है ॥
कोई पंडित कहो कोई मंडित कहो,
कोई भंडित कहो पुन्न है सो ही है ॥
मुनि दीप कहो दिलजीत कहो;
अवनित कहो पुन्न है सो ही है ॥ १ ॥

कोई संत कहो मतिवंत कहो,
अलमस्त कहो पुन्न है सो ही है ॥
कोई धर्मी कहो अधर्मी कहो,
चित्त भर्मी कहो पुन्न है सो ही है ॥

कोई नर्म कहो कोई गर्म कहो,
सब कर्म कहो पुन्न है सो ही है ।
मुनि दीप कहो कर्म जीप कहो,
सब नित कहो पुन्न है सो ही है ॥ २ ॥

॥ इति ॥

## ॥ अरे हांरे चेतन भुला फिरे है तू मिथ्यात्व में ॥

॥ नं० १४ ॥

अरे हांरे चेतन भुला फिरे है तू मिथ्यात में ॥ टेर ॥
दयामयी जिनधर्म छोड़ के हिंसा करे है दिन रात में ॥ अरे १ ॥
मात पिता सुत बन्धव नारी स्वार्थ के हैं सब साथ में ॥ अरे २ ॥
पढ़ के विद्या गर्व करत है कपट करे है हर वात में ॥ अरे ३ ।
साधु कहावे इन्द्री पोखे अकड़ अकड़ चले गात में ॥ अरे ४ ॥
लोभ कर्म ने किया दीवाना सेठों से करे बात रात में ॥ अरे ५ ॥
श्रावक नाम कहावे मोटा गर्क होय पक्षपात में ॥ अरे ६ ॥
करे पसीथे गुरु आपने, उत्तम की फिरे घात में ॥ अरे ७ ॥
उत्तम जन की करे है निन्दा खैंचा फिरे है पक्षपात में ॥ अरे ८ ॥
लोभी गुरु लालची चेले डूबेंगे दोई काली रात में ॥ अरे ९ ॥
सम्वत् १९ सो ७३ मांही, सरसा शहर सहात में ॥ अरे १० ॥
मुनि दीपचन्द उपदेश सुनाया मत पड़ इस पक्षपात में ॥ अरे ११ ॥

॥ इति ॥

## ॥ ज्ञानी इम बोले रे ॥ नं० १५ ॥

ज्ञानी इम बोले रे ॥ टेर ॥

कर्म कियां नवी छुटीये रे, कर्म महा रिपु जोय रे।
तीर्थंकर चक्री हरी, भाई कर्मज भुगते सोय रे ॥ ज्ञा० १ ॥

ऋषभ जिनेश्वर जानिये रे, तीजे आरे मांय।
वर्ष दिवस लग ना मिल्यो भार, अन्न ने पाणी ताहे रे ॥ ज्ञा.२॥

संभूम ब्रह्मदत्त जानिये रे, भरत खेत्र सरदार।
कर्म तणे वसते हुवेजी पहुंचे नर्क मंझार रे ॥ ज्ञा० ३ ॥

छप्पन क्रोड़ जादव धनी रे कृष्ण नरेसर जोय रे।
अन्त समय में तेहने भाई, पानी न दीधा कोय रे ॥ ज्ञा.४ ॥

सीता द्रोपदी अंजना रे, सतियां तणा परवार।
दुःख सह्या तिन मोटका रे, कर्म तणे परभाव रे ॥ ज्ञा० ५ ॥

शिष्य श्री गर्गा चार्य तणा रे, पांच से परवार रे।
अवनीत महा दुर आत्मा रे आगम में अधिकार रे ॥ ज्ञा. ६ ॥

चरम जिनेश्वर जानिये रे खंदक गज सुखमाल।
कर्म खपाइ मुक्ते गया भाई आतम ने ऊजवाल रे ॥ ज्ञा. ७ ॥

इम जानी मन दृढ़ करी रे, पालो संजम भार।
जग में को केहनो नहीं भाई ऊलझ रह्या संसार रे ॥ज्ञा.८ ॥

दीप मुनि समझावतां रे, आतम सुत अनूप।
जड़ चेतन न्यारो करो भाई ज्ञान सरुपी सरूप रे ॥ ज्ञा० ९ ॥

॥ इति ॥

इम जानी सन्तोष करो तुम,
समझो चतुर सुजाण ॥ गाफिल ॥ ४ ॥

मृग मरे बस कान के सरे, आंख पतंगी जोय।
नाक तने वस भमर मरे ज्यूं मीन रसे बस होय ॥
फरस तने बस गजवर देखो, दे असवारी सोय।

जो नर पांच तने वस होवे।
भव २ मांही रोय हो ॥ गाफिल ॥ ५ ॥

अल्प पुण्य और पाप घनेरा, कलजुग में अवतार,
बैठ कु संगत पाप कमाया, पोषे निज परिवार।
सतगुरु सीख जरा नहीं माने सहे नर्क में मार,

जो नर धर्म मन रंगे,
होवे ~~भव~~ पार हो ॥ गाफिल ॥ ६ ॥

पुण्य जोग जिन मार्ग पाया, देखो चित्त लगाय,
रतन अमोलक चीज अजायब भव भव में सुखदाय।
सम्बत् १६ से ७० मांही नगर संघाणे मांय ॥

फागण वदी दसमी दिन कहिये,
दीपचन्द मन लाय हो ॥ गाफिल ॥ ७ ॥

॥ इति ॥

## जीभ्या तूंतो ऐसी अनीति करावे ॥ नं० १८

जीभ्या तूंतो ऐसी अनीति करावे
तूंतो कहीं कट्टा लग जावे ॥ जि० ॥ १ ॥

परम गुरु उपदेश सुनावे, जीभ्या महा दुःख देवे।

इम ज्ञानी उपदेश सुनाऊं,
भव जीवन मन भावे ॥ जि० ॥ २ ॥

इस तन मांहे पांचों इन्द्री, तूं सरदार कहावे।
गर्व करी चपला इक रति,
कपटन कुडि कहावे ॥ जि० ॥ ३ ॥

औरन में एक एक था औगुन, तो मांही दो प्रगटावे।
इक रस लोभ ने सावद्य भाषे,
यह दुःख हिय ना समावे ॥ जि० ॥ ४ ॥

भजन करन में सुस्ती होवे, निन्दा करन उठ ध्यावे।
सोजन सुर कहा जिनवर ने,
तुझ सर को सह जावे ॥ जि० ॥ ५ ॥

जो तुझ पोखे सो दुःख पावे, मुक्ति महल में ना जावे।
तुझ कारण कुगुरु संग प्रीति,
तूं नर्क निगोद पहुंचावे ॥ जि० ॥ ६ ॥

समकित रतन दिखाया गुरु ने, मुक्ति होय न तेरी चाहवे।
ऐसे गुरु को कु वचन बोल के,
अनन्त संसार बधावे ॥ जि० ॥ ७ ॥

बत्तीस पहरेदार खड़े हैं, दोइ कपाट मिलावे।
वड़े वड़े साहूकार तैं लूटे,
आश्चर्य यहीज आवे ॥ जि० ॥ ८ ॥

वडे २ इन पंडित लूटे, विषय कषाय बढ़ावे।
पंकज ~~प्रभ~~ आचार्यनी परे, परम
श्री जिन आप सुनावे ॥ जि० ॥ ९ ॥

मुनि दीप कहे जीभ्या बस राखे, जो जन मुक्ति चावे।
षट्ठी हरसरु में भाख सुनाया,
भव जीव सुन हर्षावे ॥ जि० ॥ १० ॥

॥ इति ॥

## ॥ सवैया तेरहपंथी खंडन ॥ नं० ११ ॥

श्री आदि जिनराज, शीश आपणा नमाइ।
चरण कमल चित्त ल्याइ, नित उठ के ध्यानदे ॥
मेरी विनती है एक, अब रखणी टेक,
कवि हुए हैं अनेक, गुरुदेव सब ध्यानदे ॥
गुरुदेव हुए मीत, लिये काज सब जीत,
कबीश नये ही रीत पहिलां शारदा मनावदे ॥
दीपचन्द सहाई, लाज रखनी सवाई,
कवि कीजे ना हंसाई, सच्चे गुरु जे कहावदे ॥ १ ॥

तुम सुनो सब भाई, ठगी जैन में ~~समाई~~, रल्याई
करन पेट की गुढाई, नाम साधु ही कहावदे ॥
इक बार बन आई, खाल सेर की जो पाई,
चुक गीदड़ ने पाई भोले पशु डर जांवदे ॥
यह पांचमा है काल, रखना माल सम्भाल,
लूटण वाले बहुत माल, मत ठगी वीच आंवदे ॥
दीपचन्द ने सुनाई, देत सभा में दुहाई,
मत खावजो ठगाई, रखे जन्म गमावदे ॥ २ ॥

महावीर की दुहाई, तीन लोक में फिराई,
आनन में सुर राई, ताको चुका ही बतावंदे ॥
ऐसे मूढ़ हैं गंवार, जरा समझना सार,
आपत्ति दे पर तार ताको दुषण लगावँदे ॥
मुखों बोलते निधड़क, आगे निकलजा उमड़क,
उलटी पकड़ लई खड़ग, घात आपणी करावंदे ॥
दीपचन्द सुनो यार, काहनु चकदेहो भार,
आगे बनेगी लाचार, सतगुरु समझावंदे ॥ ३ ॥

करत असातना तीर्थंकरों की जोन लोग,
च्यार गति चोहटे में तड़फ मरत है।
करत असातना ते जोन लोग गुरु के री,
च्यार गति चक्र वाल करत फिरत है ॥
तिनकी संतान आगे मुंढवी मुडायो पिन
जांके नाम कूर मांग पेट को भरत है ॥
दीपचन्द युं पुकारे, अजे समझ निकारे,
दया धर्म जो बिडारे अन्त नर्क ही पड़त है ॥ ४ ॥

जीव के बचाये मांही कहत अट्ठारे पाप,
तीन को सूत्र मांहि मूर्ख बखाणिये ॥
जीव के बचाये मांही लागत अट्ठारे पाप,
जीव घात मांही ताते धर्म पहचानिये ॥
जहां दिन होय तिहां रात्रि जरूर नांही,
जहां निशि होय तिहां दिवस न मानिये ॥

दीपचन्द युं पुकारे अजे समझ निकारे,
जित होत सीत ठाम तित पावक न मानिये ॥५॥

॥ मनहर छंद ॥

वैठ सभा उपदेश सुनावत, जीव की घात का त्याग करावे, जो कोई जीव होवे पग हेटे ताही तो मौन करी मरवावे। गउवां की शाला के आग लगी, करुणाकर मानव आय छुडावे दीपचन्द कहे पांचमें काल में तिनको, पिन एकान्त पाप बतावे ॥ ६ ॥ एक समय च्यार जने चाले है करन धन, तामें तीन अनजान, एक जानकार मानिये, सुनो भाई गल, आगे है किंपाक फल, जो कोई चाखे स्वाद ताको, मरण पिछानिये, आगे फल हैं अनेक भला तांको रही कौन टेक तामें नर एक फल खाय मर्यो जानिये, दीपचन्द वो ही धूर्त, उना पकड़ लिया तुरत, कूट कर दिया दुरुस्त, कह्यो तब ना बतायो अब रसना कटानिये ॥ ७ ॥

॥ इति सम्पूर्ण ॥

## ॥ गुरूजी मैं तो प्रबल हारी गुरूजी ॥

॥ नं० २० ॥

लाख चोरासी जन्म किया;
मैं तो फिर फिर उमर गुजारी।
गुरुदेव कृपा करी मोपर; काढ़ लियो करतारी ॥
श्री गुरु मैं तो पर बलिहारी ॥ गुरू० ॥ १ ॥

गुरु दीपक गुरु चांदनो कहिये, गुरु बिन घोर अंधारी।
गुरु सम और नहीं जग में, कोई
गुरु मुझ प्राण आधारी ॥ श्री गुरु। २।
जीव अजीव को भेद बतायो, भर्म जंजाल वीडारी।
समकित रत्न अमृत मुझ पायो।
मेट दई तीस सारी ॥ श्री गुरु० ॥ ३।
संकट कोटि विघन अति भारी, और अनेक बीमारी।
विष प्याला अमृत होय प्रगमें
जो कृपा गुरु थारी ॥ श्री गुरु० ॥ ४॥
तृष्णा रूप बेल अति भारी, गुरु के वचन तलवारी।
अष्ट कर्म चूर्ण को मुदगर,
जाने बहु संसारी ॥ श्री गुरु० ॥ ५॥
इत्यादिक गुण हैं बहुतेरे, कहत न आवे पारी।
सुर नर जीभ क्रोड़ कर गावे,
तो ही न आवे शुमारी ॥ श्री गुरु० ॥ ६॥
श्री श्री जीवणरामजी गुरु मुझ, दीपचन्द सुखकारी।
कुमुदनी शशि सु जिम प्रीत,
त्यों मुझ प्रीति तुम्हारी ॥ श्री गुरु० ॥ ७॥

॥ इति ॥

## ॥ अषाढ़ भूत मुनि को पंच ढालीयो लिख्यते ॥

॥ नं० २१ ॥

॥ दोहा ॥

श्री जिनराज प्रकाशियो, सम्यक्त्व जग में सार।
बिन सम्यक्त्व यह जीवड़ा, कदे न होवे पार ॥ १ ॥

सम्यक्त्व जग में दोहिलो, सुन जो सहु नरवीर।
इनमें शंका है नहीं, भाख गये महावीर ॥ २ ॥

क्षै उपशम थी पामीये, सम्यक्त्व रतन अमोल।
गांठ ज्यों कसके बांधियो, मत कोई दीजो खोल ॥ ३ ॥

दर्शन परिषह बीस मों, भाख गये भगवंत।
हीन पुन्नी जो जगत में, गिर पड़े जीव अनन्त ॥ ४ ॥

अषाढ़ भूत आदिक मुनि, नहीं रह्या दिल कंत।
चेला आ समझाविया, सुनजो ते विरतंत ॥ ५ ॥

॥ ढाल ॥१॥

मैं कर जोड़ी वीनवूं जी, वंदू मन वच काय ॥ ए देशी ॥
परम वैरागी जानिये जी, अषाढ़ भूत मुनिराय।
तप जप करणी अति करेजी, पाले जीव छै काय ॥
मुनीश्वर धन धन ते अणगार ॥ १ ॥

पांच महाव्रत पालतेजी, संजम सत्रह प्रकार।
बारा भेदी तप तपेजी, सहे परिषह सार ॥ मुनि० ॥ २ ॥

दोष बयांलीस टालकेजी लेवे सूझतो आहार।
भव जीवां को तारताजी, गाम नगर विहार ॥ मुनि० ॥ ३ ॥

शिष्य घणा छै नेहनाजी, विनेवंत सुखदाय।
अषाढ़ भूत मुनिंद ने जी, आचार्ज पद पाये ॥ मुनि० ४ ॥

जैन धर्म दीपावताजी, मिथ्या तिमिर नसाय।
मिथ्याती आवे नहीं जी, सन्मुख तेहने काम ॥ मुनि० ५ ॥

एक दिन कर्म संजोग श्री जी देवलोक जो एह।
किंवा छै किंवा नहीं जी, मन में उपनो संदेह॥
चतुर नर कर्म तणी गति एह ॥ ६ ॥

तीर्थंकर चक्री बली जी, बासुदेव बलदेव।
किंवा छै किंवा नहीं जी यह नहीं रह्या कछु भेव ॥ चतुर ७ ॥

मोक्ष अने बली नारकी जी, अथवा महा विदेह।
देवलोके जावे नहीं जी, किंवा जावे तेह ॥ चतुर ॥ ८ ॥

इम करता दिन के तलांजी, मन संशय अपार।
रात दिवस चिंता रहे जी, छे यह कौन प्रकार ॥ चतुर ॥ ९ ॥

इक चेला गुरु देवनाजी, तपस्या वंत अपार।
जानी असारता देहनी जी कीधा तीन संथार ॥चतुर ॥ १० ॥

गुरु आवी चेला कने जी, बोले ऐम जबान।
तूं चेला मुझ बाहलाजी, बात सुणो धर कान ॥चतुर ॥ ११ ॥

तूं तपसी अति मोटका जी, होसी देव सताव।
आलस तो करजो मती जी, दीजो मोह जवाव ॥ चतुर १२ ॥

दोय तीन बार कही जी चेलां को यह हाल।
आयुष्य कर्म पूरो करीजी, साधु जी कर गये काल॥ च० १३ ॥

खबर न दीधी देवता जी, रच गयो भोग मंझार।
गुरु चिंता करे आकरी जी हुयो कवण प्रकार ॥ चतुर १४ ॥

अषाढ़ भूत मुनिंदना जी, दूजा चेला सार।
द्रव्य आदिक जानी करीजी कीधा तीन संथार ॥ च० १५ ॥

गुरु आवी ने इम कहेजी, पूर्व नी परे जोय।
कीधी बहुत तगीदना जी, खबर न दीधी सोय ॥ च० १६ ॥

तीन वार इमही हुआजी, गुरु कहे वार जी वार।
खबर न दीधी केहनेजी, राच रह्या भोग मंझार॥ च० १७॥
छोटा चेला एकदा जी, कीधा तीन संथार।
गुरु आवी ने इम कहेजी, ते सुणजो विस्तार॥ चतुर १८॥

## ॥ दोहा ॥

तूं चेला मुझ वाहला, तेरी मेरी प्रीति।
तो मुझने आवी कहे, तो पाऊं प्रतीति॥ १॥
जो तू होवे देवता तो कहजे मुझ ने आय।
और काम करजो मती, जेज न करजो काय॥ २॥

## ॥ ढाल ॥

श्रेणिक राय, हुं रे अनाथी निर्ग्रन्थ॥ ए देसी॥

ज्यो तूं होवे देवता, तो कहिये मुझने आय।
आलस तो करजो मती, जेज न करजो काय॥
चतुर नर सुण तू यह विरतंत॥ १॥
तीन शिष्य आगे हुया रे कर गया ते संथार।
उत्तर तो दीधो नहीं रे, संशय एह अपार॥ च०॥ २॥
तूं चेला मुझ वाहिलो रे तुम सम और न कोय।
दीजो खबर सताव ही रे, गुरु सम और न कोय। च० ३॥
पूर्व चेला जे हमारे, मैं कह्यो वारंवार।
स्वार्थ सहु को सगोरे, कीन ही न लिधी मोरी सार॥ च.४॥
पर उपकार नर जे करे रे तांको शूरा नाम।
दीजो सहाय मुझको भला रे तो पाऊं विश्राम॥ च० ५॥

तुझ संग मेरी प्रीतड़ी रे जैसे जल में मीन।
कर तूं बचन कबूल ही रहे, आवे मोहे यकीन ॥ च० ६ ॥

वचन ले चेला तणा जी मन में हुवा खुशहाल।
आऊ करम पूरण करी रे, साधु जी कर गये काल ॥ च. ७ ॥

देवलोक में ऊपना रे, हो रह्या जै जै कार।
मादल मस्तक फुट रह्या रे, नाटक नो धुंकार ॥ च० ॥ ८ ॥

देवी विविध प्रकार नी रे, सुर मन मोहन हार।
हाथ जोड़ आगे खड़ी जी, करती विनय अपार ॥ च. ९ ॥

रतन जड़त छे आंगना रे मनीये में जड़त अवास।
रात दिवस तिहां कोई नहीं रे, रतन तणा प्रकाश ॥ च. १० ॥

बाग बगीचा बावडी रे, चले फुंवारा सार।
चहूं दिशि बाड़ी खिल रही रे कुमत नाम ही कार ॥ च० ११ ॥

टूटी पिछली प्रितड़ी रे, नवला नेह अपार।
मन वांछित आवी मिल्या रे, भोग सुख संसार ॥ च० १२ ॥

अषाढ़ भूत मुनि चिन्तवे रे, यह सब बात खराब।
देव लोक होता सही रे क्यूं नहीं देता जवाब ॥ च० ॥ १३ ॥

अषाढ़ भूत मन चिन्तवे रे, नहीं मोक्ष देवलोक।
निश्चय नहीं यह नार की रे. सगली बात ही फोक ॥ च. १४

एम विचारी उठिया रे, छोड्यो संजम भार।
घर जाइ भोगू सही रे, मन वंछित सुख सार ॥ च. १५ ॥

एता दिवस गमाविया रे, सह्या कष्ट अनेक।
सुख छोड्या संसार ना रे, काज न सुधर्यो एक ॥ च. १६ ॥

ढाल कही ए दूसरी रे, छोड्यो संयम भार।
आगे जो कुछ वरतिया रे, ते सुनजो नरनार॥ च० ॥१७॥

॥ इति ॥

॥ दोहा ॥

आसन कम्पो देव नो, गुरु चाल्यो तीणवार।
देव विचारे दिल विषे यह छे कौन विचार।
अवधि ज्ञान प्रजुं जीयो, देखो गुरु नो हाल।
अहो कर्म गति जीवनी, चहुं दिशि करे बेहाल॥ २ ॥

॥ इति ॥

॥ ढाल ॥ ३ ॥

आई आई कर्म बीटमवणा ॥ ऐ देशी ॥
कर्म नी गत बांकड़ी ॥
देव विचारे दिल विषे, हुयो कवण प्रकारो रे।
आचार्ज चढ़ती कला, छोड़ दियो संयम भारो रे॥ कर्म ॥१॥
राह था नर जो गिर पड़ा, अब राणी सूं आसोरे।
जे पवने गिरवर उडे, रूई केम ठहरास्यो रे॥ कर्म० ॥२॥
मुझ ऊपर उपकार तो, कीधो यो इन भारी रे।
जो समझाऊं इन समय, तो मैं देव मुरारी रे॥ कर्म ॥ ३ ॥
देव आयो तब ही वहां, वेके करे ते बारो रे।
रचना कीधी देव ने, नाटक विविध प्रकारो रे॥ कर्म ॥ ४

सभछैनी अप्सरा तान वाजित्र सारो रे।
नाटक नी छवि अति घणी, गावे राग विचारो रे ॥ कर्म ॥५॥

नाच करे अति शोभतो, उठ रह्यो छनकारो रे।
श्रुत इन्द्री सुख ऊपजे, द्रग इन्द्री मनुहारो रे ॥ कर्म ॥ ६ ॥

सुगंधी कीधी अति घनी घ्रान इन्द्री सुखकारी रे।
फर्स विछायो अति चीकनो, फर्स इन्द्री ने प्यारो रे ॥क० ७ ॥

गौर वर्ण अति गौरजा, मृग नैनी पिक वैनी रे।
तन चमकत जिम दामिनी, इत्यादिक वर गहनी रे ॥ कर्म८ ॥

आषाढ़ भूत मुनि आवता: देखे नाटक तीवारो रे।
पलक एक जोवा कारणे ठहर गये तीन वारो रे ॥ कर्म ९ ॥

षट मासे लग जोइया, नाटक सुख अपारो रे।
देव करे अब पारखा, दया माता अति सारो रे ॥ कर्म १० ॥

छै बालक वैक्रय कीना, गहना वस्त्र सारो रे।
आवी ने वंदना करी, साता पूछे तिवारो रे ॥ कर्म ११ ॥

कहे केहना बालक छो, कुण २ थारा नामो रे।
हम केना माय वापना, छै काया हम नामो रे ॥ कर्म १२ ॥

पृथ्वी अप तेऊ काय जो वाऊ बनास्पती जानो रे।
छठी सो तस काय छै, एह भगवंत जषानो रे ॥ कर्म १३ ॥

म्हें दया पाली अति घणी, गुरु तो एम विचारे रे।
मैं घर जाऊं आपने; लक्ष्मी नहीं कुछ माहरे रे ॥ कर्म १४ ॥

मैं अब एहने मार सुं लेसूं गहिनो आपो रे।
नर्क स्वर्ग छै नहीं, केह ने लागसी पापो रे ॥ कर्म १५ ॥

एम बिचारी ने सही, मार दीया निरधारो रे।
गहिना घाल्या पातरे, दया न रही लगारो ॥ कर्म १६ ॥

चेला मन में चिंतवे, गुरु कीधो अकाजो रे।
तो पिन अब समझावस्युं जो कुछ इनमें लाजीरे ॥ कर्म१७ ॥

साधवी रूप किधा वली, बांधी चूंड़ा सारो रे।
नवसर हार छै गल विषे झांझर तणा छणकारो रे ॥कर्म१८॥

कर कंकण अति शोभता, आरसी में मुख जोवे रे।
झीणा वस्त्र ओढ़ने, चालती मति सोहे रे ॥ कर्म ॥ १६ ॥

साधु कहे सुन आर्जा एह क्या कीधो कर्मों रे।
भेष लजाया पापनी लज्जा गई नहीं सर्मो रे ॥ कर्म २० ॥

सो भाखे सुन स्वामीजी, गिर बलती सब देखे रे।
पैर तले बले आग जो, तांको कोई ना पेखे रे ॥ कर्म २१ ॥

गहिना पातर सुं भरा, अजु करे चतुराई रे।
अवरां अवगुण पेखतां शर्म ना चित्त में आई रे ॥कर्म २२॥

एम सुनी आगे हुवा, दिल में एम विचारे रे।
मुझ बातां किम जानतां एह छै कवन प्रकारोरे ॥ कर्म२३ ॥

ढ़ाल भली यह तीसरी, दया न रही लगारो रे।
किन विध समझावे सही, ते सुणजो विस्तारो रे ॥ कर्म २४ ॥

॥ इति ढ़ाल तीसरी समाप्त ॥

॥ दोहा ॥

साधवी रूप दूरो कियो; कियो श्रावकां रूप।
नगरी रच दीनी तिहां शुद्र अधिक सरूप ॥ १ ॥

हाट भरी बहु माल से, श्रावक शुद्ध आचार।
देखी साधु आवता, होगया जै जै कार ॥ २ ॥

॥ इति ॥

## ॥ ढाल चौथी ॥

अरणक मुनिवर चाल्या गोचरी ॥ ए देसी ॥

श्रावक देखी उठी सामठा आया गुरु ने पासेजी।
हाथ जोड़ी ने वन्दना अति करे, बोले वचन अभिरामोजी ॥
पूज्य पधारो नगरी हम तणी ॥ १ ॥

कीधी कृपा हो हम पर अति घणी,
धन दिवस आज जानो जी।
दर्शन दीठा हो हम सुख उपजे,
गुरु सम कौन जहानो जी ॥ पू० ॥ २ ॥

आगे लेई ने तब तो चालिया, आया मध्य बाजारो जी।
श्रावक देखी ने आया चौपरो, चौपरे
घेर लियो तिवारो जी ॥ पू० ॥ ३ ॥

गुरुजी वन्दना हमनी मानिये, पग फरसन मुझ आसो जी।
बिनती अब हमारी मानिये,
पुगे दिल नी आसोजी ॥ पू० ॥ ४ ॥

चांवल, दाल यह रोटी छे खरी, लाडू ने वली पेड़ा जी।
पानी धोवन सूजता देखलो,
कीजो पार तो बेड़ा जी ॥ पू० ॥ ५ ॥
विवध प्रकारे भोजन सूजता, जल्दी पात्र कीजो जी।

कीजे कृपा गुरुजी हम पर,
अब तो देर न कीजे जी ॥ पू० ॥ ६ ॥

मौन करीने आगे चालीया फिर कहे श्रावक लारोजी ।
इम किम जावो गुरुजी इन समय,
शुद्ध आहार मुझ तारोजी ॥ पू० ॥ ७ ॥

गुरुजी तो श्रावक ने कहे, हमरे चाहना न कोई जी ।
श्रावक तब तो मार्ग रोकिया,
आडा हुवा सोई जी ॥ पू० ॥ ८ ॥

हाथ जोड़ी श्रावक इम कहे, सुन स्वामी मुझ ऐमो जी ।
आहार, पानी बिन बहराव ने,
आहार करन मुझ नेमोजी ॥ पू० ॥ ९ ॥

हमरे आहारनी खपत तो छे नहीं तुम श्रावक गुणवन्ताजी ।
ऐसा हठ ना साधु को कीजिये,
तुम श्रावक हठवन्ता जी ॥ पू० ॥ १० ॥

बोले श्रावक सुनिये साधुजी, सो वातां की एको जी ।
आहार दिये बिन जावा नहीं देऊं
हमरी ए हीज टेको जी ॥ पू० ॥ ११ ॥

तुम तो श्रावक हठीया छो घणा ऐसी वात न कीजो जी ।
हमरे आहार नी खपत तो छै नहीं,
इम किम आहार को दीजोजी ॥ पू० ॥ १२ ॥

हम तो साधुजी दीठा छे घणा, तुम सम अवर न कोई जी ।

झोली खोलो पातरा की,
जेज न करो अब कोई जी ॥ पू० ॥ १३ ॥

श्रावक आई ने झोली खोसली, खोल दई तीन बारो रे।
देखी गहणा तिस में कीमती,
यह छै कौन प्रकारो रे ॥ पू० ॥ १४ ॥

देखी गहणा तब तो सामठा, देखे लोक अपारा जी।
माय बाप छहुं बालना,
आय गया तिन बारो जी ॥ पू० ॥ १५ ॥

बालक हमरे जल्दी बताय दो, कठे लखोया छाना जी।
गहना यह तो छहुं वालना,
यह तो हमने पहचानाजी ॥
गहना कठा से गुरुजी लावीया ॥ १६ ॥

है गा जीवत के मुया सही, देवो ना जल्दी बताई जी।
मोटा अकारज यह तेने किया.
पर भव ना डर नांही जी ॥ गहिना ॥ १७ ॥

गहिना पतो ~~सामड़ा~~; हमने नहीं कछु चायो जी। जालो
बालक हमरो दिये बिन तुमेकों-
नहीं कित जावा देवों जी ॥ गहिना ॥ १८ ॥

कुरले अब तो म्हारा कालजा, जान लवा पर आई रे।
रावले तुमको जल्दी ले चलूं.
नहीं तर दीजो बताई रे ॥ गहिना ॥ १९ ॥

हाहाकार तो वहां हो रयो, अषाढ़ भूत अति लाजो जी।
अब तो शरणा श्री अरिहन्त ना,
और न कोई सहाजो जी ॥ गहिना ॥ २० ।

चौथी ढाल में ऐसा गाविया, अषाढ़ भूत उदासो जो।
देवता तब तो मन में हर्षीया,
गुरु समझन नी आसो जी ॥ गहिना ॥ २१ ॥

॥ इति चौथी ढाल सम्पूर्ण ॥

॥ दोहा ॥

अषाढ़ भूत मुनिंद ने, आई लाज अपार।
जो धरती अब फाट जाय तो जाऊं संहार ॥ १ ॥

मोटा अकारज में किया दिया बाल छै मार।
अब तो जोर ना को चले, शरणा छे मुझ चार ॥२॥

देव विचारे मन विषे लज्या छै गुरु मांही।
तो समझाऊं पहने, आणूं मारग मांही । ३ ॥

माया सर्व समेटने, कियो साधु नो रूप।
आगे आवी संचरो, योवनवंत अनूप ॥ ४ ॥

कहो साधु जी कहां चले, क्या देखा मार्ग मांही।
पलक पक नाटक जोइया, समझूं छुं दिल मांही ॥ ५ ॥

॥ इति ॥

## ॥ ढाल पांचवीं ॥

सीता सुंदरी रे, मानस लोक मंझार ॥ ए देशी ॥

पलक कह्यो किन कारणे रे, नाटक तो छै मास ।
देखो सूरज मांडलो रे, चित्त में कीजे विश्वास ॥
चतुर नर सम्यक्त्व दृढ़ कर धार ॥ १ ॥

देवलोके हूं ऊपनारे, महा रमणीक विमान ।
सुख कहूं मैं केतला रे, कहि ना सकूं जबान ॥ चतुर ॥ २ ॥

तीर्थंकर चक्री बली रे, वासुदेव बलदेव ।
इनमें शंका छै नहीं रे, भाख गये जिनदेव ॥ चतुर ॥ ३ ॥

मैं चेलो छुं आपनो रे, संजम पाली सार ।
देवलोक मां उपना रे, लीजो सांची धार ॥ चतुर ॥ ४ ॥

नाटक एक ही वीच में रे, वर्ष तो दोय हजार ।
बीते छै देवलोक में रे, चित्त में लीजो विचार ॥ चतुर ॥ ५ ॥

झूठा नाटक जोड़या जी, बीत गये छै मास ।
पलक कहो खुद मुख थकी जी, दिल में एम विश्वास ॥ च. ६ ॥

में रचना कीधी सवजी, जो कुछ बरती तमाम ।
बालक आदिक मैं कियाजी, तुम समझावन काम ॥ च० ॥ ७ ॥

संजम पालो सायतोजी, टालो सम्यक्त्व दोष ।
कर्म खपावी ने सहुंजी, अब तो जावो मोक्ष ॥ च. ॥ ८ ॥

दृढ़ ताई कीधी घणी रे, कीधा बहु उपकार।
इम समभावी ने सही जी, चल गया स्वर्ग मंझार ॥ च. ९ ॥

अषाढ़ भूत मुनिंद तो जी, पाले संजम भार।
चित्त चोखे अति निर्मलो जी, पाले निर अतिचार ॥ च १० ॥

अन्त समय अनशन करी जी करी आलोयणा सार ।
कर्म खपावी ने सहुजी, पहुंचे मुक्ति मंझार ॥ चतुर ११ ॥

इम दृढ़ताई जो करे, सहे परिषह अपार।
कर्म खपावी ने सही रे, तिर जासी संसार ॥ चतुर १२ ॥

उतराध्ययन में चालिया रे कथा मांही अधिकार।
अधिका ओछा जे कह्या रे लीजो सुघड़ सुधार ॥ च. १३ ॥

अधिका ओछा जे कह्या रे मिच्छामि दुक्कडं मोय।
निज आतम ने निंदता रे, चेतन निर्मल होय ॥ चतुर १४ ॥

सम्वत् उन्नीसो पचावने रे, मास ज्येष्ठ जो जान।
शुक्ल पक्ष वली पंचमी रे, कीधा एम वखान ॥ चतुर १५ ॥

सदा सिंघ वाले विषे रे, एह कह्यो अधिकार।
मुनि दीपचन्द इन पर कहे रे, सुनजो सहु नरनार ॥
॥ चतुर ॥ १६ ॥

॥ इति अषाढ़ भूत मुनि को पंच ढालियो समाप्त ॥

# तीर्थंकर गोत्र के दोहे लिख्यते ॥ नं० २२ ॥

॥ दोहा ॥

अरिहंत सिद्ध सूत्र गुरु, थेवर पंचम नाम।
बहु सुत्री तप धारी को, करे बहुत गुण ग्राम ॥ १ ॥

ज्ञान उपर उपयोग दे, समगत सुध आराध।
विनय करे अति भाव युक्त,पडिकमणा सुध आराध ॥२॥

पचक्खाण व्रत जो करी, पाले निर अतिचार।
उत्कृष्ट भाव से जाणिये, बोल बारमा सार ॥ ३ ॥

~~चित्त लावे~~ भाव वैरागता, धर्म शुक्ल दे ध्यान।
तपस्या करता आ करी,अभय सुपात्र दान ॥ ४ ॥

वियाबच दस भेदनी, करे भावयुक्त कोय।
पाप कटे जब तेहना, बोल १६ मा जोय ॥ ५ ॥

छै काया के जीव को, सुख उपजावे कोय।
गुरु आदिक कारज विषे चित्त समाधि होय ॥ ६ ॥

पूरव ज्ञान चितारतां, नया नया भणे कोय।
सूत्र नी भगती करे, बोल १६ मां जोय ॥ ७ ॥

जिन मार्ग दीपावतां देवे मिथ्यात उड़ाय।
बीस बोल यह जानिये, सूत्र ज्ञाता मांय ॥ ८ ॥

बीस बोल आराधतां, भावे उकिट्ठ उद्योत।
कर्म तनी कोड़ी करे, बंधे तीर्थंकर गोत ॥ ९ ॥

फौज एहनी अति घणी, कहतां हो किम पावे पार।
घेरायो छुं इन विषे प्रभु कीजे हो,
अब मोरी सार ॥ श्री मं० ॥ १२ ॥

इन जग लूंट्या अति घणा कीधा हो, कीधा कैद निगोद।
तिण तोरे शरणे हूं आवियो मुझ मन हो,
मुझ मन एही प्रमोद ॥ श्री मं० ॥ १३ ॥

कोई सिमरे ब्रह्मा भणी, कोई गणपति हो, सिमरे महेश।
हुं तो सिमरूं श्री अरिहन्त ने, प्रभु दीजे हो,
मोहे दरशण हमेश ॥ श्री मं ॥ १४ ॥

आप विराजो विदेह में, मैं तो हो, मैं तो इण भरत को पाय।
आंतर पड़िया छे घणा, तुम दरसण हो,
किम करूँ हिव आय ॥ श्री मं० ॥ १५ ॥

तिण कारण इण भरत में, करसूं हो. करसूं आलोवणा सार।
श्री अरिहन्त ने आगले, छुटे हो,
छुटे मोह गंवार ॥ श्री मं० ॥ १६ ॥

इण भव परभव ने विषे जो मैं सेया हो, कोई पाप अठार।
ते मुझ मिच्छामि दुक्कडं, अनंती हो,
अनन्ती वार धिक्कार ॥ श्री मं० ॥ १७ ॥

ज्ञान अने दरशण विषे चारित्र ज हो,
एह रतन ज सार।
जो मे एह विराधिया हो जो हो,
मिच्छा दुष्कृत कार ॥ श्री मं. ॥ १८ ॥

वचन कथन तो छै घणा कहतां हो; किम आवे पार ।
थोड़ा में समझो घणा दीजो हो,
मुझ मोहनी टार ॥ श्री मं० ॥ १६ ॥

श्री श्री जीवणरामजी मुझ गुरु,
मुझ गुरु हो, पंडित दत्त ।
चौथे आरे की तरह, करनी हो,
करनी कीधी प्रत्यक्ष ॥ श्री मं० ॥ २० ॥

उगनीसो चौसठ चैत में सुकलज हो द्वितीय तेरस रूप ।
दीपचन्द मुनि विनवे दीजो हो,
मुझ ज्ञान अनूप ॥ श्री मं० ॥ २१ ॥

॥ इति ॥

## श्री गुरू महाराज श्री जीवणरामजी महाराज के गुणगान लिख्यते ॥ नं० २४ ॥

॥ दोहा ॥

श्री जिन मार्ग के बीच में, उत्तम पुरुष अपार ।
गुरु जीवणराम सम जगत में, दीसे छै दो चार ॥ १ ॥

गुरु दीपक गुरु चांदणो, गुरु विन घोर अंधार ।
पलक न विसरूं गुरु भणी, गुरु मुझ प्राण आधार ॥२॥

॥ इति ॥

॥ ढाल ॥

श्री गुरु भव के पार लगाये ॥ प अंचली ॥

जंबु द्वीप के भरत खेत्र में नगरी नोहर सुहाये।
उत्तम कुल अवतार लियो है,
जै जै शब्द कराये ॥ श्री गुरु ॥ १ ॥

धन देश अरु धन नगर है, धन जिनके घर जाये।
जोबन में जब संयम लीधा,
वैराग्य मन भाये ॥ श्री गुरु ॥ २ ॥

गुरु श्री गंगारामजी उनके, शांति रूप कहाये।
शिष्य जीवणरामजी जिनके,
देश देश प्रगटाये ॥ श्री गुरु ॥ ३ ॥

समिति गुप्ति व्रत जिन पाला, आचार्ज पद पाये।
क्षमा आदिक गुण हैं जिनके घट,
निश दिन भजन कराये ॥ श्री गुरु ॥ ४ ॥

करे व्याख्यान परिषदा मांही संशय दूर कराये।
मिथ्या दृष्टि बात न समझे,
भव सागर को वधाये ॥ श्री गुरु ॥ ५ ॥

गंभीर वचन जब मुख प्रकाशे, अमृत रस वरसाये।
भव्य जीव सुन साता पावे,
ज्युं शक्कर दूध पिलाये ॥ श्री गुरु ॥ ६ ॥

तल्लालिन संजम बिच रहते, जिनवर वचन सुहाये।
सूक्ष्म ज्ञान का अमल छकीने,
आतम ध्यान लगाये ॥ श्री गुरु ॥ ७ ॥

ब्रह्मचारी जग में अति मोटे, पाले जीव छै काये।
मुक्ति पंथ को साध रहे हैं,
निश दिन वंदु पाये ॥ श्री गुरु ॥ ८ ॥

देश देश में विचरे मुनिवर भव जीव पार लगाये।
दीपचन्द कहे कर जोड़ के.
श्री गुरु मुझ मन भाये ॥ श्री गुरु भव के पार लगाये ॥ ६ ॥

॥ इति ॥

## ॥ अथ आठों मदों का निषेध ॥ न० २५ ॥

भविक जन चेतजो मद आठों निवारो रे ॥ ए अंचली ॥

श्री जिनराज परूपियो रे, भव्य जीवां के काज।
आठों मद तुम मत करोरे,
जो चावो शिवराज ॥ भविक ॥ १ ॥

जाति मद तुम मत करो रे, उत्तराध्ययन निहाल।
मुक्तिगया उत्तम प्राणियाजी,
हरकेशी चांडाल ॥ भविक ॥ २ ॥

दूजा मद तुम मत करो रे, नहीं जिन मार्ग रीत।
जो करसी दूजा मद ने वे तो,
पावेंगे कुल विपरीत ॥ भविक ॥ ३ ॥

मेता रज मुनीश्वर रे, अर्जुन माली जान।
चित्त आदिक मुनीश्वर रे,
पामे पद निरवाण ॥ भविक ॥ ४ ॥

करकंडू मुक्ति गया रे, उत्तराध्ययन बखाण।
जाति कुल मद जो करे रे,
थोतो जिन मार्ग अजाण ॥ भविक ॥ ५ ॥

बल मद तीजा जाणिये रे, रावण आदिक अपार।
संभूम ब्रह्मदत्त जाणिये रे,
थे तो पहुंचे नरक मंझार ॥ भविक ॥ ६ ॥

रूप तणा मद न करो रे, चतुर्थ चक्री जान।
दुःख सह्या तिन मोटका रे,
सोलह रोग प्रमाण ॥ भविक ॥ ७ ॥

तप मद तो न कीजिये रे, कुल बालु व दृष्टांत।
दीपायण आदिक जाणिये रे,
मद करी क्रोध दिपंता ॥ भविक ॥ ८ ॥

गर्व न कीजे लाभ का रे, एम कह्यो जगदीश।
लाभ थया किन जीव ने,
तुम मत करो ईर्षा रीश ॥ भविक ॥ ९ ॥

पंडित हु जग बीच में रे, मो सम और न कोय।
कंठ कला बखाण की रे,
बुद्धि बल मुझ जोय ॥ भविक ॥ १० ॥

आचारज श्री काल का रे, सागर गर्व करेव।
भरी सभा में बैठके रे,
सीख दई गुरुदेव ॥ भविक ॥ ११ ॥

चौदह पूर्व का भणया रे, गर्व करे नहीं कोय।
सुतर मद नर जो करे भाई,
हीन बुद्धि तसु होय ॥ भविक ॥ १२ ॥

शिवदास नरेश्वर जाणिये रे, पदम पुराण विचार।
ईश्वर मद के कारणे रे,
पायो दुःख अपार ॥ भविक ॥ १३ ॥

निंदा करतां पारकी रे, आवे तुरत गुमान।
तेहुरा बोलां का धणी रे,
बंधे कर्म अज्ञान ॥ भविक ॥ १४ ॥

सिमरो नव विध पंच पदा रे, मंगलिक होय हमेश।
वैसाख वदी द्वादशी रे, आतम ने उपदेश ॥ १५ ॥

## वार्ता

ऊपर लिखे गये तेरह बोल उनको वार्ता रूप में समझाने के लिए लिखे जाते हैं:—

१ बुधवंत नहीं, २ धर्म का प्यारा नहीं, ३ धनवन्त नहीं, ४ जात का निर्मल नहीं. ५ शूरवीर नहीं, ६दयादान का दातार नहीं ७ रूपवन्त नहीं, ८पंडित नहीं, ९बहु सूत्री नहीं, १० सुभागवन्त नहीं, ११ सर्व मिथ्यात्व गया नहीं, १२ सदा काल भलीमति आई नहीं, १३ तपसी नहीं।

॥ इति ॥

## ॥ अथ जिनदेव देव पाके दूजा न ध्यावंदे वे ॥ चाल पंजाबी ॥ नं० २६ ॥

जिनदेव देव पाके दूजा न ध्यावंदे वे।
कोई अमृत फल को पाके, क्यूं अर्क चबावंदे वे ॥ जि० ॥१॥

जिस कल्पवृक्ष हथ आया, वोरिंड न चबावंदे वे ।
कोई समकित धर्म को पाके, मिथ्या न गावंदे वे ॥ जि० ॥२॥

जिन इक्खु रस छिक पीता, क्यूं कड़ब चबावंदे वे ।
कोई राजपथ पाके, ओजड़ न जावंदे वे ॥ जिन० ॥ ३ ॥

जो क्षीरोदधि पर वसते, क्यूं कूप खुदावंदे वे ।
जिन गंगा जल शुद्ध पाया, छपड़ी न चावंदे वे ॥ जिन० ॥४॥

जिस रतन चिन्तामणि पाया, क्यूं रोड़ उठावंदे वे ।
कोई दया धर्म को पाके, हिंसा न चावंदे वे ॥ जि० ॥ ५ ॥

जो रतन महल वीच वसते, छपरी न चावंदे वे ।
कोई गज असवारी पाके, खच्चर न चावंदे वे ॥ जि० ॥ ६ ॥

जिन दीपचंद मन भाया, मगसिर सुनावंदे वे ।
भादोड़ शहर वीच गाया, भव्य जीव हर्षावंदे वे । जि० ॥७॥

॥ इति ॥

## ॥ कर्म बांधने का निषेध ॥ नं० २७ ॥

॥ कीधा कर्म नहीं छुटिये ॥ ए चाल ॥

पाप करी ने जीवड़ा, उपजे नरक में जाय ॥ लाल रे ॥
छेदन भेदन वेदना; कर्म तने वस थाय ॥ लाल रे ॥
कर्म कोई मत बांधियो ॥ ए अंचली ॥ १ ॥

परमाधामी देवता, मार मार करे सोय ॥ लाल रे ॥
ते सुण थरहर कम्पवे, छोड़ावे हिव कोय ॥लालरे॥ क० ॥२॥

करुणा स्वर से रोवता. मारे जब यमराज ॥ लाल रे ॥
कहे मैं शरणो हूं ताहरी, मत मारो महाराज ॥लालरे॥क०॥३॥

रे पापी समझो नहीं, देवे चपेटा नी मार ॥ लाल रे ॥
लात घमुका कूटवे, दे मुद्गर नी मार ॥ लालरे ॥ क० ॥ ४ ॥
डूंगरी जितनी आग में, बाले पापी जीव ॥ लाल रे ॥
तड़फ २ कर उबले, पाडे अघकी रीव ॥ लाल रे ॥ क० ॥ ५ ॥
तांबा शीशा लोह ना, रस करी पावे सोय ॥ लाल रे ॥
मुखड़ा बल २ जावता, पछतावे तब सोय ॥ लालरे ॥ क० ॥६॥
सिंह बिच्छू ने चीतरा, लवला सांपज खाय ॥ लाल रे ॥
कर्म कमाये आपने, तेहना फलहिवपाय ॥ लालरे ॥ क० ॥७॥
असीपत्र रूंख ते, बांधे तेहना पाय ॥ लाल रे ॥
छुरा पकड़कर हाथमें, खाल उतारेला हे ॥ लाल रे ॥ क० ॥८॥
वैतरणी में डोबवे, कल कल करता नीर ॥ लाल रे ॥
अणगलपाणी नहावीयो, अणगल धोया चीर ॥ ला० ॥ क० ॥९॥
मांस पिड़ तन तेहना, करे आगू में लाल ॥ लाल रे ॥
खवरावे हिव तेहने, मुहड़ा देवे जाल ॥ लाल रे ॥ क. ॥१०॥
रेत जले अति आकरी, कांधे गाड़ा जोय ॥ लाल रे ॥
सबल मार मारे अति, गिर२ पड़ता सोय ॥ ला० ॥ क० ॥११॥
कण कण तोड़ी देहडी, कल कल करता तेल ॥ लाल रे ॥
पकड़ डुबोवे तेहने, रोवे तो मारे सेल ॥ ला. ॥ क० ॥ १२ ॥
कोल्हू में पिड़े सही, खण्ड २ करे सोय ॥ लाल रे ॥
हंस२ कर्मज बांधिया, रोया न छूटे सोय ॥ ला. ॥ क. ॥ १३ ॥
पल सागर ना आउखा, यम कह्यो जिनराज ॥ लाल रे ॥
इमजाणी धर्म आदरो, ना करो कोई अकाज ॥ ला. ॥ क. ॥१४॥
समत उगणीसौ छियासठे, नगर खंडेला मांहि ॥ बाल रे ॥

वीर जिनन्द वखाणियो, नवमा अध्ययन मंझार रे ॥ हुं. वा ॥
क्रोध थकी अधोगति लहे, पावे दुख अपार रे ॥
॥ हुं वारी लाल ॥ क्रोध. ॥ १ ॥

विष बेली जग दूर छै, यह विष बेल हजूर रे ॥ हुं वारी. ॥
रात दिनां जले कालजा, पावे दुख पंडुर रे ॥
॥ हुं वारी लाल ॥ क्रोध. ॥ २ ॥

साधु घणा तपिया हुंता, थापिण क्रोध अथाग रे ॥ हुं वारी ॥
क्रोध तपे परभाव से, चंडकोशिया नाग रे ॥
॥ हुं वारी लाल ॥ क्रोध० ॥ ३ ॥

अचा नामे स्त्री, भोगे भोग संसार रे ॥ हुं वारी लाल ॥
क्रोध करी घरे नीसरी, रेण पड़ी तिण वार रे,
॥ हुं वारी लाल ॥ क्रोध० ॥ ४ ॥

देखी गहणा सामट्टा, स्त्री रूप अपार रे ॥ हुं वारी लाल ॥
चोर आये तब दौड़ के, पकड़ लई तिण वार रे,
॥ हुं वारी लाल ॥ क्रोध० ॥ ५ ॥

दब्र देश में वेचने, ले गया दाम संहार रे, ॥ हु वारी लाल ॥
ते अनार्ज पुरुष ने, छोड़ी बाग मंझार रे,
॥ हु वारी लाल ॥ क्रोध० ॥ ६ ॥

मेवा खातांजी हुई, हो गया लाल शरीर रे ॥ हुं वारी लाल ॥
मस्तक मुंडी तेहना, पाछण सर्व शरीर रे,
॥ हुं वारी लाल ॥ क्रोध० ॥ ७ ।

तेल कड़ाहा उबाल के, ते पिण आई रीस रे ॥ हु वारी लाल ॥
पांव किया उर्ध्व तेहना, नीचे कर दिया शीश रे,
॥ हुं वारी लाल ॥ क्रो० ॥ ८ ॥

पुनः बूंद टपकेती हां, ते ममंई सार रे ॥ हूं वारी लाल ॥
शरीर निचोड्या तेहना, तीन दफा तिण वार रे,
॥ हूं वारी लाल ॥ क्रोध० ॥ ६ ॥

जाणी अलारज देहड़ी, छोड़ी बीच बाजार रे ॥ हूं वारी ॥
गिरती पड़ती बापड़ी, पावे दुःख अपार रे,
॥ हुंवारी लाल ॥ क्रोध ॥ १० ॥

भूख सहे तिरखा सहे, कौन करे तस सार रे ॥ हु वारी ॥
भड़भूंजे घर ते रही, झोंकी भाड़ तिवार रे,
॥ हु वारी लाल ॥ क्रोध ॥ ११ ॥

द्वादश बरस तिहां रही, पायो दुःख अथाग रे ॥ हु वारी ॥
तां ते क्रोध निवारियो, आण्यो मन वैराग रे,
॥ हुं वारी लाल ॥ क्रो० ॥ १२ ॥

पुण्य जोग तिहां आविया, भाई तेहना सार रे ॥ हुं वारी ॥
लेइ गयो घर आपणे, क्षमा लई मन धार रे,
॥ हूं वारी लाल ॥ क्रोध ॥ १३ ॥

भरी सभा में बैठ के, स्तुति करे सुरराज रे ॥ हूं वारी ॥
शीलवती सांची सती, क्षमावती कुल लाज रे,
॥ हूं वारी लाल ॥ क्रो० ॥ १४ ॥

देव परीक्षा कारने, आय गया तिण वार रे ॥ हूं वारी लाल ॥
देव परीक्षा बहु करी, नहीं कियो क्रोध लगार रे,
॥ हूं वारी लाल ॥ क्रो० ॥ १५ ॥

देव करे स्तुति तिहां, धन २ तुझ अवतार रे ॥ हूं वारी ॥
बारम्बार क्षमायने रे, चले गये स्वर्ग मंझार रे,
॥ हूं वारी लाल ॥ क्रोध० ॥ १६ ॥

वैरागे मन वालियो, लीधो संयम भार रे, ॥ हूं वारी लाल ॥
क्षमा तना फल जानिये, पायो सुख अपार रे,
॥ हूं वारी लाल ॥ क्रो० ॥ १७ ॥

उगणीसौ तरेपने, कृष्ण अस्सू तिण वार रे ॥ हूं वारी लाल ॥
जो नर क्षमा आदरे, दीप करे नमस्कार रे,
॥ हूं वारी लाल ॥ क्रोध० ॥ १८ ॥

॥ इति ॥

## ॥ कर्मों के बारे में भजन नं० ३० ॥

कैसे कर्मों ने कीनी खिलाड़ी । देखो कर्मों ने कीनी ख्वारी ॥
॥ ए अंचली ॥

पुण्य जोग से राजा हुआ गर्व करे अति भारी ।
कर्मों ने आय के धक्का जो दीना, पहुंचे नरक मंझारी ॥
तिहां खड्ग यम घर मारी ॥ कै० ॥ दे० ॥ १ ॥

धन जोबन अरु रूप के मद में, विध २ काया सिंगारी ॥
कर्मों ने आय के ऐसा गिराया, सुरी के पेट मंझारी ॥
तिहां हैगी दुर्गन्ध भारी ॥ कै० ॥ दे० ॥ २ ॥

संजम लेकर पूर्व भणिया, उपसम गुण का भारी ।
मोह कर्म ने पछाड़ गिराया, पहुंचा निगोद मंझारी ॥
तिहां दुःख है अति भारी ॥ कै० ॥ दे० ॥ ३ ॥

तप संयम संग सङ्घ की निन्दा, किलविषी सूर अवतारी ।
मिथ्यात्वी हो चउगति रुलिया, दुःख सह्या अति भारी ॥
देखो मति कर्मों ने मारी ॥ कै० ॥ दे० ॥ ४ ॥

संयम लेकर तप बहु कीना, स्वर्ग इकी समा धारी।
कर्मों ने आय चौरासी में डाला, दुःख तना नहीं पारी ॥
देखो लात कर्मों ने मारी ॥कै०॥ दे० ॥ ५ ॥

शुभ कर्मा ने ऊंची बैठाई, चक्री करे नमस्कारी।
कर्मा ने आय के ऐसी गिराई, घर घर की पनिहारी ॥
भई टुकड़े से लाचारी ॥ कै० ॥ दे० ॥ ६ ॥

सम्वत् १९ से ९३ में अब, कर्मों से जुध करो जारी।
शहर अम्बाला में दीप मुनि कहे, बांधो कमर करारी ॥
सुनो सभी नरनारी ॥ कै० ॥ दे. ॥ ७ ॥

॥ इति ॥

## ॥ श्रावक और श्राविका कैसी हो नं० ३१ ॥

॥ चाल ॥ जो ईश्वर हो तो ऐसा हो ॥

सुनि कहे सुनो तुम वैना, श्रावक पद बड़ा गहना।
कठिन क्रिया से रहना हो, श्रावक हो तो ऐसा हो ॥ प अचली॥

जीव का जतन करता हो. ना झूठी साख भरता हो,
वो चोरी से भी डरता हो ॥ श्रा० ॥ २ ॥

जो पर स्त्री का त्यागी हो, फिजूल धन का भी त्यागी हो।
सहेज मन में वैरागी हो ॥ श्रा० ॥ ३ ॥

दिशा मर्याद करता हो, बोल छब्बीस धरता हो।
मन में सन्तोष धरता हो ॥ श्रा० ॥ ४ ॥

पंच दस कर्म टारी हो, दण्ड अनर्थ वारी हो।
सामायिक चित्त धारी हो ॥ श्रावक० ॥ ५ ॥
व्रत संवर कारी हो, नियम चवदा चितारी हो।
व्रत पोषध का धारी हो ॥ श्रावक० ॥ ६ ॥
दान अतिथि को देता हो, चतुर्दस भांति वैता हो।
वो मन के खोल देता हो ॥ श्रावक० ॥ ७ ॥
अतिचारों का टारी हो, वो नव तत्वों का धारी हो।
वाणी जिनवर की प्यारी हो ॥ श्रावक० ॥ ८ ॥
मनोरथ तीन ध्याता हो, भय ना देवों से पाता हो।
वे दिल ना कोई दुखाता हो ॥ श्रा० ॥ ६ ॥
मद्य अरु मांस का त्यागी हो, वो जुये से न दागी हो।
मित्र सच्चे का रागी हो ॥ श्रावक० ॥ १० ॥
इसी विध श्राविकां होवो, पराया पुरुष मत जोवो।
कर्म मैल आपना धोवो ॥ सती होवे तो ऐसी हो ॥ ११ ॥
बिना मतलब ना फिरती हो, नजर नीचे को धरती हो।
वो धीमी चाल चलती हो ॥ सती० ॥ १२ ॥
जो लज्जा को धरती हो, जवां अपनी रुकाती हो।
वपू नांहि दिखाती हो ॥ सती० ॥ १३ ॥
गीत गाली न गाती हो, पलक नांहि उठाती हो।
न पर नर देख मुसकाती हो ॥ सती ॥ १४ ॥
दीपचन्द वाको यूं कहते, धन्य जो धर्म में रहते।
जैन सिद्धान्त कहते हो ॥ सती० ॥ १५ ॥

॥ इति ॥

## ॥ शील पालने के विषय में भजन नं. ३२ ॥

जीव रे तुं शील तणो कर संग ॥ ए चाल ॥

पालो मन शुद्ध करी रे, शील रतन परधान।
कुल कलंक न लागसी रे, एह भगवन्त जबान॥
जीव रे तुं शील धर्म कर संग ॥ ए अंचली ॥ १ ॥

संसार तीरे ते तुरत ही रे, धर्म मिले परधान।
तीन लोक जस हुवे रे, भाख गये भगवान ॥ जी० ॥ २ ॥

देव होवे ते मोटका रे, पूजे देवत ईश।
रूप संपदा पावे घणी रे, पूगे मन जगदीश ॥ जीव ॥ ३ ॥

सर्प फूलमाला हुवे रे, आग थकी जल रास।
विष थी अमृत प्रगटे रे, शील रतन जिस पास ॥ जीव ॥४॥

सिंह होवे मृग सारखो रे, पशु सम मृगराज।
विघ्न थानक ओछे घणो रे, भागे दुःख समाज ॥ जीव ॥५॥

मंत्र जंत्र चाले नहीं रे, शील रतन परजाय।
सागर मांही जो गिरे रे, तोपिण देवे अथाय ॥ जीव ॥६॥

मेरु पर्वत से गिरे रे, टीबा होवे तीवार।
बुरा तिके भल पण भजे रे, शील तने उपकार ॥ जीव ॥७॥

शील रतन अंगे धरे रे, स्वयंभु रमण तिराय।
गंगा नदी लारे रही रे, भाख्या श्री जिनराय ॥ जीव ॥८॥

शील सींगारे शोभता रे, भगवन भाख्या एह।
मोप सरीखा जानिये रे, इनमें नांही सन्देह ॥ जीव ॥ ६ ॥

राय आदर देवे घणा रे, पंचा मांय प्रतीत।
संकट मांही देवता रे, सेव करे सब नित ॥ जीव ॥ १० ॥

शत्रु तो सेवा करे रे, अटवी निज घरबार।
कोइ उपद्रव टल करी रे, होवे जै जै कार ॥ जीव ॥ ११ ॥

रोक्या ते दुरगत बारणा रे, भाख्यो संवर द्वार।
छै मासी तप फल कह्या रे, महा निशीथ मंझार ॥जीव॥१२॥

लाज गया निरलज पणो रे, कुकर्म केदो नाम।
पग २ माथो ढाकणो रे, शील विना यह काम ॥ जीव ॥१३॥

पग भर वो नर जेतला रे, पर नारी के हेत।
ब्राह्मण मारे तेतला रे. साख अपर मत देत ॥ जीव ॥१४॥

कुसमय नारी नीर खता रे, ब्रह्म हत्या नो दोष।
लागे लम्पट ने सही रे, पाप तना यह पोख ॥ जीव ॥ १५ ॥

साइ सखा पर तनी रे, कालो करवो गोत।
द्वार दिवाड़े स्वर्ग ना रे, शील विना इम होत ॥ जीव ॥१६॥

नजर मिलावो नजर नो रे, होवे जितनी वार।
पलक २ पल्ल उपना रे, वसवो नर्क मंझार ॥ जीव ॥ १७ ॥

राज दंड अति आकरो रे, अरु करणो नुकसान।
आई बिन मरणो सही रे, ना वधे कोई वान ॥ जीव ॥१८॥

आंख उनिंदो नींद से रे, खिन २ छीजे देह।
चन्द्र रहे नित बारमो रे, यह नो परघर नेह ॥ जीव ॥१६॥

धन धन तस मात पिता रे, धन २ तस अवतार।
शील पाले शुद्ध भाव से रे, दीप करे नमस्कार ॥ जीव ॥२०॥

॥ इति ॥

## ॥ चेतन को समझावणी नं० ३२ ॥

धिक २ विषया जीव ने ॥ ए अंचली ॥

श्री जीवराज इम भाखिया, बिषया जीव दुःख पावे रे।
ताते विषय निवारिये,
जनम मरण मिट जावे रे ॥ धिक ॥ १ ॥

भव्य जीवो तुम सांभलो, विषय मांही मति राचो रे।
विषय थकी जीव दुःख लहे,
मानो जिन धर्म सांचो रे ॥ धिक ॥ २ ॥
काल अनन्त बीतिया, दुःख सह्या अति घोरो रे।
चारों गति भमता फिरा,
विषय कषाय ने जोरो रे ॥ धिक ॥ ३ ॥

प्रथम स्वर्ग में भोगवी इन्द्र पणे अधिकाई रे।
सात पत्नी अप्सरा,
ते सुणजो चित्त ल्याई रे ॥ धिक ॥ ४ ॥

दोय कोडा कोडी जो, पिचासी लाख प्रमाणो रे।
इकहत्तर हजार ने चार सौ अठाइस,
क्रोड़ी प्रमाणो रे ॥ धिक ॥ ५ ॥
सत्तावन लाख जाणिये, चौदह हजार बताई रे।
दो सो छियासी भोगवी,
संख्या एह आई रे ॥ धिक ॥ ६ ॥

एक समय जो देवीयां, तांसे गुणा कर लीजो रे।
चतुर विलक्षण मानवी,

जिनवर वचन पतीजै रे ॥ धिक ॥ ७ ॥

एतली देवी भोगवी, तृप्त नहीं हुआ तिहारे ॥
सागर पी तृषा न मिटी,
ओस बूंद क्यों पीता रे ॥ धिक ॥ ८ ॥

अमृत तो चाखे नहीं, विष को अमृत बतावे रे।
स्वर्ग तणी आशा करे, नरक गति उठ जावेरे ॥ धिक ॥ ६ ॥

भोगां का गिरधी जीवड़ा; भोग उपदेश सुणावे रे।
विषयां का फंसा थका, पुनरविवाह करावे रे ॥ धिक ॥१०॥

रावण त्रिखंड ना धणी सीता को ले जावे रे।
विषयभोग के कारणे अब तक निंदा पावे रे ॥ धिक ॥११॥

कुरड़ी पर लेट्या रहे, सुवर नाम धरावे रे।
सुवरी को देख्या थका, विषय मगन हो जावे रे ॥ धिक १२ ॥

रहनेमी चित्त चल गयो, राज मति थीर किधा रे।
कर्म कटक दल जीत के, शिव नगरी को लीधा रे ॥ धिक१३ ॥

पशु पंखी दूर बुधिया, करन विषयों की आशा रे।
दीप कहे भव जीव ने, त्यागो तो शिव बासा रे ॥ धिक १४ ॥

॥ इति ॥

## ॥ अथ पून्य को भजन लिख्यते ॥ नं० ३४ ॥

पुन्य थकी रे सुत सुविनीत हो, पुन्य से देही निरोग।
पुन्ये नारी मिले सुलक्षणी, संपत ना रे संयोग ॥
सुनो हो साजन पुन्य नित कीजिये ॥ प अंचली ॥ १ ॥

पुन्य रूप तो पावे अति घणो, पुन्य मीठा बोल ।
पुन्य से लागे प्रिय लोक ने, मनसा होय अडोल ॥ सुन ॥२॥

पुन्य थकी रे जीव राजा होवे पदवी चक्री होय ।
पुन्य से मिल्या पद बलदेव ना, तीर्थंकर पद होय ॥ सु० ३ ॥

पुन्य थकी रे जीव साता लहे, पुन्य सुरगति होय ।
काया दीपे सूरज सारखी, जै जै कार तो होय ॥ सु० ४ ॥

पुन्य मिलती पदवी सुरगनी, वपु चमकीला होय ।
रतन बिमान अति दीपते, जगमग जगमग सोय ॥ सु० ५ ॥

पुन्य से मिलती पदवी इन्द्रनी, देवी अनेका होय ।
वर्ष असंख्या आयु भोगवे, वैक्रे लब्धी होय ॥ सु० ॥ ६ ॥

तिहां थी चवी आवे मनुज भवे प्राप्ति दस ही बोल ।
उत्तराध्ययन अध्ययन तीसरे श्री जिन भाख्या तोल ॥सु०७॥

पंडित मरना हो पुन्यवान ने, जेह थी पावे आराम ।
जिन धर्म पामी भक्ति को वरे, जाणे देखे तमाम ॥ सु० ८ ॥

दिया २ क्या तुम कर रहे, दिया करो सब कोय ।
घर में वहां ही पाइये, जो कर दिया न होय ॥ सु० ९ ॥

दीये ही का गुण तो वे लहे, दिया मोटी बात ।
दिया ही तो घर का चांदणा, दिया सबको सुहात ॥सु०१०॥

सम्वत छियासी ग्राम हीलवाडीये दीप मुनि है जैन ।
कातिक कृष्णा अष्टमी ने दिने भाख्या इन पर वैन ॥ सु०११ ॥

॥ इति ॥

## ॥ काम भोग निषेध को भजन लिख्यते ॥
## ॥ नं० ३५ ॥

राजिंद हो राजिंद अर्ज सुनो जी माहरी ॥ ए चाल ॥

चातुर हो चातुर काम सम व्याधि नहीं,
आप कह्या भगवान ॥ चातुर ॥

ज्यों मद पीवत बावला, पंडित होय अज्ञान ।
चातुर हो चातुर काम सम व्याधि नहीं ॥ ए अंचली ॥ १ ॥

विष खाया आपे मरे अवरां दुःख ना देत ।
चामो दुःख देवे दुनको, सीता रावण हेत ॥ चातुर ॥ २ ॥

सारे शरीर में फैल के रे, भस्म करे अंग सोय ॥ चा० ३ ॥

इस रोगी की औषधि दीसे नहीं संसार ॥ चा० ॥
विष तो खायां ही चढ़े, एह तो देखन सार ॥ चा० ४ ॥

इसकी धधकती ज्वाल में पीड़ित हो नरनार ॥ चातुर ॥
शीतलता के कारणे, फंस रहे कीच विकार ॥ चा० ५ ॥

तो पिण चौगुनी ज्वाल हो, फूंकने लगती देह ॥ चातुर ॥
इस निर्दय काम ने वस करे नर जेह ॥ चातुर काम ॥ ६ ॥

चन्द्र सरीखा कुल निर्मला, कलंक चढ़ावे एह ॥ चातुर ॥
अपयश धर संसार में, फरराता है एह ॥ चातुर ॥ ७ ॥

पड़ा हो जग अपयश तनो, गुणवण देणी भाग ॥ चा० ॥
चारित्र ने जल आंजली, तप जप जाये भाग ॥ चा० ॥ ८ ॥

पग २ में विपता पड़े; तन में उपजे रोग ॥ चा० ॥
राज दंड हो आकरा फिटफिट कहे सब लोग ॥ चा० ६ ॥

इसको भूत की ओपमा, आवे झपेट में लोक ॥ चा० ॥
इस निर्दयी ने मारले, बड़े २ ऋषि लोग ॥ चा० १० ॥

काम तने वस होय ने, इन्द्र करे जो कलोल ॥ चा० ॥
इन्द्राणी रूसी होवे मारे लात भर कोल ॥ चा० काम ११ ॥

कम बाजार में जाय के, सोदा करे नरनार ॥ चा० ॥
सभी ठगाये जायेंगे यह तो ठग ही बाजार ॥ चा० १२ ॥

बड़े २ ऋषि ठगे नदी वेण परे जाण ॥ चा० ॥
आद्र कुमार वस काम के, चौवीस वर्ष प्रमाण ॥ चा० १३ ॥

इस हत्यारे के फेर में, पशु समान कहवाये ।
लज्जा किंचित ना रहे, अंध सरीखा गिणाये ॥ चा० १४ ॥

ज्ञान वैराग तो ना रहे, नहीं दया नहीं बोध ॥ चा० ॥
इन भव इम विपता पड़े, पर भव नरक निगोद ॥ चा० १५ ॥

सुंदर छवि देखके आपे में न रहाय ॥ चा० ॥
शोक सागर में बैठके, कुल का नाश कराये ॥ चा० १६ ॥

जो नर त्यागे काम ने, उत्तम पुरुष कहाय ॥ चा० ॥
स्वर्ग मौज सुख पामसी, भाख्या श्री जिनराय ॥ चा० १७ ॥

शीलवान जो जगत में महा गुणों की खान ॥ चा० ॥
अहनिस तेहने वंदिये मुनि दीप कहे हित आन ॥ चा० १८ ॥

॥ इति ॥

## ॥ अथ परिग्रह रखने का निषेध ॥ नं० २६ ॥

तप सरीखो जग में कोई नहीं ॥ ए चाल ॥

पांडव राजा था बलकारी, हारी द्रौपदी नारी।
कौरव सेती कृष्णजी कोप्या,
हुआ युद्ध करारी रे ॥ प्राणी० ॥ कर्म० ॥ ४ ॥

पद्मोतर हरी द्रौपदी राणी, लाया कृष्ण मुरारी ।
हरिजी कोप्या पांडव ऊपर,
तीन खंड किया बारी रे॥ प्राणी० ॥ कर्म० ॥ ५ ॥

छप्पन क्रोड़ यादव का साहिब, सुरनर आज्ञा मानी।
अटवी मांहि एकला मुवा,
विल विल करता प्राणी रे ॥ प्राणी० ॥ कर्म० ॥ ६ ॥

सम्भुम नामे आठमां चक्री, कर्मा समुद्र में नांख्यो।
सौलह सहसज रंक ऊभा देखे,
कर्मों से किन ही न राख्यो रे ॥ प्राणी० ॥ कर्म० ॥ ७ ॥

चौथा चक्री रूप घना था, इन्द्र किया वखाणो ।
देवता आया परखवा कारण,
कीधा गर्व राजा नो रे॥ प्राणी० । कर्म० ॥ ८ ॥

सौलह रोग शरीर में उपज्या, भोग्या दुःख अपारो।
चरम शरीरी उत्तम प्राणी,
तेहना एह विचारो रे ॥ प्राणी० ॥ क० ॥ ९ ॥

ब्रह्मदत्त नामे बारहवां चक्री, चित्त मुनि समझाया।
धर्म कियां नहीं हुआ अन्धा,
नरक तणा दुःख पाया रे ॥ प्राणी० ॥ क० ॥ १० ॥

अंजना सती को सासू विगोई, मात पिता बिसराई ।
दमयन्ती अने चन्दनबाला,
मनोरमा दुःख पाई रे ॥ प्राणी० ॥ क० ॥ ११॥

किन किन का मैं चरित्र सुनाऊं, जीव अनन्त रुलाया ।
धन धन जग में ते नर नारी,
जिन्होंने कर्म खपाया रे प्राणी० ॥ क० ॥ १२ ॥

जम्बू आदि अनेकों हुए जिन्होंने कर्म उड़ाया ।
दीप मुनि तो पल पल वंदे,
आणी भाव सवाया रे ॥ प्रा० ॥ क० ॥ १३ ॥

॥ इति ॥

## अठारह पाप निषेध भजन नं० ३८

जीव हणे अरु मृषा बोले, चोरी में मन लाया ।
मैथुन सेव्या परिग्रह मेला, क्रोध मान मन भाया ॥
हो भाई कर्म तणा फल जानो ॥ ए अंचली ॥

माया करी अरु लोभ कमाया, राग द्वेष चित्त लाया ।
कलह करी ने जीव दुखाया,
झूठा ही कलंक चढ़ाया ॥ हो भाई कर्म तणा फल जानो ॥१॥

चुगली करी मन आनन्द होया, निन्दा करी हर्षाया ।
रति अरति करी मन मानी,
झूठ कपट दिल चाया ॥ हो भाई० ॥ ३ ॥

मिथ्या दर्शन पाप यह मोटा, जिनवर भाख सुनाया ।
पाप अठारह महा दुखदायी,
जीव अनंत रुलाया ॥ हो भाई० ॥ ४ ॥

गुरु तणी आशातना कीधी, कड़वा वचन सुनाया ।
गुणवान को तो गुण नहीं माने,
अवगुण भाख सुनाया ॥ हो भाई० ॥ ५ ॥

तपस्या करके गर्व किया है, अथवा तप से हटाया।
माता पासूं बालक केरा,
द्वेष वियोग कराया ॥ हो भाई० ॥ ६ ॥

दान देने को रोक दिया हो, धर्म करते को गिराया।
सुख की अन्तराय देई ने,
दुःख दीना मन भाया ॥ हो भाई० ॥ ७ ॥

सो ही कर्म अब उदय हुआ है, अब क्या हो पछतायां।
समता भाव करी ने भोगो,
जिनवरजी फरमाया ॥ हो भाई० ॥ ८ ॥

खैर हुई सो हो गई पीछे, आगे को पाप न करना।
मुनि दीपचन्द्र एम सुनावे,
जैन धर्म चित्त धरना ॥ हो भाई कर्म तणा फल जानो ॥ ६ ॥

॥ इति ॥

॥ सवैया ॥

गज बाज मिले, शुभ काज मिले,
सुख लाज मिले, जग में हितकारी,
शुभ भाई मिले सुखदाई मिले,
मित्रताई मिले चित्त के हितकारी।
ऋण देना नहीं, जग लेना सही,
कटु वैण नहीं, सुविनीत है नारी।
जिन धर्म मिला, बस उनको जिला,
उनको मिला जिन कीनी गुरू की वो
सेवा करारी ॥ १ ॥

॥ इति ॥

## हिंसा करने के विषय में भजन नं० ४०

चतुर नर चेतजो शुद्ध ज्ञान विचारो रे ॥ ए अंचली ॥
हिंसा न कीजे कभी रें, विश्व पर आतम जान ।
कर्मबन्ध इससे होवे रे, दुःख तणी यह खान ॥ च० ॥ १ ॥
मरण तणा भय जिन कह्या रे, सांभलता भय होय ।
मरण समो भय को नहीं रे, हिये विमासी जोय ॥ च० ॥ २ ॥
हिंसा के कारण जीवड़ा रे, नरक में उपजे जाय,
पल सागर ना आउखा रे, आप कह्यो जिनराय ॥ च० ॥३॥
हिंसा का फल भोगवे रे, सहे यमदूतों की मार ।
वचन अगोचर बातड़ी रे, किम कहुं मुख से उचार ॥च.॥४॥
हिंसा को दुख जिन कह्या रे, नरक भी इसको नाम ।
मरणा भी इसको कहे रे, महा भयंकर जान ॥ च० ॥ ५ ॥
चक्री हरिराजे स्वरु रे, सेठ सैनापति जोय ।
जो २ नरक ऊपजे, हिंसा ना फल जोय ॥ च० ॥ ६ ॥

कर्म असाता भोगवे रे, जग में जीव समाज।
दीप मुनि कहे हिंसा तजो रे, सुख पाओगे मुक्ति विराज ॥
॥ चतुर नर० ॥ ७ ॥

॥ इति ॥

## ॥ परमेश्वर के विषय में भजन नं० ४१ ॥

भूखे क्यों भव पूणिया, सो ही देव हमारा ॥ ए अंचली

चाहे ब्रह्मा चाहे विष्णु, चाहे रहमान हो प्यारा।
बारह ही गुण करी शोभित हैं,
जिन दोष नहीं हो अठारा ॥ भाइयों० ॥ भूले ॥ १ ॥

अज्ञान तो जिनका दूर हुआ है. लोकालोक दिखावे।
दर्शनावरणी दूर हुआ है, निद्रा नहीं आवे ॥ भा० ॥ २ ।

क्रोध मान अरु कपट भी जीते, लोभ भी जीत हराये।
राग द्वेष यह दूषण नहीं, सम परणामी कहावे ॥ भा० ॥ ३ ॥

हांसी ताज्जुब नांहि जिनके, महा गम्भीर कहाये।
नांहि खुशी नांहि दिलगीरी, भय सप्त मिटाये ॥ भा० ॥ ४ ॥

नांहि शोक नांहि दुरगंछा. काम खबीस हराये।
मोह महा रिपु मोटा जग में, सो भी जीत हराये ॥ भा० ॥५॥

मिथ्यात्व अंधेरा मेट दिया है, समदरशी कहलाये।
भूएठ सर्व का त्याग किया है, भाषण सत्य सुनाये ॥भा०॥६॥

अंतराय नहीं कोई जिनके, दूपण नहीं अठारे।
तारण तिरण जहाज यह जानो, इन्द्र नमें सठ चारे ॥भा.॥७॥

पशु पक्षी नर देव जो आवे, सुनत वचन हरषावे।
अजा बाघ के वैर न जागे, प्रभु अतिशय कहावे ॥ भा० ॥८॥

सम्वत् उगणीसे ८६ मांहि, ग्राम हिलवाड़ी में आये।
आसोज बुदी १ के दिन, दीपचन्द मुनि गाये ॥ भा० ॥ ९ ॥
॥ इति ॥

## हिंसा करना निषेध भजन नं० ४२

सुण भोला प्राणी हिंसा ना कीजे जीव की ॥ प अंचली ॥

श्री जिनदेव हुवे अनन्ते सबकी एह बानी ।
छः काया के जीव जिके छै, मत कोई हणजो प्राणी ॥सु०॥१॥

द्वादस परिषदा मांहि बिराजे, जिनवरजी फरमाया ।
हिंसा का फल नरक बताया, महा भयंकर गायारे ॥सु०॥ २ ॥

धर्म हेत जो निन्दा करते, मन्द बुद्धिया जानो ।
दसवें अङ्ग के प्रथम अध्ययने, भिन्न २ किया बखाणो ॥भा.॥
॥ ३ ॥

छः कारण से हिंसा करते, जीव जगत में जोई ।
प्रथम अङ्ग अध्ययन पहिले में,
अहित अबोधी होई रे ॥ सुण० ॥ ४ ॥

मुख से कहते धर्म २ एह, हिंसा फल अनजानो ।
खाय हलाहल अमर होण को,
तिम ही एह पहिचाणो रे ॥ सुण० ॥ ५ ॥

दसवैकालिक अध्ययन दस में षट काया को जानो ।
रुचि होय जो नग बना बैना,
आप सरीखा मानो रे ॥ सुण० ॥ ६ ॥

नाना विध के दुःख जो भोगे, जीव जग में सारे ।
हिंसा का फल भोग रहे हैं,
जिनवर देव पुकारे रे ॥ सुण० ॥ ७ ॥

अठारह जिनवर भाषे, हिंसा गर्भित सारे ।
हंस २ कर्म जो बांधे मूरख, रो२ भुगता हारे रे ॥ सु० ॥ ८ ॥

धन्य पुरुष जो पाप को त्यागे, तांके हूं बलिहारी ।
सम्वत् (१८८६) छियासा दीप मुनि कहे ।
सुनजो सहु नर नारी ॥ सुण० ॥ ९ ॥

## ॥ आठों कर्मों के दोहे और सोरठा लिख्यते ॥

## ॥ भजन नं० ४३ ॥

चेतन ब्रह्म स्वरूप केवल ज्ञान विराजता ।
जाणे सकल स्वरूप, किन तेरा धन पहल्या ॥ १ ॥
पुद्‌गल है बलवान, ज्ञाना वरणी नाम है ।
घटा विषे जिम भानु, सर्व जोत मंदी भई ॥ २ ॥
चेतन दर्शण रूप देखे लोकालोक को ।
षट्‌ ही द्रव्य स्वरूप, अंध रूप किसने किया ॥ ३ ॥
दरशणा वरनी अनेक, जीव जगत में बंधिया ।
नेत्र पट्टी सम लेव, तेली वृषभ ज्युं भ्रमत फिरे ॥ ४ ॥
चिदानन्द सुखखान, अनंत सुखा में झील रह्या ।
नहीं कोई तास समान, किस तस कर धन लुटिया ॥५॥
चोर वेदनी जान, सुख दुःख वेदे जीवड़ा ।
मुधु खड़्ग समान, पुद्‌गल रस चाटे सदा ॥ ६ ॥
चेतन चन्द्र समान, अनुभव रस चाखे सदा ।
समुद्र सी जगमान, कहो कीने पागल किया ॥ ७ ॥
मोह महा रिपु जान, मिथ्या कुंवरी तेहनी ।
काम कुमर अज्ञान भाव अधम किये जगत के ॥ ८ ॥
चार कषाय प्रधान, हंसा दीखिया बावला ।
पंडित होय अजान, चन्द्र हांस मद के पिये ॥ ९ ॥
अटल आउखा जान, सदा भ्रमित जीव वासता ।
अरुपी सिद्ध समान, सुख अनन्त किसने हर्या ॥ १० ॥
पुद्‌गल आऊ समेत, जीव जगत में सब भ्रमें ।
जनम मरण तस हेत, महा भयंकर दुःख सहे ॥ ११ ॥

कैद दृष्टांत पिछान, आऊ कर्म यह जानिये।
इम भाखे भगवान दुःख सहे यह जीवड़ा ॥ १२ ॥

अमूर्ति निराकार, सुर गुरु कथन न कर सके।
सांग अनेक प्रकार, करता फिरे अनादि का ॥ १३ ॥

नाम कर्म है तमाम, भेद तिराणवे जिन कहे।
ज्युं चित्रकारी चित्त राग, नानाविध के बनावना ॥ १४॥

तू अगुरु लघु अपार, तेरी महिमा को कहे।
लघु दीर्घ अकार, ऊंच नीच पद क्यों धरे ॥ १६ ॥

मद करे आठ प्रकार, अधम बोल अधम लहे।
न करे कोई अहंकार, ऊंचे पद को पावता ॥ १७ ॥

नीच गोत्र जब होत, दुरगत में भटकत फिरे।
ऊंच गोत्र उद्योत, तीर्थंकर पद पावता ॥ १८ ॥

बरतन करे कुम्भकार, गोत्र कर्म इम जानिये।
हुक्का करे तैयार, पय घृत भांजन को करे ॥ १९ ॥

गुण अनन्त भंडार, जो कुछ वस्तु जगत में।
सतकी अनन्त प्रकार ना कुछ आपको चाहिये ॥ २० ॥

यह क्यों होई अनीत जन २ से जाचत फिरे।
सोच करी भयभीत, काल अनादि भटकता ॥ २१ ॥

निदय हो अनन्त राय, दिन २ दुःख दे जीव को।
कर्म कह्या अनन्त राय, जैसे राय खजांची ॥ २२ ॥

कर्म यह आठ प्रकार, भाख्या श्री जिनदेव।
दीप करे नमस्कार, जिनों ने कर्म विडारिया ॥ २३ ॥

॥ इति ॥

## ॥ भजन छतरिया पर नं० ४४ ॥

छतरियां नीकी सी महाराज सतगुरु दई है तणाय।
छतरिया नीकी सी महाराज ज्ञानी गुरु दई है तणाय ॥ छ० ॥
॥ १ ॥

पांच सुमिति और तीन गुप्ति की, ताड़ी दई बनाय।
धरम रूप की नलकी मांहि,
दया का तार लगाय ॥ छत० ॥ २ ॥

भावना रूपी बनी कवाणी. विनय की डंडी मांय।
विवेक लुहार लगाई कसके खीपा का पेच लगाय ॥ छ० ॥३॥

त्याग रूपिया दरजी को तो, दान शील कर दोय।
तपस्या की तो कैंची लेकर, कतर२ अगसोय ॥ छ० ॥ ४ ॥

पाप की कमर कतर फेंक दइ, ये तो सभी बेकार।
क्रिया सुई ले हाथ में, दर्शन तागा डार ॥ छ० ॥ ५ ॥

आतम चीर लाया कर अन्दर, सब कली बनाय।
सत्य का टांका खूब लगाया, शोभा कलश चढ़ाय ॥छ०॥ ६॥

अग्नि रूपिया खुला बटनिया, खटका सूत्र विचार।
शुभ परणाम दबाया खटका, खुल गया छत्र तिवार ॥छ०॥७॥

मिथ्या मत का पड़े तावड़ा, रोके सभी विकार।
पाप की छींट लगे नहीं कबहूं शीतल काया अपार ॥छ०॥८॥

मोह अन्धेरी लगे नहीं इक को, बिजली काम विकार।
निश्चय मन राखी ने पकड़ो,
रहना जरा हुशियार ॥ छत० ॥ ९ ॥

सुखे सुखे शिव नगरी जावो, चेतन सुख अपार।
दीप मुनि कहे नगर दादरी, अरथ न लहे गँवार ॥कु०॥१०॥

॥ इति ॥

## ॥ भजन चरखे पर नं० ४५ ॥

चरखा तेरा खूब बना तू तो कात सुलक्षणी नार।
चरखा तेरा खूब बना, इन मजलों की अजब बहार ।।च०॥१॥
ए तो मलिसे आनन्दकार चरखा तू तो कात सुहागण नार
॥ चरखा ॥ ए अंचली ॥

नो दस मास गर्भ में रहते, घड़ कर किया तय्यार।
कारीगर तो नाम करम है,
जगत का सिरजन हार ॥ चरखा० ॥ १ ॥

अंगोपांग रचे सब तेरे, पूर्व कर्म अनुसार।
लम्बा नाटा गोरा काला, मोटा पतला सार ॥ चर० ॥ २ ॥

किसे की लकड़ी बोदी लाई, किसकी है मजबूत।
कारीगर का दोष न कोई, तेरी है करतूत ॥ चर० ॥ ३ ।

पांच वपू की बनी पांखड़ी, खूंटे बाजू सार।
हाथ पांव की बनी गुडरिया, चरमख दमखड़ा घार ॥च.॥४॥

संघेण रूपणी बणी कसणिया, माल का सांस बिचार।
आउखा रूपी चले लठरिया, मन तकवा फिरे सार ॥च.॥५।

वेदना आदि चारे साथण, सुख दुख देवणहार।
मोहनी आदि छोड़ो चारे, यह तो बड़ो बदकार ॥च०॥ ६ ॥

पांच सुमति अरु तीन गुप्ति यह पांचों सखी अनूप।

ज्ञान और दर्शन रूई जानो चारित्र सूत स्वरूप ॥ च० ॥ ७ ॥
इस चरखे को चतुर चलावे, होवे बड़ा हुशियार।
तकुवा सीधा वंछित पोवे वांका करे विकार ॥ च० ॥ ८ ॥
त्याग रूपिये वस्त्र को कोई पहिरे पुरुष प्रधान।
पूज्य दीप कहे नगर मोहाणे तिथी चतुर्दशी जाण ॥ च. । ६ ॥

## भजन चदरिया नं० ४६

चदरिया झीनी सी म्हारे सतगुरु दई है उढ़ाय ॥ एअंचली ॥
आतम धरती शुद्ध करी ने मिथ्या शुड़ हटाय।
शुभ करमों की बोई बाड़ी विनय का हल फिरवाय ॥ १ ॥
संवर वाड़ करी खेती को पाप चोर रुकवाय।
दया धरम का लग रहा पहरा विषय कषाय न आय ॥ २ ॥
सतगुरु वाणी वर्षा हो रही, ज्ञान का नीर भराय।
पुण्य रूपिणि खिल रही खेती, शोभा कही ना जाय ॥ ३ ॥
कथा कपास चुगें शुभकर्मी श्रोता विविध प्रकार।
छोर छुंडीले कदर न जाने चतुरां घरी है संवार ॥ ४ ॥
तपस्या चर्खी लोढ़ बनाई, सुथरी साफ तैयार।
मोह विनौला दूर जो फैंका हलकी भई है अपार ॥ ५ ॥
समकित पींजा ताड़ परिग्रह, धुन धुन करी तय्यार।
मोह च दान शील तप भाव क्षमा की पुणी कई प्रकार ॥ ६ ॥
चेतन आप बना कतवारी, तन चरखा कहवाय।
आयु करम घुमाया चरखा, दया की तार तणाय ॥ ७ ॥
सतगुरु आप बुनें पट सुंदर, संजम साफ कराय।
क्रिया सुई लई हाथ में, दर्शन रंग सिलवाय ॥ ८ ॥

संसार दुखों के जाडे लेती, थर थर कम्पे काय।
श्री गुरुदेव दया के सागर, व्रत की चादर उढ़ाय ॥ ९ ॥
दुःख रूपिया लगे न जाड़ा, चिन्ता धूप न आय।
सुख अनन्ता देय चदरिया, आनंद कहा न जाय ॥ १० ॥
साल सत्यासी नगर सोहाणे, चादर कही बनाय।
दीप मुनि कहे चतुर संभालें मूरख मरम न पाय ॥ ११ ॥

## भजन नं० ४७

नहीं ऐसो जन्म बारंबार नहीं ऐसो ॥ टेक ॥
काल अनंता भरमत आया, पाया दुःख अपार।
जबर पुण्य नो उदय हुआ पाया नर अवतार ॥ १ ॥
पाप करी ने नरक मांहि उपन्या बहु बार।
ताड़ना सही यमों करी मुद्गरों की मार ॥ २ ॥
कभी तो जड़ रूप हुआ, साग फल निराधार।
काट पीट के भून गेरा रांधिया बहु बार ॥ ३ ॥
कभी तो हैवान हुआ शूकर आदि जूण।
पकड़ गेरा अग्नि मांहि दिया जीवित भून ॥ ४ ॥
अधिक पुण्य से देव हुआ नीच हुआ सरदार।
देख पश्चाताप अधिका झूरे मन ही मंझार ॥ ५ ॥
पेड़ चंदन काट गेरा करे, आक को बाड़।
रतन हांडी खल जो रांधत, ऐसी मूढ़ गँवार ॥ ६ ॥
छोड़ मिथ्या खेल सारे भजो श्री जिनराज।
दीप मुनि कहे, नगर सोहाने पामशो शिवराज ॥ ७ ॥

